हिन्दी-समिति-ग्रन्थ-माला—७६

# रूसी साहित्य का इतिहास

लेखक
केसरी नारायण शुक्ल
एम० ए० डी० लिट्
लखनऊ विश्वविद्यालय
लखनऊ

हिन्दी समिति, सूचना विभाग
उत्तर प्रदेश
लखनऊ

न्दी-समिति-ग्रन्थ-माला—७६

# रूसी साहित्य का इतिहास

लेखक
केसरी नारायण शुक्ल
एम० ए० डी० लिट्०
लखनऊ विश्वविद्यालय
लखनऊ

हिन्दी समिति, सूचना विभाग
उत्तर प्रदेश
लखनऊ

# प्रकाशकीय

भारत की ही प्रमुख भाषाओं के साहित्य का नहीं वरन् एशिया और यूरोप की भी उन्नत भाषाओं के साहित्य का इतिहास प्रकाशित करना हिन्दी-समिति की प्रकाशन-योजना का अंग रहा है। तदनुसार हम अभी तक मलयालम, बंगला गुजराती तथा उर्दू भाषाओं के साहित्य का इतिहास प्रकाशित कर चुके हैं और कन्नड़ तेलगु आदि का इतिहास लिखाया जा रहा है। इसी तरह अंग्रेजी तथा फ्रेंच साहित्य सम्बन्धी ग्रन्थ भी समिति से प्रकाशित हो चुके हैं। उसी परम्परा में अब यह रूसी साहित्य का इतिहास पाठकों के सामने प्रस्तुत है।

जैसा कि लेखक ने लिखा है, "रूसी साहित्य के इतिहास को रूसी जनता के स्वातंत्र्य-आंदोलन तथा संघर्ष के इतिहास से अलग नहीं किया जा सकता।" वहाँ के जनान्दोलन तथा जनसंघर्ष की विभिन्न स्थितियों और कालों के आधार पर ही प्रायः रूसी साहित्य का युग-विभाजन किया जाता है। तदनुरूप वहाँ की साहित्यिक प्रगति और विचारों, अभिरुचियों अनुभवों आदि के इतिहास का संक्षिप्त विवेचन इस पुस्तक में किया गया है, जो सुबोध और सरल होने के साथ साथ मनोरंजक भी है। लेखक ने मास्को विश्वविद्यालय में रह कर रूसी भाषा और साहित्य का अध्ययन किया और अनेक विद्वानों तथा साहित्यकारों के सम्पर्क में रह कर बहुमूल्य जानकारी प्राप्त की। आशा है कि उनकी इस कृति से हिन्दी के पाठक विशेष रूप से लाभान्वित हो सकेंगे और आज के आर्थिक तथा वैज्ञानिक क्षेत्र में रूस ने जो विलक्षण उन्नति की है, उसका रहस्य समझने में भी उन्हें इससे सहायता मिलेगी।

ठाकुरप्रसाद सिंह
सचिव, हिन्दी समिति

# निवेदन

विश्व-साहित्य में रूसी साहित्य का अपना विशिष्ट और महत्त्वपूर्ण स्थान है। उसकी महान् मानवतावादी एवं जनवादी परम्पराएँ तथा उसका अन्याय-विरोधी संघर्षशील एवं प्रगतिशील रूप रूस देश की सीमा का अतिक्रमण कर सारे विश्व की जनता को प्रेरणा और प्रोत्साहन देता रहा है। उसके अन्यतम कलाकार पुश्किन, लेरमन्तोव गोगल तुर्गनेव तोलस्तोय दस्तयेव्स्की चेखव आदि विश्व-साहित्य की महान् विभूति बन गये और चेतना के विकास-पथ के प्रकाश-केन्द्रों के रूप में उनका गौरव आज भी अक्षुण्ण है।

रूसी साहित्य की इन परम्पराओं की परिणति अक्तूबर की महान् समाजवादी क्रान्ति है जिसने रूस में सोवियत शासन की स्थापना की और सोवियत साहित्य की नींव डाली जिसके मुख्य सूत्रधार मैक्सिम गोर्की और मायाकोव्स्की हैं। रूसी साहित्य के समान ही सोवियत साहित्य की भी सम्प्राप्तियाँ नगण्य नहीं हैं। सोवियत साहित्य ने रूस की चिन्तनधारा ही बदल दी। इसने समाजवादी विचारधारा और व्यवस्था को जनता के बीच ग्राह्य बनाकर उसकी जड़ें जनता के हृदय में जमा दीं। देश की समुन्नति और सुरक्षा की भावना भी सोवियत साहित्यकारों द्वारा पुष्ट हुई। सोवियत संघ की प्रत्येक जाति की जातीयता एवं विशिष्ट जातीय परम्पराओं का सम्मान करते हुए सोवियत साहित्य ने समाजवादी समाज के निर्माण का व्यापक प्रसार एवं उच्च लक्ष्य सारे देश के सामने रखकर संघ की सारी जनता को स्थानीय नहीं वरन् व्यापक देश-भक्ति के सूत्र में पिरोकर एक कर दिया। फलतः सोवियत साहित्य और सोवियत साहित्य का रूप तो जातीय है, लेकिन उसका आशय समाजवादी है।

सोवियत-साहित्य ने इसी समाजवादी व्यवस्था की स्थापना का अपना लक्ष्य माना। यथार्थवादी परम्परा को विकसित करते हुए सोवियत

साहित्यकारों ने समाजवाद की प्रतिष्ठा में जो चीजें सहायक थीं उनका स्वागत किया और जो इसकी विरोधी अथवा प्रतिकूल थीं उन सब की भर्त्सना की। इस प्रकार उनके यथार्थवाद ने समाजवादी यथार्थवाद की संज्ञा प्राप्त की। फलतः साहित्य का जनता की चित्तवृत्तियों के साथ तादात्म्य हुआ, वह पूर्णतया जनात्मक बना और वह जनता को प्रेरणा देता हुआ उसका परिचालन करने लगा। देश के पिछड़ेपन को दूर करने के लिए, उसे उन्नत और विकसित करने के लिए जितनी पंचवर्षीय योजनाएं देश में बनीं सोवियत साहित्य ने उन सबको भावात्मक एवं कलात्मक रूप में जनता के सामने प्रस्तुत कर उनको अत्यन्त ग्राह्य बनाकर उन्हें जनता के जीवन और व्यक्तित्व का अभिन्न अंग बना दिया। फलतः ये योजनाएं जनता के जीवन का ध्येय और प्रेय दोनों बन गयीं। परिणाम यह हुआ कि जनता में परिश्रम के प्रति नव उत्साहपूर्ण दृष्टिकोण का प्रादुर्भाव हुआ और जनता खून-पसीना एक कर पंचवर्षीय योजनाओं को पांच वर्षों में नहीं वरन उससे बहुत कम समय में पूरा करने लगी और देश प्रगति के लम्बे कदम बढ़ाता हुआ विश्व के अन्यतम प्रगतिशील राष्ट्रों की पंक्ति में प्रतिष्ठित हो गया।

देश-निर्माण का यह कार्य करते हुए सोवियत-साहित्य देश के सजग प्रहरी और रक्षक के रूप में भी हमारे सामने आया। अन्तरिक्ष में फ़ासिज्म के बादलों के घिरने के साथ ही सोवियत-साहित्य ने जनता को चेतावनी दी और जब देश पर फासिस्टों का आक्रमण हुआ तो इस साहित्य ने जनता को प्राण-पण से इसे विफल कर देने के लिए प्रतिरोध, उत्साह, बलिदान आदि की भावपूर्ण भावनाओं से भर दिया। युद्धकालीन साहित्य जनता के अमर बलिदान का जगमगाता हुआ दर्पण है। फलतः आक्रमण विफल हुआ और जनता विजयिनी हुई। इस विजय का श्रेय सोवियत साहित्य को ही है जिसने जनता में अपनी अनिवार्य विजय का अडिग विश्वास भर दिया।

युद्ध के बाद जब जनता फिर से युद्ध से नष्ट और जर्जर देश के पुनर्निर्माण में लगी तो सोवियत-साहित्य पीछे न रहा। उसने नये आदर्श

नयी व्यवस्था और नये प्रयत्नों का आलोक प्रदान किया। उसने देश को और अधिक सुसंगठित दृढ़ और सशक्त बना दिया और ऐसा उत्साह भरा, जनगण परिश्रम की ऐसी भावना भरी कि आज सोवियत संघ ज्ञान-विज्ञान के किसी क्षेत्र में संसार के किसी भी देश से पीछे नहीं है।

रूसी साहित्य और सोवियत-साहित्य इस प्रकार देश और जनता के संघर्ष विकास और सुखप्राप्ति की कथा कह रहा है जो जितनी मनोरंजक है उतनी ही हम सब के लिए महत्त्वपूर्ण भी है। रूसी जनता की इसी कथा की अत्यन्त संक्षिप्त रूप रेखा प्रस्तुत पुस्तक के पृष्ठों में हिन्दी के पाठकों के लिए अंकित की गयी है। प्रस्तुत पुस्तक रूसी भाषा में प्राप्त और रूसी विद्वानों द्वारा लिखित सामग्री और ग्रन्थों पर आधारित है। अपने साहित्य को रूसी जनता ने जिस रूप में ग्रहण किया है और जैसा आंका है उसको उसी रूप में प्रस्तुत करने का यथाशक्ति प्रयत्न किया गया है। रूसी-साहित्य अत्यन्त विशाल एवं व्यापक है और प्रस्तुत लेखक का रूसी भाषा और साहित्य का ज्ञान अत्यल्प है। लेखक अपनी सीमाओं से अच्छी तरह परिचित है। प्रस्तुत पुस्तक अत्यन्त विनम्र प्रयास है और इसके लिए किसी प्रकार की मौलिकता का दावा नहीं किया जा रहा है।

प्रस्तुत पुस्तक 'रूसी साहित्य' और 'सोवियत-साहित्य' में उप-विभाजित है। सोवियत साहित्य का अंश रूसी साहित्य की अपेक्षा कुछ अधिक विस्तृत हो गया है। यह सकारण है। रूसी साहित्य के संबन्ध में तो कम-से-कम एक या दो पुस्तकें हिन्दी में हैं किन्तु सोवियत-साहित्य पर तो जहाँ तक लेखक की सूचना है हिन्दी में एक भी पुस्तक नहीं है। फिर सोवियत-साहित्य समकालीन साहित्य है जिसकी कई समस्याएं हैं जो हिन्दी साहित्य की समस्याओं से काफी समानता रखती हैं। इसलिए यह अंश कुछ अधिक विस्तार से लिया गया है। इसीलिए यह असंतुलन कुछ क्षम्य भी हो जाता है।

पर यहाँ उन चीजों का भी अत्यन्त संक्षिप्त उल्लेख कर देना आवश्यक है जिनकी इस पुस्तक में कमी या अभाव है। प्रस्तुत पुस्तक केवल रूसी और सोवियत-साहित्य का इतिहास है। विस्तारभय से इसमें सोवियत

संघ में रहने वाली दूसरी जातियों के साहित्य का इतिहास नहीं दिया गया है, यद्यपि वह भी बड़ा मनोरंजक और महत्त्वपूर्ण है। विस्तारभय से रूसी-साहित्य की भी बहुत-सी कृतियों का कथानक नहीं दिया जा सका केवल उनका सांकेतिक परिचय ही प्रस्तुत किया गया है। इसी प्रकार कृतियों की भाषा शैलीगत विशेषताओं का अधिक विचार नहीं किया गया है क्योंकि रूसी भाषा के ज्ञान के बिना अधिकांश पाठकों के लिए ऐसा विश्लेषण निरर्थक और अरुचिकर ही होता है। इसी से रूसी से अनूदित अंश तो दिये गये हैं किन्तु रूसी में उद्धरण नहीं प्रस्तुत किये गये हैं। कहीं-कहीं रूसी नामों का अनुवाद कर दिया गया है किन्तु जहाँ उनका हिन्दी में कोई मतलब न निकलता वहाँ उनको ज्यों-का-त्यों लिख दिया गया है।

रूसी भाषा में स्वराघात स्थिर नहीं है वरन् अत्यन्त चंचल है। यद्यपि इस संबंध में लेखक ने कई रूसी मित्रों से सहायता ली और उन्होंने सहर्ष सहायता दी फिर भी बहुत संभव है कि रूसी नामों के प्रति लेखन में वर्ण-विन्यास और स्वराघात की गलतियाँ रह गयी हों। इनका दोष रूसी मित्रों पर न होकर, लेखक पर है।

मास्को विश्वविद्यालय में अध्ययन और अध्यापन करते हुए, प्रस्तुत पुस्तक की रचना लेखक के मास्को के इस आवासकाल के बीच हुई। लेखक को मास्को विश्व-विद्यालय में रूसी भाषा और रूसी साहित्य पर रूसी विद्वानों के लेक्चर सुनने का सौभाग्य प्राप्त हुआ साथ ही अन्य रूसी मित्रों से भी इस संबंध में सहायता मिली और परामर्श प्राप्त हुआ।

इस अवसर पर अपनी अध्यापिका श्रीमती इल्सा मक्सिमिलि-यानोव्ना पुल्किना का मैं बड़ी श्रद्धा और आदर से स्मरण करता हूँ जिन्होंने मुझे रूसी की शिक्षा दी और मुझे मास्को विश्वविद्यालय में रूसी भाषा और साहित्य पर लेक्चर सुनने को प्रोत्साहित किया। मैं मास्को विश्व-विद्यालय के विदेशियों के लिए रूसी विभाग और उसकी अध्यक्षा श्रीमती गलीना इवानोव्ना गरकावा का भी अत्यन्त आभारी हूँ जिन्होंने रूसी भाषा के अध्ययन में मेरी हर प्रकार की सहायता की।

मास्को विश्वविद्यालय के मेरे विद्यार्थी जीवन के साथी मीशा सेमर्योका और अनातोली ब्वेरेव भी मेरे बहुत बड़े सहायक रहे हैं और ये दोनों मुझे बराबर प्रोत्साहित करते रहे। मैं इन्हें कभी नहीं भूल सकता।

रूसी नामों के प्रतिलेखन में रईसा किरिल्लोवा ने मेरी बड़ी सहायता की और प्रस्तुत इतिहास-लेखन में कई परामर्श दिये। उनका सहयोग बड़ा मूल्यवान् रहा है।

इस समय मैं पमेरान्त्सेव परिवार को नहीं भूल सकता जिनके कारण मेरा मास्को का आवास बड़ा ही मधुर और सफल रहा। प्रोफ़ेसर पमेरान्त्सेव बराबर सत्परामर्श देते रहे। श्रीमती पमेरान्त्सेवा (जिनको हम सब भारतीय 'मामा' कहते थे) हमारी सुविधा का बराबर ख्याल रखती थीं। और नताशा पमेरान्त्सेवा ने इस कार्य में हम लोगों का हाथ बटाया। प्रस्तुत पुस्तक के लिए उन्होंने कुछ सामग्री भी एकत्रित की और उत्साहवर्धन भी किया। उनका योगदान मेरे लिए बड़ा बहुमूल्य रहा है।

× × ×

पुस्तक करीब-करीब साल भर पहले तैयार हो गयी थी। सितम्बर १९६० में जब मैं एक मास के लिए मास्को से भारत आया तो लखनऊ में बसस्थानक में इसकी पाण्डुलिपि छूट गयी। पुस्तक एक प्रकार से मुझे दोबारा तैयार करनी पड़ी। यह कुछ कठिन काम था।

किन्तु इससे भी कठिन काम इस छूटी भूली और मिटी पाण्डुलिपि से प्रेस-कापी तैयार करना था और जिसे लखनऊ विश्वविद्यालय के मेरे सहपाठी डाक्टर प्रताप नारायण टंडन ने बड़े उत्साह से संपन्न किया। यद्यपि बीच-बीच में विराम भी हो जाता था, किन्तु वे बराबर उत्साह की मूर्ति बने काम में लगे रहे और उसे पूरा करके ही छोड़ा। यह पुस्तक जो छप सकी उसका पूरा श्रेय उन्हीं को है।

संघ में रहने वाली दूसरी जातियों के साहित्य का इतिहास नहीं दिया गया है, यद्यपि वह भी बड़ा मनोरंजक और महत्वपूर्ण है। विस्तारभय से रूसी-साहित्य की भी बहुत-सी कृतियों का कथानक नहीं दिया जा सका केवल उनका संक्षिप्त परिचय ही प्रस्तुत किया गया है। इसी प्रकार कृतियों की भाषा शैलीगत विशेषताओं का अधिक विचार नहीं किया गया है क्योंकि रूसी भाषा के ज्ञान के बिना अधिकांश पाठकों के लिए ऐसा विश्लेषण निरर्थक और अरुचिकर ही होता है। इसी से रूसी से अनूदित अंश तो दिये गये हैं किन्तु रूसी में उद्धरण नहीं प्रस्तुत किये गये हैं। कहीं-कहीं रूसी नामों का अनुवाद कर दिया गया है किन्तु जहाँ उनका हिन्दी में कोई मतलब न निकलता वहाँ उनको ज्यों-का-त्यों लिख दिया गया है।

रूसी भाषा में स्वराघात स्थिर नहीं है वरन् अत्यन्त चंचल है। यद्यपि इस संबन्ध में लेखक ने कई रूसी मित्रों से सहायता ली और उन्होंने सहर्ष सहायता दी फिर भी बहुत संभव है कि रूसी नामों के प्रति लेखन में वर्ण-विन्यास और स्वराघात की गलतियाँ रह गयी हों। इसका दोष रूसी मित्रों पर न होकर, लेखक पर है।

मास्को विश्वविद्यालय में अध्ययन और अध्यापन करते हुए, प्रस्तुत पुस्तक की रचना लेखक के मास्को के इस आवासकाल के बीच हुई। लेखक को मास्को विश्व-विद्यालय में रूसी भाषा और रूसी साहित्य पर रूसी विद्वानों के लेक्चर सुनने का सौभाग्य प्राप्त हुआ साथ ही अन्य रूसी मित्रों से भी इस संबंध में सहायता मिली और परामर्श प्राप्त हुआ।

इस अवसर पर अपनी अध्यापिका श्रीमती ईरिना मक्सिमिलि-यानोव्ना पुलिकना का मैं बड़ी श्रद्धा और आदर से स्मरण करता हूँ जिन्होंने मुझे रूसी की शिक्षा दी और मुझे मास्को विश्वविद्यालय में रूसी भाषा और साहित्य पर लेक्चर सुनने को प्रोत्साहित किया। मैं मास्को विश्व विद्यालय के विदेशियों के लिए रूसी विभाग और उसकी अध्यक्षा श्रीमती गलीना इवानोव्ना रझकोवा का भी अत्यन्त आभारी हूँ जिन्होंने रूसी भाषा के अध्ययन में मेरी हर प्रकार की सहायता की।

मास्को विश्वविद्यालय के मेरे विद्यार्थी जीवन के साथी मीशा शिमर्सेको और अनातोली क्लेरेव भी मेरे बहुत बड़े सहायक रहे हैं और ये दोनों मुझे बराबर प्रोत्साहित करते रहे। मैं इन्हें कभी नहीं भूल सकता।

रूसी नामों के प्रतिलेखन में रईसा किरिस्कोवा ने मेरी बड़ी सहायता की और प्रस्तुत इतिहास-लेखन में कई परामर्श दिये। उनका सहयोग बड़ा मूल्यवान् रहा है।

इस समय मैं पमेरान्त्सेव परिवार को नहीं भूल सकता जिनके कारण मेरा मास्को का आवास बड़ा ही मधुर और सफल रहा। प्रोफेसर पमेरान्त्सेव बराबर सत्परामर्श देते रहे। श्रीमती पमेरान्त्सेवा (जिनको हम सब भारतीय 'मामा' कहते थे) हमारी सुविधा का बराबर ख्याल रखती थीं। और नताशा पमेरान्त्सेवा ने हर कार्य में हम लोगों का हाथ बटाया। प्रस्तुत पुस्तक के लिए उन्होंने कुछ सामग्री भी एकत्रित की और उत्साहवर्धन भी किया। उनका योगदान मेरे लिए बड़ा बहुमूल्य रहा है।

× × ×

पुस्तक करीब-करीब साल भर पहले तैयार हो गयी थी। सितम्बर १९६० में जब मैं एक मास के लिए मास्को से भारत आया तो लखनऊ में अस्पताल में इसकी पाण्डुलिपि खो गयी। पुस्तक एक प्रकार से मुझे दोबारा तैयार करनी पड़ी। यह कुछ कठिन काम था।

किन्तु इससे भी कठिन काम इस टूटी फूटी और मिटी पाण्डुलिपि से प्रेस-कापी तैयार करना था और जिसे लखनऊ विश्वविद्यालय के मेरे सहयोगी डाक्टर प्रताप नारायण टंडन ने बड़े उत्साह से संपन्न किया। मैं तो बीच-बीच में निराश भी हो जाता था किन्तु वे बराबर उत्साह की मूर्ति बने काम में लगे रहे और उसे पूरा करके ही छोड़ा। यह पुस्तक जो छप सकी उसका पूरा श्रेय उन्हीं को है।

और सबसे बड़ा सहयोग मुझे श्रीमती सरोजिनी शुक्ल से मिला। यह पुस्तक उनके सामने मास्को में शुरू हो गयी थी। जलप्लावन से पांडु-लिपि का उद्धार उन्होंने ही किया। पांडुलिपि के बीच कीचड़ से लिपटे एक-एक पन्ने को एकत्रित कर उसे सुखा कर, झाड़-पोंछ कर, काम करने योग्य उन्होंने ही बनाया एक प्रकार से उन्होंने मेरा भी उद्धार किया।

उत्तर प्रदेश सरकार की हिन्दी समिति ने मुझे यह पुस्तक लिखने के लिए आमंत्रित किया और वही इसे प्रकाशित भी कर रही है। हिन्दी समिति के अधिकारियों के प्रति आभार-प्रदर्शन मेरा कर्तव्य है।

यदि यह पुस्तक हिन्दी के पाठकों में रूसी साहित्य के प्रति थोड़ी भी जिज्ञासा जगा सकी और उन्हें रूसी साहित्य के स्वतन्त्र अध्ययन की थोड़ी भी प्रेरणा दे सकी तो मेरा परिश्रम सफल होगा।

केसरी नारायण शुक्ल

# विषय-सूची

## भाग १

### रूसी-साहित्य

## भाग २

## सोवियत साहित्य



— • —

है। रूसी साहित्य की सबसे बड़ी विशेषता है जनजीवन के साथ उसका घनिष्ठ संबंध। रूसी साहित्य रूसी जनता के स्वातन्त्र्य आंदोलन के साथ सदा और घनिष्ठ रूप में संबद्ध रहा है। इसलिए रूसी साहित्य के इतिहास को रूसी जनता के स्वातन्त्र्य आंदोलन तथा संघर्ष के इतिहास से अलग नहीं किया जा सकता। फलतः रूस के स्वतंत्रता आंदोलन के विकास की विभिन्न मंज़िलों के अनुरूप रूसी साहित्य का युग-विभाजन स्वाभाविक ही है।

प्रस्तुत पुस्तक में इसी युग-विभाजन के अनुरूप रूसी साहित्य के इतिहास की रूपरेखा प्रस्तुत की जा रही है।

# २ उन्नीसवीं शती से पूर्व का रूसी साहित्य

## 'ईगर की सेना का गीत'

'ईगर की सेना का गीत' प्राचीन रूसी साहित्य का महत्त्वपूर्ण ग्रंथ है जो साढ़े सात सौ वर्ष से अधिक पुराना है। इसमें बारहवीं शती के अन्त के रूसी जन-जीवन की कतिपय ऐतिहासिक घटनाओं का काव्यात्मक वर्णन प्रस्तुत किया गया है।

### प्राचीन रूसी राष्ट्र का संघटन

प्राचीन रूसी राष्ट्र का नवीं शताब्दी में संघटन हुआ और बाद की (ग्यारहवीं बारहवीं) शताब्दियों में उसकी राजनीतिक शक्ति और संस्कृति का अभ्युदय और विकास हुआ। कई जल तथा स्थल मार्गों के संगम पर स्थित होने के अनुकूल भौगोलिक परिस्थिति के कारण प्राचीन रूस का पड़ोसी राष्ट्रों के साथ अंतर्राष्ट्रीय संबंध बढ़ा और उसकी आर्थिक स्थिति मजबूत हुई। इस प्राचीन रूसी राष्ट्र की सबसे अधिक उन्नति व्लादीमिर स्व्यातोस्लाविच और उसके पुत्र 'बुद्धिमान' यारोस्लाव के समय में हुई, जब कि इसकी सीमाएँ बाल्टिक तथा श्वेत समुद्र से काला समुद्र तक और कार्पेथियन पर्वतमाला से लेकर वोल्गा के (ऊपरी) तट तक फैली हुई थीं और कीव का नगर इसके राजनीतिक तथा सांस्कृतिक केंद्र के रूप में विद्यमान था। यह उस समय के यूरोप का सबसे अधिक शक्तिशाली राष्ट्र था।

व्लादीमिर स्व्यातोस्लाविच के समय में ईसाइयत राष्ट्रीय धर्म बन गया। ईसाइयत को स्वीकार करने से रूस का संबंध बाइज़ेंटाइन तथा अन्य ईसाई राष्ट्रों से और भी घनिष्ठ हुआ तथा उसकी संस्कृति और भी अधिक विकसित हुई।

इस प्राचीन रूसी राष्ट्र के संघटन के युग में लोक-साहित्य की पर्याप्त रचना हुई। लोक-प्रबंध काव्य 'बिलीना' कथाओं तथा जन-कहानियों

में उस युग की ऐतिहासिक घटनाओं की छाप है और उनमें तत्कालीन रूसी जनजीवन का प्रतिबिम्ब है। मौखिक लोक साहित्य बराबर विकसित होता रहा और वह लिखित साहित्य की आधारशिला बना। ग्यारहवीं-बारहवीं शती में ऐतिह्य ऐतिहासिक कथाओं तथा अन्य कृतियों की रचना हुई।

### रूसी राष्ट्र की विशृंखलता

प्राचीन रूसी राष्ट्र के विकास-व्यापार के बीच (ग्यारहवीं शती के उत्तरार्द्ध से) कीव के अतिरिक्त नये नये नगर प्रकट होने लगे जो कि धीरे धीरे एक दूसरे से अलग असंबद्ध और स्वतन्त्र जीवन बिताने लगे। फलतः देश टुकड़ों में विभक्त हो गया और उनके शासक राजकुमार कीव की अधीनता न स्वीकार कर आपस में लड़ने झगड़ने लगे। राजवंशों के इस पारस्परिक कलह से रूस के परंपरागत शत्रुओं—स्तेप की घुमन्तू पलोवित्सी जातियों ने लाभ उठाया और उन्होंने खानों की अधीनता में संघटित होकर रूस की दक्षिणी सीमा पर आक्रमण कर दिया। इससे रूसी राष्ट्र का अस्तित्व ही खतरे में पड़ गया।

इस समय के विचारशील लोगों ने देश के इस संकट को पहचाना और राजवंशीय कलहों की समाप्ति तथा राष्ट्रीय एकता की स्थापना में ही सुरक्षा और कल्याण समझा। यह बात बिलकुल ठीक थी। जब वे राजकुमार एक होकर खानाबदोश पलोवित्सियों के विरुद्ध सम्मिलित अभियान करते थे तो सफल और विजयी होते थे और जब इन राजकुमारों के अभियान असम्मिलित और अलग अलग होते थे तो प्रायः असफलता तथा पराजय ही इनके हाथ लगती थी। 'ईगर की सेना का गीत' एक ऐसे ही असफल अभियान की कथा कहता है। इसके अज्ञात लेखक ने इसमें उत्तरी नोवोगोरद के राजकुमार ईगर के पलोवित्सियों के विरुद्ध अभियान और उसकी असफलता तथा पराजय का वर्णन किया है।

### काव्य का ऐतिहासिक आधार

काव्य का आधार वास्तविक ऐतिहासिक घटनाएँ हैं। कीव के

शासक स्वितोस्लाव के नेतृत्व में सन् ११८४ में आयोजित पोलोवित्सियों के विरुद्ध सम्मिलित अभियान में ईगर भाग न ले सका। फलतः दूसरे वर्ष (११८५) अपने संबंधियों को एकत्रित कर और दूसरे राजाओं से बिना सलाह मशविरा किए ही वह अपनी छोटी सेना के साथ पोलोवित्सियों के विरुद्ध युद्ध करने के लिए चल पड़ा। ऐतिह्य बताते हैं कि पहले युद्ध में तो उसकी विजय हुई किन्तु उसके बाद उसकी सेना नष्ट हो गयी और वह बंदी बना लिया गया। इसके बाद पोलोवित्सियों ने आक्रमण कर दिया और वे रूस के अंदर घुस गये। इस प्रकार 'ईगर की सेना का गीत' के मूल में यथार्थ ऐतिहासिक घटनाएं हैं।

फिर भी इसका लेखक अपने को इन ऐतिहासिक घटनाओं तक ही सीमित नहीं रखता। इन ऐतिहासिक घटनाओं के माध्यम से वह जनता के दीन-हीन जीवन का बड़ा व्यापक चित्र प्रस्तुत करता है और यह संकेत करता है कि इस स्थिति का कारण देश का राजनीतिक पार्थक्य, राजवंशीय पारस्परिक कलह और घुमन्तू जातियों का आक्रमण है। बारहवीं शती के रूस की कठिन परिस्थिति लेखक को मातृभूमि के इस अनतिदूर अतीत के सम्मानपूर्ण युग का स्मरण दिलाती है जब कि रूस का राष्ट्र अत्यन्त शक्तिशाली था। काव्य में व्लादीमिर स्वितोस्लाव से लेकर ईगर के समय तक की डेढ़ शताब्दी के रूसी जन जीवन का सुन्दर चित्र प्रस्तुत किया गया है।

मुख्य भाव एकता एवं देशभक्ति

इस काव्य में पात्रों और घटनाओं का जो चित्रण हुआ है उसका मूल प्रेरक भाव देशभक्ति है। कीव के शासक स्वितोस्लाव को रूस के बहुत बड़े देशभक्त के रूप में प्रस्तुत किया गया है जो रूसी भूमि की रक्षा के लिए अन्य राजाओं का आह्वान करता है और पारस्परिक कलह का परिहार कर एक हो जाने का संदेश देता है। इसमें अन्य राजाओं का जो चित्रण हुआ है उसमें वे रूसी भूमि के प्रतिनिधि रूप में प्रस्तुत किये गये हैं और लेखक उनकी प्रशंसा तथा निन्दा इसी मूल भाव को दृष्टि में रखकर करता है कि वे देश की रक्षा और एकता में कितना योगदान

करता है। कवि राजकुमार ईगर के साहस आदि अन्य गुणों की प्रशंसा करते हुए भी उसकी आलोचना इसलिए करता है कि पोलोवित्सियों के विरुद्ध वह सब राजाओं के साथ नहीं लड़ा वरन् सबसे अलग अकेला लड़ने गया।

कवि ने मातृभूमि की रक्षा और एकता के आह्वान को उस युग के रूसी सामन्ती समाज की नयी एवं प्रगतिशील प्रवृत्ति के रूप में वर्णित किया है। बारहवीं शताब्दी के टुकड़ों-टुकड़ों में पृथक होनेवाले इस सामन्ती रूसी राष्ट्र के बीच एकता का पाठ पढ़ानेवाले स्वियातोस्लाव का चित्र लेखक की निर्भीक और प्रगतिशील दृष्टि का परिचायक बन जाता है।

ईगर की पत्नी यारोस्लाव्ना के विलाप में भी देशभक्ति का यही मूल भाव है। उसके विलाप में केवल व्यक्तिगत दुःख की ही व्यंजना नहीं हुई है वरन् उन रूसी सैनिकों के नाश पर भी दुःख प्रकट किया गया है जो युद्ध में खेत रहे। यारोस्लाव्ना का यह विलाप इस कृति का अत्यन्त माधुर्यपूर्ण स्थल माना जाता है।

इसमें गायक कवि बयान का भी वर्णन हुआ है। बयान ग्यारहवीं सदी में जीवित था और राजाओं के लिए गीतों की रचना किया करता था। उसकी इस काव्य में बड़ी प्रशंसा की गयी है। कवि उसके प्रति सम्मान प्रदर्शित करते हुए भी कहता है कि वह बयान के भावों पर गीतों की रचना नहीं करेगा वरन् इस समय की वास्तविक घटनाओं के अनुसार रचना करेगा।

### प्रबन्ध-रचना

अपनी इस रचना को कवि 'स्लोव' (शब्द) कहता है और इसमें वह पाठकों की ओर कभी कथात्मक वर्णन द्वारा और कभी गीतों द्वारा उन्मुख होता है। वास्तव में इसमें प्रबन्धात्मकता और गीतात्मकता एक साथ मिल गयी हैं तथा ऐतिहासिक घटनाओं के बीच वर्णन के माध्यम से रूसी जनता के प्रतिनिधि के रूप में राजाओं की वीरतापूर्ण विशिष्टताओं का अंकन हुआ है। इस प्रकार की प्रगीतात्मक-प्रबन्धात्मक कृति वीर-काव्य कहलाती है।

इसकी प्रबंध रचना के तीन प्रधान अंग हैं। प्रथम भाग ईगर का विफल अभियान उसका बंदी होना तथा रूसी सैनिकों की पराजय है।

द्वितीय भाग में कीव के शासक स्वियातोस्लाव का रूसी भूमि की रक्षा के लिए एकता का आह्वान है।

तीसरे भाग में ईगर का कैद से निकल भागना और स्वदेश लौटना है।

### लोक-सर्जना से सम्बन्ध

कवि ने इसकी रचना में लोक-काव्य की कलात्मक युक्तियों का बहुत उपयोग किया है। मौखिक जन-काव्य में अत्यधिक प्रचलित नकारात्मक तुलनाओं का उपयोग हुआ है और युद्ध के चित्र उसी प्रकार अंकित किये गये हैं जैसे कि जन-काव्य 'बिलीना' में होते हैं। प्रकृति चित्रण में जन-काव्य से इसका संबंध और भी स्पष्ट हो जाता है। लोक-काव्य के समान इसमें भी प्रकृति का अन्य पात्रों जैसा जीवन है और वह उनसे सहानुभूति प्रकट करती है उनके साथ दुःखित होती है, हर्षित होती है और उनको संकट की सूचना देती है। जब ईगर का अभियान शुरू होता है तो उसे रोकने के लिए सूर्य छिप कर अंधकार द्वारा उसका मार्ग रोकता है रात बिजली द्वारा चिल्लाती है और जब ईगर कैद से भागता है तो सूर्य आकाश में खूब चमकता है कठफोड़वा पक्षी नदी की ओर का रास्ता दिखाता है दोन नदी अपनी लहरों पर झुलाती है और बुलबुलें आनंद के गीत गाती हैं।

फिर भी 'ईगर की सेना का गीत' जनता द्वारा रचित लोक-काव्य नहीं है। यह एक व्यक्ति की कृति है और उस युग की तत्कालीन साहित्यिक युक्तियों से समन्वित है।

'ईगर की सेना का गीत' का प्राचीन रूसी साहित्य के विकास पर व्यापक प्रभाव पड़ा और नवीन रूसी साहित्य चित्र तथा आपेरा आदि में इसका अंकन किया गया। रदीश्चेव, पुश्किन, नाटककार ओस्त्रोवस्की आदि इससे बहुत प्रभावित हुए। संगीतकार बारोदीन ने 'राजा ईगर' आपेरा

करते हैं। कवि राजकुमार इगोर के साहस आदि अन्य गुणों की प्रशंसा करते हुए भी उसकी आलोचना इसलिए करता है कि पोलोवित्सियों के विरुद्ध वह सब राजाओं के साथ नहीं लड़ा वरन् सबसे अलग अकेला लड़ने गया।

कवि ने मातृभूमि की रक्षा और एकता के आह्वान को उस युग के रूसी सामन्ती समाज की नयी एवं प्रगतिशील प्रवृत्ति के रूप में वर्णित किया है। बारहवीं शताब्दी के टुकड़ों-टुकड़ों में पृथक् होनेवाले १७ सामन्ती रूसी राष्ट्र के बीच एकता का पाठ पढ़ानेवाले स्वितोस्लाव का चित्र स्वतः लेखक की निर्भय और प्रगतिशील दृष्टि का परिचायक बन जाता है।

इगोर की पत्नी यारोस्लाव्ना के विलाप में भी देशभक्ति का यही मूल भाव है। उसके विलाप में केवल व्यक्तिगत दुःख की ही व्यंजना नहीं हुई है वरन् उन रूसी सैनिकों के भाग्य पर भी दुःख प्रकट किया गया है जो युद्ध में खेत रहे। यारोस्लाव्ना का यह विलाप इस कृति का अत्यन्त काव्यपूर्ण स्थल माना जाता है।

इसमें गायक कवि बयान का भी अंकन हुआ है। बयान ग्यारहवीं सदी में जीवित था और राजाओं के लिए गीतों की रचना किया करता था। उसकी इस काव्य में बड़ी प्रशंसा की गयी है। कवि उसके प्रति सम्मान प्रदर्शित करते हुए भी कहता है कि वह बयान के भावों पर गीतों की रचना नहीं करेगा वरन् इस समय की वास्तविक घटनाओं के अनुसार रचना करेगा।

**प्रबन्ध-रचना**

अपनी इस रचना को कवि 'स्लोव' (शब्द) कहता है और इसमें वह पाठकों की ओर कभी कथात्मक वर्णन द्वारा और कभी गीतों द्वारा सम्मुख होता है। वास्तव में इसमें प्रबन्धात्मकता और गीतात्मकता एक साथ मिल गयी है तथा ऐतिहासिक घटनाओं के बीच वर्णन के माध्यम से रूसी जनता के प्रतिनिधि के रूप में राजाओं की वीरतापूर्ण विशिष्टताओं का अंकन हुआ है। इस प्रकार की प्रगीतात्मक-प्रबंधात्मक कृति वीर-काव्य कहलाती है।

इसकी प्रबंध रचना के तीन प्रधान अंग हैं। प्रथम भाग ईगर का विफल अभियान, उसका बंदी होना तथा रूसी सैनिकों की पराजय है।

द्वितीय भाग में कीव के शासक स्वितोस्लाव का रूसी भूमि की रक्षा के लिए एकता का आह्वान है।

तीसरे भाग में ईगर का कैद से निकल भागना और स्वदेश लौटना है।

### लोक-सर्जना से सम्बन्ध

कवि ने इसकी रचना में लोक-काव्य की कलात्मक युक्तियों का बहुत उपयोग किया है। मौखिक जन-काव्य में अत्यधिक प्रचलित नकारात्मक तुलनाओं का उपयोग हुआ है और युद्ध के चित्र उसी प्रकार अंकित किये गये हैं जैसे कि जन-काव्य 'बिलीना' में होते हैं। प्रकृति चित्रण में जन-काव्य से इसका संबंध और भी स्पष्ट हो जाता है। लोक-काव्य के समान इसमें भी प्रकृति का अन्य पात्रों जैसा जीवन है और वह उनसे सहानुभूति प्रकट करती है, उनके साथ दुःखित होती है, हर्षित होती है और उनको संकट की सूचना देती है। जब ईगर का अभियान शुरू होता है तो उसे रोकने के लिए सूर्य दिन पर अंधकार द्वारा उसका मार्ग रोकता है, रात बिजली द्वारा चिल्लाती है और जब ईगर कैद से भागता है तो सूर्य आकाश में खूब चमकता है, कठफोड़वा पक्षी नदी की ओर का रास्ता दिखाता है, दोन नदी अपनी लहरों पर झुलाती है और बुलबुलें आनंद के गीत गाती हैं।

फिर भी 'ईगर की सेना का गीत' जनता द्वारा रचित लोक-काव्य नहीं है। यह एक व्यक्ति की कृति है और उस युग की शैलीगत साहित्यिक युक्तियों से समन्वित है।

'ईगर की सेना का गीत' का प्राचीन रूसी साहित्य के विकास पर व्यापक प्रभाव पड़ा और नवीन रूसी साहित्य, चित्र तथा आपेरा आदि में इसका अंकन किया गया। रदीश्चेव, पुश्किन, नाटककार ओस्त्रोवस्की आदि इससे बहुत प्रभावित हुए। संगीतकार बरोदिन ने 'राजा ईगर' आपेरा

की रचना की और चित्रकार वास्नेत्सोव ने प्रसिद्ध चित्र (ईगरी-हत्या) बनाया।

स्पष्ट भाषा रूसी जनता के जीवन का यथार्थ ऐतिहासिक अंकन देशभक्ति की भावना—इन सब ने इस कृति को अमर, और लोकप्रिय बना दिया। बारहवीं सदी के इस अज्ञात कवि की रूसी भूमि के प्रति गहरे प्रेम से परिपूर्ण यह रचना सोवियत जनता के हृदय के अत्यन्त निकट है। सन् १९३८ में प्राचीन रूसी साहित्य की इस अमर कृति की ७५०वीं जयंती मनायी गयी।

# ३ रूसी साहित्य (१३वीं से १७वीं शती)

## तेरहवीं से सत्रहवीं शती तक का रूसी साहित्य

प्राचीन रूसी साहित्य की महत्त्वपूर्ण कृतियाँ रूसी जनता के जीवन से अत्यन्त घनिष्ठ रूप से संबंधित हैं। इनमें उस समय के रूसी जीवन की महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक राजनीतिक तथा सामाजिक घटनाओं की पूरी पूरी अभिव्यक्ति मिलती है।

तेरहवीं शताब्दी के सन् तीस और चालीस के वर्षों में रूस पर तातारों का आक्रमण हुआ। इसी समय उत्तर और पश्चिम से स्वीडिश और जर्मनों का धावा हुआ। रूसियों का इन विदेशी आक्रमणकारियों से जो युद्ध और संघर्ष हुआ उसका साहित्य में पूरा पूरा प्रतिबिम्बन हुआ है। तेरहवीं तथा चौदहवीं शताब्दी की सैनिक कथाओं में रूसियों के तातारों स्वीड तथा जर्मनों से वीरतापूर्ण युद्धों के आख्यान मिलते हैं। अलेक्सान्द्र न्येव्स्की की कथा में न्येव्स्की के स्वीड तथा जर्मनों से युद्ध और उसकी विजय का वर्णन है। काल्कस्कोए हत्या की कथा में तातारों के साथ प्रथम संघर्ष का अभिव्यंजन हुआ है। 'बातो (बा) की सेना का रियाजान में आगमन की कथा भी इसी प्रकार की सैनिक कथा है। महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक घटनाओं को अंकित करनेवाली ये सैनिक कथाएं इन घटनाओं के घटित होने के थोड़े ही समय बाद लिखी गयीं। तातारी आक्रमण से संबंधित तेरहवीं-चौदहवीं शती की साहित्यिक रचनाओं में रूसी भूमि के नाश की कथा है। इसमें रूसी भूमि के सौन्दर्य और समृद्धि का अत्यन्त भावुकतापूर्ण वर्णन किया गया है। जदोन्श्चिना में (१४वीं शती का अंत) रूसियों की तातारों पर प्रथम विजय का अंकन है जो उन्हें १३८० में कुलीकोव्स्की के युद्ध में मिली।

अलेक्सान्द्र न्येव्स्की तथा कुलीकोव्स्की के युद्ध की रूसी विजय ने रूसी जनता की एकता तथा राष्ट्रीयता की भावना को और भी बढ़ावा

किया। मास्को के राजकुमार इवान तृतीय और उसके पुत्र वसीली तृतीय ने पंद्रहवीं सदी के अंत और सोलहवीं के आरम्भ में रूसी प्रान्तों को एक में मिलाकर एक रूसी राष्ट्र का संघटन किया। मास्को के चारों ओर रूसी भूमि के एकीकरण से देश का आर्थिक तथा सांस्कृतिक स्तर और भी ऊंचा हुआ। कीव का महत्त्व अब कम हो गया और मास्को देश का राजनीतिक तथा सांस्कृतिक केंद्र बन गया। अपनी शान-शौकत और सांस्कृतिक उत्कर्ष के कारण मास्को 'तीसरा रोम' कहा जाने लगा।

रूसी राजकुमारों के एक केंद्रित राष्ट्र में एकीकरण से देश का सांस्कृतिक उत्थान और भी बढ़ा। ईवान भयंकर के समय में पुस्तकों का मुद्रण आरम्भ हुआ। पंद्रहवीं-सोलहवीं सदी में केंद्रित रूसी राष्ट्र के निर्माण के साथ साथ जातीय रूसी भाषा का गठन और विकास शुरू हुआ। राष्ट्रीय भाषा का लिखित रूप सामने आया और विविधात्मक साहित्य की रचना होने लगी।

पंद्रहवीं और विशेषतया सोलहवीं शताब्दी में दैनिक कथाओं की जगह पत्रकारिता का साहित्य प्रमुख हुआ जिसमें सरकारी मसविदे संधिपत्र तथा आदेश आदि थे जिनमें तत्कालीन सामाजिक प्रश्नों पर विचार प्रकट किये गये हैं। इस प्रकार के साहित्य में ईवान-भयंकर की कुर्ब्स्की राजकुमार के साथ 'बातचीत' महत्त्वपूर्ण कृति है।

इस समय केंद्रित शक्तिशाली शासन की स्थापना के लिए ईवान भयंकर ने बयारों के विरुद्ध संघर्ष शुरू किया। पीतर और फ़ेवोनिया की कथा में बयारों के विरुद्ध प्रवृत्ति के दर्शन होते हैं। इस कथा में मूरम का राजकुमार पीतर एक साधारण स्थिति की लड़की से प्रेम करता है और उससे शादी कर लेता है। बयार समाज के अत्याचार के कारण फ़ेवोनिया मूरम छोड़कर चली जाती है। पीतर भी उसके साथ शहर छोड़कर चल देता है। एक ही दिन और एक ही समय में दोनों की मृत्यु के भावुकतापूर्ण वर्णन के साथ कथा समाप्त होती है। दोनों को एक ही क़ब्र में दफ़ना दिया जाता है।

सोलहवीं सदी में विगत शताब्दियों की साहित्यिक कृतियों का एक

बहुत बड़ा संकलन तैयार किया गया जिसमें सभी प्राचीन, स्थानीय तथा अखिल रूसीय 'जितापिम' (वर्णानुक्रमिक वर्णन) एक में संगृहीत हुए। इस समय 'गृह विधान' निकला जिसमें घरेलू तथा पारिवारिक जीवन के नियमों का उल्लेख था। इससे तत्कालीन पारिवारिक व्यवस्था तथा उससे संबंधित प्राचीन लोक-स्मृति पर अच्छा प्रकाश पड़ता है।

इस समय ऐतिहासिक लोक-गीतों की भी रचना हुई। विशेष रूप से ईवान भयंकर के युग की घटनाओं की कज़ान पर अधिकार, साइबीरिया की विजय—की छाप इन ऐतिहासिक गीतों में प्रमुख रूप से मिलती है।

सत्रहवीं शती में रूस में अत्यधिक सामाजिक महत्व की ऐतिहासिक घटनाएँ घटीं। इस शताब्दी के आरम्भ में किसानों की हलचल शुरू हुई जो आगे चलकर (इवान बलोत्निकोव स्तेपान राज़िन के नेतृत्व में) किसान युद्ध में परिणित हुई। इसी समय पोलैण्ड और स्वीडन की सेना ने देश पर आक्रमण किया। इन सब घटनाओं की अभिव्यक्ति ऐतिहासिक गीतों और कथाओं में मिलती है। 'सुन्दर रूसी भूमि की मृत्यु कथा', 'मास्कोवीय राष्ट्र के नाश पर विलाप' आदि ऐसी ही रचनाएँ हैं।

सत्रहवीं शती के उत्तरार्द्ध से साहित्य में कलात्मक प्रवृत्तियाँ लक्षित होने लगती हैं। साहित्य धीरे-धीरे चर्च के प्रभाव से मुक्त होकर ऐहिक रूप धारण करने लगता है। साहित्य में नये नायकों किसान, शहरी वासी, सौदागर आदि के प्रतिनिधियों—का प्रादुर्भाव होने लगता है। रूसी साहित्य अब पारलौकिक न रहकर ऐहिक बनने लगा।

ऐहिक जीवन से संबंधित ये कथाएँ इस शताब्दी के उत्तरार्द्ध की मुख्य विशिष्टता है। परिवार में व्यक्ति के स्वजीवन-यापन के आत्म-निर्णय के अधिकार की समस्या तथा प्राचीन एवं नवीन पीढ़ी के संघर्ष का चित्रण इसमें सम्पन्न परिवार के एकमात्र पुत्र के शोक और दुःख की कथा है। इसमें सम्पन्न परिवार के नवयुवक की निंदा है, क्योंकि वह पुरानी नैतिकता को छोड़कर नये ढंग से जीवन बिताना चाहता है और इसलिए दुःख भोगता है।

कोम्यकवोव की कथा में एक धूर्त की कथा है जो स्वयं गरीब है

किया। मास्को के राजकुमार इवान तृतीय और उसके पुत्र वसीली तृतीय ने पंद्रहवीं शती के अंत और सोलहवीं के आरम्भ में रूसी प्रान्तों को एक में मिलाकर एक रूसी राष्ट्र का संघटन किया। मास्को के चारों ओर रूसी भूमि के एकीकरण से देश का आर्थिक तथा सांस्कृतिक स्तर और भी ऊंचा हुआ। कीव का महत्त्व अब कम हो गया और मास्को देश का राजनीतिक तथा सांस्कृतिक केंद्र बन गया। अपनी साज-सज्जा और सांस्कृतिक उत्कर्ष के कारण मास्को 'तीसरा रोम' कहा जाने लगा।

रूसी राजकुमारों के एक केंद्रित राष्ट्र में एकीकरण से देश का सांस्कृतिक उत्थान और भी बढ़ा। ईवान भयंकर के समय में पुस्तकों का मुद्रण आरम्भ हुआ। पंद्रहवीं-सोलहवीं शती में केंद्रित रूसी राष्ट्र के निर्माण के साथ साथ जातीय रूसी भाषा का गठन और विकास शुरू हुआ। राष्ट्रीय भाषा का लिखित रूप सामने आया और विविधात्मक साहित्य की रचना होने लगी।

पंद्रहवीं और विशेषतया सोलहवीं शताब्दी में दैनिक कथाओं की जगह पत्रकारिता का साहित्य प्रमुख हुआ जिसमें सरकारी मसविदे संक्षिप्त तथा आदेश आदि थे जिनमें तत्कालीन सामाजिक प्रश्नों पर विचार प्रकट किये गये हैं। इस प्रकार के साहित्य में ईवान भयंकर की कुर्ब्स्की राजकुमार के साथ 'बातचीत' महत्त्वपूर्ण कृति है।

इस समय केन्द्रित शक्तिशाली शासन की स्थापना के लिए ईवान भयंकर ने 'बयारों' के विरुद्ध संघर्ष शुरू किया। पीतर और फेव्रोनिया की कथा में बयारों के विरुद्ध प्रवृत्ति के दर्शन होते हैं। इस कथा में मूरम का राजकुमार पीतर एक साधारण स्थिति की लड़की से प्रेम करता है और उससे शादी कर लेता है। बयार समाज के अत्याचार के कारण फेव्रोनिया मूरम छोड़कर चली जाती है। पीतर भी उसके साथ शहर छोड़कर चल देता है। एक ही दिन और एक ही समय में दोनों की मृत्यु के भावुकतापूर्ण वर्णन के साथ कथा समाप्त होती है। दोनों को एक ही कब्र में दफ़ना दिया जाता है।

सोलहवीं शती में विगत शताब्दियों की साहित्यिक कृतियों का एक

बहुत बड़ा संकलन तैयार किया गया जिसमें सभी प्राचीन, स्थानीय तथा अखिल रूसीय 'मिनायिस' (वर्षानुक्रमिक वर्णन) एक में संगृहीत हुए। इस समय 'गृह-विधान' लिखा गया जिसका विषय घरेलू तथा पारिवारिक जीवन के नियमों का उल्लेख था। इससे तत्कालीन पारिवारिक व्यवस्था तथा उससे संबंधित प्राचीन लोक-दृष्टि पर अच्छा प्रकाश पड़ता है।

इस समय ऐतिहासिक लोक-गीतों की भी रचना हुई। विशेष रूप से ईवान भयंकर के युग की घटनाओं की—कज़ान पर अधिकार, साइबेरिया की विजय—की छाप इन ऐतिहासिक गीतों में प्रमुख रूप से मिलती है।

सत्रहवीं शती के प्रारम्भ में अत्यधिक सामाजिक महत्त्व की ऐतिहासिक घटनाएँ घटीं। इस शताब्दी के आरम्भ में किसानों की हलचल शुरू हुई जो बाद में (इवान बलोत्निकोव, स्तेपान राज़िन के नेतृत्व में) किसान युद्ध में परिणित हुई। इसी समय पोलैण्ड और स्वीडन की सेना ने देश पर आक्रमण किया। इन सब घटनाओं की अभिव्यक्ति ऐतिहासिक गीतों और कथाओं में मिलती है। 'सुन्दर रूसी भूमि की नयी कथा', 'मास्कोवीय राष्ट्र के नाश पर विलाप' आदि ऐसी ही रचनाएँ हैं।

सत्रहवीं शती के उत्तरार्द्ध में साहित्य में कलात्मक प्रवृत्तियाँ लक्षित होने लगती हैं। साहित्य धीरे-धीरे चर्च के प्रभाव से मुक्त होकर ऐहिक रूप धारण करने लगता है। साहित्य में नये नायकों—किसान, मजदूरी आदमी, सौदागर आदि के प्रतिनिधियों—का प्रादुर्भाव होने लगता है। रूसी साहित्य अब पारलौकिक न रहकर ऐहिक बनने लगा।

ऐहिक जीवन से संबंधित ये कथाएँ इस शताब्दी के उत्तरार्द्ध की मुख्य विशिष्टता है। परिवार में व्यक्ति के स्वजीवन-यापन के आत्म-निर्णय के अधिकार की समस्या तथा प्राचीन एवं नवीन पीढ़ी के संघर्ष का चित्रण ज्लोचास्तिया के शोक और दुःख की कथा है। इसमें संपन्न परिवार के नवयुवक की चिन्ता है, क्योंकि वह पुरानी नैतिकता को छोड़कर नये ढंग से जीवन बिताना चाहता है और इसलिए दुःख भोगता है।

'फ्रोल स्कोबेयेव की कथा' में एक धूर्त की कथा है जो स्वयं ग़रीब है

और अमीर दयार की लड़की से शादी करने का षड्यन्त्र रचता है तथा उसमें सफल होता है।

इन दोनों कहानियों का चित्रण यथार्थवादी है और इसमें रूसी समाज के मध्य स्तर के रहन-सहन तथा नैतिकता आदि का अंकन हुआ है।

व्यंग्यात्मक कहानियों का वस्तु-विषय और भी अधिक कलात्मक है। इसका सबसे सुन्दर निदर्शन 'यर्शोविच की कथा' और 'शेम्याकिन की कचहरी की कथा' है। पहली कहानी में अन्योक्ति के रूप में अमीरों की धाँधली का चित्रण किया गया है जिसके विरुद्ध गरीब के लिए न्याय की आशा करना वृथा है। इसमें मनुष्य मछली के रूप में है। इसका वस्तु विषय मछलियों का मछली-संसार के स्वामी और बेईमान न्यायाधीशों के विरुद्ध संघर्ष और उन पर व्यंग्य है।

'शेम्याकिन की कचहरी' में उस युग के न्यायालयों की बेईमानी और रिश्वतखोरी की कथा कही गयी है। न्यायालय में एक गरीब रूमाल में लिपटा हुआ एक पत्थर न्यायाधीश को दिखाता है। न्यायाधीश इसे अच्छी रकम समझकर उसके पक्ष में फैसला करता है।

सत्रहवीं शती में रूसी साहित्य में नाट्य कृतियों का प्रादुर्भाव होता है। इस शती के उत्तरार्द्ध में रूस में पहला थियेटर स्थापित हुआ।

## ४ अठारहवीं शती

सत्रहवीं शताब्दी के उत्तरार्ध में रूसी साहित्य धीरे-धीरे धर्म तथा ईसाइयत के प्रभाव से मुक्त होने लगा। शिक्षा प्रसार, पश्चिम के साथ संबंध, जातीय संस्कृति के उत्थान आदि, सृजन विश्व तथा व्यक्ति के संबंध में इस साहित्य को नवीन दृष्टि प्रदान की और धर्म तथा धर्म की प्राचीन एवं संकीर्ण मनोवृत्ति से छुटकारा दिलाया। साहित्य अब सूक्ष्म धार्मिक समस्याओं में न उलझकर समाज, राष्ट्र तथा व्यक्ति से संबंधित वास्तविक प्रश्नों का अंकन करने लगा। रूसी साहित्य अब ऐहिक साहित्य बन गया। अठारहवीं शती के सन् तीस के वर्षों में साहित्य में 'क्लासिसिज्म' या शास्त्रवाद की नयी कलात्मक प्रवृत्ति का प्रादुर्भाव हुआ। इसके साथ ही इस युग के महत्वपूर्ण लेखकों—रूमयान्त्सेव, फानवीज़िन, देर्ज़ाविन, रदीश्चेव आदि की सर्जना में यथार्थवादी प्रवृत्ति भी अंकुरित होती दिखाई पड़ रही है।

सामान्यतया अठारहवीं शती का रूसी साहित्य तीन भागों में बाँटा जाता है या उसके विकास की तीन मंजिलें लक्षित की जाती हैं। इस शताब्दी का प्रथम तृतीयांश—पीतर प्रथम के सुधारों का समय—रूसी साहित्य के प्राचीन से नवीन साहित्य की ओर संचरण का समय है। मध्य का तृतीयांश—सन् साठ के वर्ष—'क्लासिसिज्म' (शास्त्रवाद) की नयी साहित्यिक प्रवृत्ति के जन्म और विकास का युग है और इस शती का अंतिम तृतीयांश क्लासिसिज्म के संकट तथा साहित्य के क्लासिसिज्म से भावुकतावाद तथा यथार्थता की ओर विकसित होने का समय है।

### प्रथम तृतीयांश का साहित्य

अठारहवीं शती का प्रथम तृतीयांश पीतर प्रथम के कार्यकलाप व निर्माण का युग है। इन वर्षों में साहित्य तथा संस्कृति दोनों में नये मोड़ प्रदर्शित हुए और साहित्य में अभिव्यक्ति के लिए नये वस्तु-विषयों को

चुना। साहित्य ने पीतर के सुधारों का समर्थन किया।

इस युग का महत्वपूर्ण लेखक फियोफान प्रकोपोविच है जो कवि लेखक नाटककार और पीतर के सुधारों का उत्साही समर्थक है। अपनी ट्रेजडी-कमेडी 'व्लादीमिर' में वह पीतर की प्रशंसा करता है विरोधियों की हँसी उड़ाता है और विज्ञान तथा शिक्षा का प्रचारक बनता है।

इस शती के आरम्भ में प्रेम के प्रगीतों का अच्छा विकास हुआ। इसके रंगमंच पर अब न केवल धार्मिक कथावस्तु वाले नाटकों का अभिनय होता था वरन् ऐसे ऐहिक नाटक प्रस्तुत किये जाने लगे जिनमें राजनीतिक जीवन की घटनाओं का अंकन होता था और सामाजिक रीति-नीति तथा रहन-सहन की भी झलक रहती थी।

## क्लासिसिज़्म की स्थापना

इसी समय क्लासिसिज़्म का विकास हुआ जो कि यूरोप की क्लासिसिज़्म की सामान्य विशिष्टताओं से युक्त होने के साथ-साथ रूसी विशिष्ट परिस्थिति के फलस्वरूप कतिपय नयी विशेषताओं से समन्वित हुआ। अपनी उदात्त तथा भव्य शैली जटिल नियम और प्रबन्ध की स्थिर-निश्चित और अपरिवर्तनीय रूपयोजना से शास्त्रवाद का साहित्य राजनीति के निरंकुश आधिपत्य के आदर्श के अनुरूप पड़ता है और पूरा सज जाता है। यूनान तथा रोम की प्राचीन कला के प्रति अत्यधिक प्रेम तथा अनुराग ने इस प्रवृत्ति को जन्म दिया जिसने कृति में सुबोधता स्पष्टता सामंजस्य तथा नियमनिष्ठता की माँग की। इसके लोक-प्रिय होने का मुख्य कारण यह था कि चर्च तथा ईसाइयत की मनोदृष्टि की अपेक्षा इसका दृष्टिकोण कहीं अधिक प्रकाशपूर्ण आह्लादपूर्ण और उत्साहपूर्ण था।

क्लासिसिज़्म का सबसे बड़ा रूसी लेखक कन्तेमीर है जिसे बेलिन्स्की ने रूस का सर्वप्रथम ऐहिक कवि कहा और जो व्यंग्यों का बहुत बड़ा लेखक है। लमनोसोव के काव्य में शास्त्रवाद को सर्वोत्तम अभिव्यक्ति मिली जो कि देश-भक्ति की भावना से ओत-प्रोत है। इसी प्रकार सुमारोकोव इस प्रवृत्ति का बहुत बड़ा प्रतिनिधि माना जाता है। उसके दुःखान्त नाटक

बहुत विख्यात हुए। सुमारोकोव का नाम रूसी रंग-मंच के साथ जुड़ गया है।

क्लासिसिज्म का चरम उत्कर्ष इस शताब्दी के सबसे बड़े कवि देर्झाविन की रचनाओं में देखने को मिलता है। उन्हें अपने 'ओडों' से बड़ी ख्याति मिली (महारानी एकातेरिना के सम्मान में फेलित्सा, प्रधान मेश्चेर्स्की की मृत्यु पर)। इसी प्रकार उन्होंने व्यंग्यात्मक ओड (बड़ा आदमी, शासक और निर्णायक को) लिखे।

इस प्रकार देर्झाविन के पहले तक अठारहवीं शती के रूसी काव्य में प्रशंसात्मक 'ओड', धर्ममूलक भजनगीत और व्यंग्यात्मक 'ओड' की रचना हो गयी थी।

## क्लासिसिज्म से भावुकतावाद और यथार्थ की ओर संक्रमण

अठारहवीं शती के उत्तरार्द्ध में नयी साहित्यिक प्रवृत्ति का विकास लक्षित होने लगा। यह प्रवृत्ति भावुकतावाद की थी। इस प्रवृत्ति का सबसे बड़ा अभिव्यंजक करमज़ीन है (रूसी यात्री का पत्र, गरीब लीज़ा)।

क्लासिसिज्म के समान भावुकतावाद की प्रवृत्ति भी यूरोपीय प्रवृत्ति थी और यह शास्त्रवाद के विरुद्ध प्रतिक्रिया रूप में शुरू हुई। इसमें सामान्य मनुष्यों की भावनाओं तथा अनुभूतियों की व्यंजना हुई। शास्त्रवाद के तर्क और बौद्धिकता की जगह भावुकतावाद के द्वारा भावना तथा भावावेग का समावेश हुआ और साधारण व्यक्तिगत घरेलू जीवन का चित्रण शुरू हुआ।

करमज़ीन ने जिस भावुकतावाद का प्रतिनिधित्व किया है उसमें किसानों के जीवन की प्रशंसा की गयी है, उसे आनन्दपूर्ण बताया गया है और किसान तथा ज़मींदार के बीच सामंजस्यपूर्ण सम्बन्ध की स्थापना चाही गयी है। उसके मतानुसार सभी व्यक्ति यहाँ तक कि किसान और दास भी प्रेम, पारिवारिक सुख तथा नैतिकता आदि का आनन्द उठा सकते हैं। करमज़ीन के किसान प्रसन्न हैं और अपने मालिक का 'मालिक-पिता' कहकर आदर करते हैं। करमज़ीन की कहानी 'गरीब लीज़ा' भावुकता

वादी कहानियों की प्रतिनिधि है जिसमें किसान की अच्छी लड़की लीज़ा को उच्च वर्ग का नवयुवक धोखा देता है। लेखक इस लड़की के प्रति पाठकों की सहानुभूति जगाता है और यह प्रकट करना चाहता है कि किसान भी प्रेम करना जानते हैं।

सामाजिक यथार्थता पर मुलम्मा चढ़ानेवाले इन लेखकों के भावुकतावाद के साथ-साथ देर्जाविन के व्यंग्य में क्रीलोव के नाटक और लेखों में फ़ानवीज़िन की कृतियों में और रदीश्चेव की सर्जना में अठारहवीं शती के अन्त के रूसी साहित्य में यथार्थवाद की परंपरा का भी सूत्रपात एवम् विकास हुआ।

अठारहवीं शती के मध्य से रूसी साहित्य विदेशों में प्रसिद्ध होने लगा। कान्तेमीर के व्यंग्य और सुमारोकोव के करुण नाटक फ्रांस एवं इंग्लैंड में प्रकाशित हुए और बाद में लमनोसोव की कविताएँ भी। उन्नीसवीं शती के आरम्भ में करमज़ीन की बहुत-सी कहानियों और उसके इतिहास का अनुवाद हुआ। सन् १८१२ में रूसी कविताओं का फ्रेंच संग्रह छपा जिसमें कान्तेमीर, देर्जाविन और परवर्ती कवियों की कृतियाँ थीं। इस प्रकार रूसी साहित्य विश्व-साहित्य के प्रांगण में पहुँच गया।

# ५ मिखाइल वसील्येविच लमनोसोव

## [ सन् १७११-१७६५ ]

लमनोसोव की गिनती अठारहवीं सदी के महान् व्यक्तियों में है। कला तथा विज्ञान के विभिन्न क्षेत्रों में प्रकट होनेवाली उसकी असाधारण प्रतिभा ने रूस के सांस्कृतिक इतिहास में नवीन पृष्ठ जोड़ दिया।

लमनोसोव का जन्म ८ नवम्बर सन् १७११ में समुद्र-तट के एक साधारण किसान परिवार में हुआ था। उसका बचपन बड़े कष्ट में बीता। आठ वर्ष की अवस्था में वह मातृविहीन हो गया। दस वर्ष की अवस्था में उसने परिवार के कठोर श्रमपूर्ण जीवन में हाथ बटाना शुरू कर दिया।

फिर भी उसमें असाधारण प्रतिभा थी और पढ़ने की लगन थी। इसी से पिता के विरुद्ध होने पर भी वह घर छोड़कर मास्को पढ़ने चला गया। पिता ने उसकी मदद करने से इन्कार कर दिया।

वह स्लावोनिक ग्रीक-लैटिन अकादमी में दाखिल हो गया जहाँ उसने विज्ञान, दर्शन और साहित्य पढ़ा। अत्यधिक प्रतिभासंपन्न होने के कारण अकेडमी ने उसे पीतर्सबुर्ग विश्वविद्यालय में पढ़ने को भेजा और बाद में गणित, भौतिक तथा रसायन शास्त्र के विशद अध्ययन के लिए विदेश (मारबुर्ग) भेजा। १७४१ में स्वदेश वापस लौटने पर वह विज्ञान अकेडमी के विश्वविद्यालय में पहले प्रोफेसर का सहायक बनाया गया और बाद में प्रोफेसर नियुक्त हुआ।

विज्ञान के क्षेत्र (भौतिक शास्त्र, रसायन, ज्योतिर्विज्ञान, भूगर्भशास्त्र, धातुविज्ञान आदि) में विशद संलग्न रहने पर भी उसने भाषा तथा भाषा-विज्ञान के क्षेत्र में मौलिक तथा महत्त्वपूर्ण कार्य किया। इसके साथ ही उसकी काव्यमयी तथा भावमयी प्रतिभा सदा जागरूक रही। उसने कविताएँ लिखीं, ग्रीक साहित्य से अनुवाद किया और व्याकरण तथा छंदों के विषय में महत्त्वपूर्ण विचार प्रकट किये।

मास्को विश्वविद्यालय के संगठन का विचार उसने कार्यों के सम्मुख रखा। लमोनासोव मास्को विश्वविद्यालय का संस्थापक है।

रूसी भाषा तथा साहित्य के क्षेत्र में उसका कार्य अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। रूसी छंदों के बारे में उसने लिखा कि रूसी भाषा की प्रकृति ऐसी है कि रूसी कविता के चरणों में न केवल अक्षरों की समान संख्या होनी चाहिए वरन् स्वराघात युक्त और स्वराघात हीन अक्षरों का ठीक-ठीक अन्तःपरिवर्तन होना चाहिए।

सन् १७४४ में उसने 'काव्य-शास्त्र' की पुस्तक लिखी जिसमें ग्रीक तथा लैटिन के अनुवाद के साथ-साथ उसने स्वरचित उदाहरण भी रखे। यह शैली तथा भाषण कला संबंधित सहायक पुस्तक थी।

आगे चलकर (सन् १७५७ में) उसने रूसी भाषा में चर्चस्लावानिक का उपयोग किया जिसमें उसने तीन शैलियों का अपना सिद्धान्त प्रतिपादित किया। उसके मत से वीर काव्य तथा गंभीर 'ओड' उच्च शैली से संबंधित हैं और वहाँ चर्चस्लावानिक शब्दों का बहुलता से उपयोग हो सकता है।

दूसरी या मध्य शैली के अन्तर्गत ट्रेजेडी व्यंग्य एलेजी आदि हैं जिनकी भाषा अधिकांश में रूसी होनी चाहिए किन्तु वहाँ थोड़ा-सा परन्तु अत्यधिक सावधानी से साथ चर्चस्लावानिक का प्रयोग किया जा सकता है।

तीसरी या निम्न शैली के अन्तर्गत कमेडी एपिग्राम तथा गद्यात्मक पत्र आते हैं, जिसमें स्लाववाद का कदापि व्यवहार न होना चाहिए।

लमनोसाव की 'तीन शैली' के प्रतिपादन का सबसे महत्त्वपूर्ण परिणाम यह हुआ कि साहित्यिक रूसी भाषा सजीव बोल-चाल की भाषा के निकट आने लगी। चर्चस्लावानिक शब्दों का प्रयोग कम हुआ। साहित्यिक रूसी धीरे-धीरे स्लाववाद से मुक्त होने लगी और जनभाषा के संपर्क से उसकी समृद्धि बढ़ी।

लमनोसाव रूसी भाषा से विदेशी शब्दों को दूर करने का सदा आंदोलन करता रहा वह उनकी जगह रूसी शब्द रखता था या नये शब्द गढ़ता था।

भाषा विज्ञान के क्षेत्र में उनका 'व्याकरण' अत्यन्त महत्वपूर्ण कृति है। इसमें उन्होंने जो व्याकरण-सम्बन्धी पारिभाषिक शब्दावली दी है वह इतनी सफल है कि समकालीन व्याकरणों में भी उसका उपयोग होता रहा है।

रूसी भाषा में संकलित उनकी कृतियों तथा कार्यकलापों ने एक प्रकार से साहित्यिक रूसी भाषा को जनात्मकता की ओर उन्मुख किया जिसे बाद में देर्झाविन, फोनवीज़िन, क्रीलोव आदि ने इस दिशा में आगे बढ़ाया। किंतु यह कार्य पूर्णतः पुश्किन द्वारा सम्पन्न हुआ। जनजीवन से सम्पृक्त कर पुश्किन ने इसे पूरा पूरा जनात्मक रूप दे दिया।

लमनोसोव की काव्यात्मक सर्जना का रूप विविधात्मक है। उन्होंने गंभीर प्रगीतात्मक ओड लिखे। और प्रबन्धात्मक काव्य की सर्जना की ओर उन्मुख हुए। एपिग्राम तथा व्यंग्य की रचना की। इन सब में वह जनता, स्वदेश और शिक्षा के बारे में सोचता है। उनकी श्रेष्ठ रचनाएँ देश-भक्ति से परिपूर्ण हैं। इनके साथ बड़ी-बड़ी घटनाएँ, विज्ञान तथा परिश्रम भी उनके काव्य के प्रिय विषय हैं। इस संबंध में उनका सबसे प्रसिद्ध ओड साम्राज्ञी एलिज़ाबेथ पेत्रोव्ना के राज्याभिषेक पर लिखा है जिसमें रूस में विज्ञान, रूस की प्राकृतिक समृद्धि के उद्घाटन तथा अध्ययन के लिए भविष्य के विद्वानों का आह्वान, जन्मभूमि की महत्ता तथा देश के उज्ज्वल भविष्य की भावना आदि के संकेत मिलते हैं।

अत्यन्त सामान्य परिवार का यह बालक लमनोसोव अपनी प्रतिभा, अध्यवसाय तथा जन हितकारी कार्यकलाप के कारण अपने देश का यशस्वी पुत्र बन गया। उनकी काव्यात्मक कृतियाँ रूसी साहित्य के इतिहास में प्रथम बार रूसी राष्ट्रवादी चेतना के रूप में प्रकट हुईं और उनकी सर्जना में अभिव्यक्त देशभक्ति के भाव को अठारहवीं सदी के रूसी साहित्य के रादीश्चेव, दर्झाविन जैसे श्रेष्ठ प्रतिनिधियों ने ग्रहण किया और उसे व्यापकता प्रदान की।

पुश्किन ने इन्हें अपना प्रथम विश्वविद्यालय कहा और बेलिन्स्की ने इन्हें रूसी साहित्य का पिता तथा रूसी साहित्य का पीटर महान् कहा।

# १ देनिस इवानोविच फानवीजिन

[ १७४५–१७९२ ]

( फानवीजिन व्यंग्यकार नाटककार और निबन्ध-लेखक है। उसकी गिनती अठारहवीं शती के महान् लेखकों में है। )

## बचपन और शिक्षा

फानवीजिन का जन्म १४ अप्रैल सन् १७४५ में हुआ। नाटक और रंगमंच के प्रति उसके हृदय में आकर्षण मास्को विश्वविद्यालय के 'जिमनेजियम' (पाठशाला) में पढ़ते हुए ही जाग गया था। सन् १७६० में विश्वविद्यालय का डाइरेक्टर इस 'जिमनेजियम' के सबसे अच्छे विद्यार्थियों को पीटरबुर्ग ले गया। फानवीजिन भी इन्हीं में था। वहाँ उसे लमनोसोव से मिलाया गया। उसे वहाँ के राजप्रासादों को देखने का अवसर मिला तथा उसने राजकीय अभिनय देखा। अभिनय तथा कलाकारों की बातचीत ने रंगमंच तथा नाटकों के प्रति उसके बाल-हृदय में बड़ी उत्सुकता तथा रुचि उत्पन्न कर दी।

पाठशाला के बाद मास्को विश्वविद्यालय में दाखिल होने पर वह अभिनयों मे भाग लेता रहा। वह विश्वविद्यालय के पत्र 'कामकारी मनोरंजन' का सम्पादक हो गया। पढ़ने के साथ वह साहित्यिक अनुवादों में भी लगा।

व्यंग्य की प्रवृत्ति उसमें बहुत जल्दी लक्षित हुई। अपनी व्यंग्यात्मक कृतियों में उसने बड़े साहस से अभिजात वर्ग तथा धार्मिक समाज की रीतियों की हँसी उड़ायी है तथा आलोचना की है। उसकी व्यंग्यात्मक कविता 'अपने सेवकों शुमीलोव वान्का और पेत्रूश्का को सन्देश' बहुत प्रसिद्ध हुई। फानवीजिन अपने साथ बराबर घूमनेवाले इन सेवकों से पूछता है कि 'जीवन कैसा है ?' ये सेवक जो कि अपने मालिक के साथ बार के प्रासादों तथा बड़े-बड़े लोगों के घरों को देख चुके हैं जवाब देते हैं कि

लोगों का जीवन निरर्थक तथा खोखला है। सब एक दूसरे को धोखा देते हैं और अपनी जेबें भरने की कोशिश में लगे हैं। धर्म का ढोंग जनता को धोखा देता है। दरबार के भीतर सामन्तों को और 'वफ़ादार' प्रजा को धोखा देना चाहते हैं। इस उत्तर के माध्यम से फानवीजिन अपने समय के समाज का बड़ा व्यंग्यपूर्ण चित्र प्रस्तुत करता है।

## कमेडी ब्रिगेडियर

फानवीजिन की रचना का महत्त्वपूर्ण चरण उसकी 'कमेडी ब्रिगेडियर' है। यह पहली रूसी कमेडी है। इसमें लेखक ने पुरानी पीढ़ी की अज्ञानता और नवीन पीढ़ी के बाहरी यूरोपीय ढंग, दिखावे तथा नासमझियों की खबर ली है। इसका मुख्य पात्र प्रत्येक फ्रांसीसी वस्तु के सामने सिर झुकाता है और उनकी अंधी उपासना करता है।

इस कमेडी का अभिनय हुआ और इसे बहुत बड़ी सफलता मिली। इसके अभिनय के बाद उसकी पानिन से मित्रता हुई जो कि उस समय का लिबरल राजनीतिक कार्यकर्ता था। पानिन लिबरल अभिजात-विरोधी दल का नेता था जो कि दास संबंधी अधिकारों तथा निरंकुशता को सीमित करना चाहता था। पानिन के संसर्ग से फानवीजिन में भी उदार राजनीतिक विचारों का विकास हुआ और वह दरबारी रीति-रिवाजों, अमीरों आदि की बराबर व्यंग्यात्मक आलोचना करता रहा। पानिन के साथ फानवीजिन ने राजनीतिक लेख (रूस में हर प्रकार के शासकीय संचालन का अन्त) लिखा और उसमें अत्याचार, पक्षपात तथा दास-प्रथा की नृशंसता का दिग्दर्शन कराया।

## विदेश यात्रा

फानवीजिन ने फ्रांस, जर्मनी, इटली आदि यूरोप के कई देशों की यात्रा की और अपनी इस विदेश-यात्रा के बीच उसने जो कुछ देखा उसका पत्रों में वर्णन किया। इन पत्रों में उसने उन देशों में जो कुछ अच्छा देखा उसका उल्लेख किया और रूसी जीवन की इन देशों के जीवन के साथ तुलना की। साथ ही रूस के अभिजात वर्ग द्वारा प्रत्येक विदेशी वस्तु की प्रशंसा और उसके प्रति मानसिक गुलामी की आलोचना की। इस समय

उसने कई व्यंग्यात्मक लेख ('रूसी अभिजात वर्ग का अनुभव' 'अभिजात वर्ग का सामान्य व्याकरण' 'प्रश्न') लिखे जिनमें अभिजात वर्ग तथा यकतरीना के प्रिय पात्रों तथा दरबार की व्यंग्यात्मक आलोचना की गयी थी।

उसकी व्यंग्यात्मक कृतियों से साम्राज्ञी यकतेरीना द्वितीय बड़ी क्रुद्ध हुई और उसने उसका आगे छपना बन्द करा दिया।

फानवीज़िन की सबसे महत्वपूर्ण और विख्यात कृति उसकी कमेडी 'नेदरस्ल' है। नेदरस्ल का रूसी में अर्थ है जिसका विकास न हुआ हो अर्थात् जो परम 'मूर्ख' है। इसकी रचना में उसने बारह वर्ष लगाये।

### कमेडी 'नेदरस्ल' (मूर्ख)

इस कामेडी में उसने उस युग की अत्यन्त महत्वपूर्ण समस्याओं को उठाया है जिनमें से अत्यन्त विषम समस्याएँ हैं ज़मींदारों का अपने अधिकारों का दुरुपयोग, दास-किसानों पर अत्याचार, अभिजात वर्ग के नवयुवकों में उपयुक्त शिक्षा का अभाव जिसके फलस्वरूप उनका जीवन अत्यन्त दूषित हो रहा है और उनके बच्चे मूर्ख, अशिष्ट, आलसी तथा आवारा हो रहे हैं।

### मित्रोफ़ान

इस कमेडी के पात्र 'मित्रोफ़ानुश्का' के रूप में ज़मींदारों के अशिक्षित तथा अशिष्ट बालकों का चित्रण किया गया है जिनको या तो शिक्षा ही नहीं दी जाती क्योंकि पुराने ख्याल के लोग ज़मींदारों के बच्चों के लिए शिक्षा अनावश्यक समझते हैं और यदि शिक्षा का प्रबंध भी किया जाता है तो उनके शिक्षक उपयुक्त नहीं होते और उन बच्चों का ज्ञान विकसित नहीं होता। वे मूर्ख, आलसी और अशिष्ट बन रहते हैं। मित्रोफ़ान की सोलह वर्ष की उम्र है और उसने कुछ भी न सीखा। उसे केवल खाने और कबूतरबाज़ी का शौक़ है। उसमें बहुत अहम्मन्यता है और यह स्पष्ट है कि आगे चलकर वह भी अत्याचारी ही बनेगा। मित्रोफ़ान का नाम लाड़-प्यार में बिगड़े हुए मूर्ख अशिष्ट बालक का पर्याय बन गया।

## प्रस्ताकोवा

प्रस्ताकोवा और स्कोतीनिन ठेठ जमींदारों के प्रतिनिधि हैं। प्रस्ताकोवा (शाब्दिक अर्थ है बज्रमूर्खा) इस नाटक की मुख्य पात्र है। वह स्वयं अशिक्षित है और अपने दास किसानों के प्रति अत्यन्त कठोर है। वह जमींदारों के बच्चों के लिए शिक्षा अनावश्यक समझती है। फिर भी वह अपने लड़के 'मित्रोफ़ान' को बहुत चाहती है और उसके लिए शिक्षा का प्रबंध भी करती है। किन्तु अनुपयुक्त शिक्षक वातावरण तथा लाड़-दुलार में वह कुछ भी न पढ़ सका और धृष्ट तथा निकम्मा मूर्ख ही बना रहा। अपने दास किसानों पर अत्यधिक अत्याचार करने के कारण वह अधिकार-वंचित कर दी जाती है। इस अशिक्षा का कुपरिणाम उसे स्वयं भोगना पड़ता है। जब दुःख में अभिभूत सांत्वना की आशा में वह अपने पुत्र की ओर मुड़ती है जिसे कि वह बहुत चाहती है तो वह उसे धृष्टता से धक्का देकर उससे विमुख हो जाता है।

## स्कोतीनिन

स्कोतीनिन (शाब्दिक अर्थ पशु या ढोर) भी इसी प्रकार का जमींदार है जो अत्याचारी और धूर्त दोनों है। उसकी सबसे बड़ी विशेषता सूअरों से अत्यधिक प्रेम है। वह सोफ़िया से शादी इसलिए नहीं करना चाहता है कि वह उसे अच्छी लगती है, वरन् इसलिए कि उसके गाँव में सूअरों का पालन अच्छी तरह होता है। इस पात्र के माध्यम से फानवीज़िन यह प्रकट करना चाहता है कि दास-अधिकार ने इन शिक्षाविहीन जमींदारों को बिलकुल पशु बना दिया है।

## सत्पात्र

इस नाटक में सत्पात्र भी हैं यद्यपि उनका चित्रण उतना स्वाभाविक तथा चटकीला नहीं हुआ है। ये हैं स्तारोदुम (प्रौढ़ विचार) प्राव्दिन (सत्य) मिलोन (कृपालु) त्सिफ़ीरकिन (ईमानदार)। फिर भी इनके माध्यम से युग की समस्याओं पर नाटककार के विचार व्यक्त हुए हैं और उस युग की प्रगतिशील विचारधारा का समावेश किया गया है और यह

बताया गया है कि वास्तव में जमींदारों का जीवन कैसा होना चाहिए। उस युग के प्रगतिशील लोगों के बीच शिक्षा के संबंध में जमींदारों के अत्याचार के संबंध में तथा ईमानदारी के साथ देशसेवा की आवश्यकता के संबंध में 'स्तारोदुम' के विचारों को बड़ा समर्थन प्राप्त हुआ। इस प्रकार अभिजात वर्ग के या उच्च समाज के प्रगतिशील वर्ग का चित्रण कर फानवीज़िन ने अशिक्षित अभिजात जमींदार की निरंकुशता के विरुद्ध इसी समाज के प्रगतिशील वर्ग द्वारा संचालित संघर्ष का आभास दिया और उसका समर्थन किया।

उच्च वर्ग की तीखी आलोचना तथा नाटक के दासविरोधी दृष्टिकोण एवं गतिविधि के कारण फानवीज़िन की इस कमेडी का रूप तक राजनीतिक व्यंग्य का हो गया। स्कोतीनिन के समान जमींदार पात्रों के चित्रण में व्यंग्यात्मक अतिशयोक्ति का उपयोग किया गया है और दास-प्रथा की कठोरताओं का व्यापक चित्र प्रस्तुत किया गया है जिस पर हँसी भी आती है और (देश की इस पतित स्थिति का ध्यान कर) दुख भी होता है।

'नेदरस्ल' रूस में यथार्थवादी कमेडी के विकास के इतिहास की महत्वपूर्ण मंजिल है। रूसी रंग-मंच के विकास में भी इसका बड़ा महत्व है।

'नेदरस्ल' अठारहवीं शती की श्रेष्ठ कमेडी है। इसी की परंपरा में आगे चलकर ग्रिबोयेदोव की कमेडी 'चतुराई से दु ख' का विकास हुआ और बाद में गोगोल का 'इंस्पेक्टर' लिखा गया और बाद में अस्त्रोव्स्की के नाटक प्रस्तुत किये गये।

दासप्रथा, अशिक्षा आदि का विरोध करने के कारण तथा प्रगतिशील विचारधारा का पक्ष लेने के कारण पुश्किन ने उसे 'स्वतंत्रता का बन्धु' कहा है।

## ७ अलेक्सान्द्र निकोलाएविच रदीश्चेव

[ १७४९-१८०२ ]

अलेक्सान्द्र निकोलाएविच रदीश्चेव पहला रूसी क्रांतिकारी है जिसने जनता को दासता के अभिशाप से मुक्त करने के लिए अपना जीवन समर्पित कर दिया और क्रांति का आवाहन किया।

रदीश्चेव का जन्म ३१ अगस्त सन् १७४९ में हुआ। सात वर्ष की अवस्था में वह शिक्षा पाने के लिए मास्को भेज दिया गया। १७६६ में वह कानून की शिक्षा के लिए लाइपज़िग भेजा गया। इसके साथ ही उसने आयुर्वेद विज्ञान तथा साहित्य का अध्ययन किया।

### साहित्यिक कार्य-कलाप

रूस वापस आने पर वह सिनेट के दफ़्तर में काम करने लगा। नौकरी करते हुए उसे शासन की अन्दरूनी कार्रवाइयों को निकट से देखने का मौक़ा मिला। उसे पता लगा कि किसानों का असन्तोष कितनी कठोरता से दबाया जा रहा है। दास-दासियों को ज़मींदार कितनी यंत्रणा देते हैं और साम्राज्ञी एकातेरीना द्वितीय किस निर्ममता से स्वतंत्रता की भावना को कुचल रही है। इसके साथ ही रदीश्चेव नोविकोव के व्यंग्यात्मक पत्र में सहयोग देने लगा और स्वतंत्रता के विचारों का प्रचार करने लगा।

रदीश्चेव की क्रान्तिकारी जीवन-दृष्टि पर पुगाचोव के नेतृत्व में सम्पन्न किसान-विद्रोह का बड़ा गंभीर प्रभाव पड़ा। रदीश्चेव को इस विद्रोह से संबंधित सारी सामग्री मिल सकी और वह समझ गया कि ज़मींदार अपनी इच्छा से किसानों को दासता से कभी मुक्त न करेंगे और ज़मींदार तथा निरंकुश शासक जनता का शोषण और कुचलने में एक हैं तथा दासता का अभिशाप केवल जनक्रान्ति द्वारा ही नष्ट किया जा सकता है।

सन् अस्सी में वर्षों से रदीश्चेव दार्शनिक पत्रकार तथा लेखक के रूप में सामने आया और अपनी कृतियों में किसान-विद्रोह के विचारों का प्रचार करने लगा। कलात्मक तथा राजनीतिक-सामाजिक दृष्टि से उसकी अत्यन्त महत्त्वपूर्ण तथा विख्यात कृतियाँ 'स्वतन्त्रता' (ओड) तथा 'पीतरबुर्ग से मास्को की यात्रा' हैं।

स्वतन्त्रता

'स्वतन्त्रता' कविता में कवि रदीश्चेव क्रान्ति का आवाहन कर रहा है तथा उसकी प्रशंसा कर रहा है। इसमें ज़ार के विरुद्ध जन-विद्रोह का विचार प्रस्तुत किया है। यह ओड' रूस की पहली क्रान्तिकारी कविता है।

'पीतरबुर्ग से मास्को की यात्रा'

१७९० में रदीश्चेव ने 'पीतरबुर्ग से मास्को की यात्रा' छपायी। सम्राज्ञी एकातेरिना द्वितीय ने इसे पढ़कर कहा कि इसका लेखक पुगाचोव से भी अधिक खतरनाक विद्रोही है। रदीश्चेव को पीतर पावलोव्स्क के किले में बन्द कर दिया गया और उसे मृत्यु की सज़ा सुनायी गयी। बाद में जनमत से भयभीत होकर मृत्युदण्ड साइबेरिया-निर्वासन में बदल दिया गया। एकातेरिना ने आदेश दिया कि यह पुस्तक कहीं भी न बिके जिससे कि लेखक का नाम विस्मृत हो जाय। किन्तु जनता ने उसे और भी दूने उत्साह से अपनाया और केवल इस पुस्तक को पढ़ने के लिए लोगों ने बहुत अधिक पैसा खर्च किया।

रदीश्चेव जानता था कि यदि वह क्रान्तिकारी विचारों से युक्त कोई पुस्तक लिखता तो वह रूस में न छप सकेगी। इसलिए उसने अपनी कृति को यात्रा-पुस्तक का रूप दिया और उसके विभिन्न अध्यायों का पीतरबुर्ग से मास्को के बीच पड़नेवाले स्टेशनों का नाम दिया। करमज़ीन की यात्रा-पुस्तक 'रूसी यात्री के पत्र' इसके पहले छप चुकी थी।

किन्तु रदीश्चेव की यह कृति सामान्य यात्रा विवरण नहीं है जिसमें कि लेखक प्राय: स्थानविशेष का प्राकृतिक सौन्दर्य चित्रित किया करते हैं। इसमें जनता के दुःख तथा पीड़न का चित्र है। ज़मींदारों की मनमानी का अंकन है तथा रूस के निरंकुश शासन की बुराइयों का चित्रण है। इसमें

दास-किसानों के कठोर परिश्रम, दरिद्रता और भूख का तथा शाही दरबार में उच्चाधिकारियों के छल-कपट, खुशामद, झूठ, बेईमानी आदि का नग्न चित्र प्रस्तुत किया गया है। इस प्रकार इस रचना में रदीश्चेव ने कई महत्वपूर्ण प्रश्न—जमींदारों तथा किसानों के पारस्परिक सम्बन्ध, ज़ार तथा जनता के बीच का संघर्ष, नैतिकता, शिक्षा आदि की समस्याएँ—उठाये हैं जिन्होंने रूसी समाज के प्रगतिशील लोगों का ध्यान अपनी ओर आकृष्ट किया। रदीश्चेव की इस कृति में अठारहवीं शती के उत्तरार्द्ध के रूसी समाज का जीवन प्रस्तुत किया गया है और उसकी बुराइयों का दिग्दर्शन कराया गया है तथा रूस की दुरवस्था के मूल, निरंकुश शासन पर निर्मम प्रहार किया गया है। लेखक निरंकुशता को गैरकानूनी व्यवस्था बताता है और कहता है कि इसके बीच 'दासता, अन्याय, पीड़न तथा मार-काट' फलते-फूलते हैं। रदीश्चेव का विश्वास है कि ऐसी व्यवस्था अधिक समय तक नहीं टिक सकती और इसका अन्त करना अत्यावश्यक है। रदीश्चेव इसी से क्रांति के लिए रूसी जनता का आवाहन करता है।

रदीश्चेव और उसकी कृतियों का समग्र प्रगतिशील रूसी साहित्य पर बड़ा व्यापक प्रभाव पड़ा है। इससे प्रेरणा पाकर प्रियपदन ने अपनी विख्यात कविता लिखी। रदीश्चेव के विचारों का रीलेयेव, पुश्किन, लेरमन्तोव आदि की रचना पर प्रभाव है और क्रान्तिकारी दिसम्ब्रिस्टों के निरंकुश शासन को पलटने का प्रयत्न भी इसी से अनुप्राणित था।

दास-प्रथा के बीच तड़पती हुई रूसी जनता के जीवन का यथार्थ अंकन प्रस्तुत कर रदीश्चेव ने रूसी साहित्य के विकास की नयी दिशा निर्धारित की। यह नयी दिशा आलोचनात्मक यथार्थवाद की है।

एकातेरिना की मृत्यु के बाद उसे निर्वासन से वापस लौटने की अनुमति मिली और वह नियम सुधार के आयोग (कमीशन) में नियुक्त किया गया। कमीशन में काम करते हुए उसने किसानों की स्थिति सुधारने का प्रयत्न किया, इस कारण जमींदार उसके खिलाफ़ हो गये और उसके विरुद्ध कारवाई करने लगे। दूसरी बार फिर निर्वासन की संभावना पर उसने ११ सितम्बर १८०२ में ज़हर खा लिया और उसकी मृत्यु हो गयी।

# ८ उन्नीसवीं शती

**दिकाब्रिस्टों का आन्दोलन और उन्नीसवीं शती के पूर्वार्ध के रूसी साहित्य में उनके विचारों की अभिव्यक्ति।**

प्रगतिशील रूसी साहित्य का विकास स्वतन्त्रता आंदोलन के विकास के साथ बड़ घनिष्ठ रूप से संबंधित रहा है। रूस के स्वतन्त्रता आंदोलन की जो तीन मंजिलें लेनिन द्वारा निर्धारित की गयी हैं, वे हैं प्रथमतः अभिजात वर्ग का आंदोलन (१८ ५ से १८२७) द्वितीय बुर्जुआ आंदोलन (१८६१ से १८९५) और तृतीय प्रोलितारियत या सर्वहारा वर्ग का आंदोलन।

अभिजात वर्ग का आंदोलन रूस के निरंकुश शासन के विरुद्ध प्रथम क्रांतिकारी राजनीतिक संघर्ष था और इसी में उसका महत्त्व है। निरंकुशता तथा दासप्रथा के विरुद्ध संचालित इस क्रांतिकारी संघर्ष का मूल रूसी राष्ट्रीय चेतना थी जिसे कि सन १८१२ के (नैपोलियन से) युद्ध ने जगाया और विकसित किया।

सन् १८१२ के युद्ध ने रूसी जनता की राष्ट्रीय भावना को और भी पक्का बना दिया। इस युद्ध म रूसी जनता न केवल विजयिनी हुई वरन् उसने दूसरे देशों की जनता को नैपोलियन की पराधीनता से मुक्त किया। फिर भी सबसे बड़ी विषमता यह थी कि अन्य देशों को नैपोलियन के अधिकार स मुक्ति दिलानेवाली रूसी जनता स्वयं जार के निरंकुश शासन म तड़प रही थी। यह दासता के बन्धनों में जकड़ी हुई थी और राजनीतिक स्वाधीनता से वंचित थी।

जमींदार तथा शासक वर्ग की मनमानी तथा दास-किसान-अधिकारों के विरुद्ध जनता का असंतोष नैपोलियन-युद्ध के बाद किसान-विद्रोहों के रूप में प्रकट हुआ किन्तु यह अचेतन विस्फोट के रूप में था। दासाधिकार तथा निरंकुशता के विरुद्ध पहला चेतन संघर्ष उन लोगों का था जो कि

अभिजात वर्ग के चिन्तनशील तथा प्रगतिशील पक्ष के प्रतिनिधि थे। इस पक्ष को देश के राजनीतिक तथा आर्थिक निम्न स्तर का स्पष्ट ज्ञान था और वह अच्छी तरह समझता था कि दासाधिकार तथा निरंकुशता देश के विकास के सबसे बड़े अवरोध हैं। फलतः उन्होंने शासन की निरंकुशता और सामन्तवादी दासाधिकारी स्तर के विरुद्ध संघर्ष छेड़ दिया।

सन् १८१२ के युद्ध द्वारा प्रबुद्ध राष्ट्रीय चेतना के एवं उद्वेलित वातावरण के बीच रूस के स्वतन्त्रता आन्दोलन का जन्म और विकास हुआ।

दिकाब्रिस्टों की खुफ़िया सभा

अभिजात वर्ग के क्रान्तिकारियों ने इस युद्ध के बाद शीघ्र ही खुफ़िया संगठन शुरू किया। उनके इस पहले संगठन का नाम पितृभूमि के सच्चे और वफ़ादार वर्गों का संघ' था। सन् १८१६ में पीटर्सबुर्ग में 'रक्षा-समिति' बनी। १८१८ में 'समृद्धि संघ' बना। इसके टूटने के बाद तुलचिना में 'दक्षिणी सभा' और पीटर्सबुर्ग में 'उत्तरी सभा' बनी।

दिकाब्रिस्ट निरंकुशता तथा दासाधिकार का अन्त करना चाहते थे और उसकी जगह नयी प्रगतिशील व्यवस्था स्थापित करना चाहते थे। 'दक्षिणी सभा' रूस में रिपब्लिक स्थापित करना चाहती थी किन्तु 'उत्तरी सभा' राजा के अधिकारों को नियम द्वारा सीमित करना चाहती थी। फिर भी ये दिकाब्रिस्ट जनता की दासाधिकार-विरोधी भावना को प्रतिबिम्बित करते हुए भी जनता से दूर थे। उनका यह संघर्ष जन-आन्दोलन न था। इसी से उनकी क्रान्ति में व्यापकता का अभाव था और वह अत्यन्त सीमित थी।

१४ दिसम्बर १८२५ में दिकाब्रिस्टों ने पीटर्सबुर्ग में सशस्त्र क्रान्ति शुरू की जिसमें उनकी पराजय हुई। रीलेयेव, पेस्तेल, मुराव्योव-अपोस्तोल, काखोव्स्की, बेस्तूजेव र्‍यूमिन जैसे प्रधान दिकाब्रिस्टों को मृत्यु-दंड मिला और सौ से अधिक दिकाब्रिस्ट साइबेरिया निर्वासित कर दिये गये।

## दिकाब्रिस्टों के विचारों की साहित्यकारों की सर्जना में अभिव्यक्ति

यद्यपि दिकाब्रिस्टों की पराजय हुई और जारशाही ने उनका क्रूरता से दमन किया किन्तु उनके विचार किसी भी तरह दबाये न जा सके। तत्कालीन युग के प्रगतिशील साहित्यकारों ने उनके स्वतन्त्रताप्रेमी और निरंकुशता तथा दासता-विरोधी विचारों का स्वागत किया और उनको कलात्मक अभिव्यक्ति दी। ऐसे लेखकों में पुश्किन, रीलेयेव, ग्रिबोयेदोव आदि मुख्य हैं।

पुश्किन यद्यपि दिकाब्रिस्टों की गुप्त सभा का सदस्य न था फिर भी उसका उनके साथ घनिष्ठ संबंध था। पुश्किन के प्रगीत मुक्तकों में दिकाब्रिस्टों के विचारों—क्रान्तिकारी देशभक्ति, स्वतन्त्रता के आह्वान, दासाधिकार तथा अत्याचार के विरोध की पूरी पूरी अभिव्यक्ति मिलती है और उसकी प्रौढ़ कृतियों में जन-जीवन के साथ पूरी घनिष्ठता है तथा जनसंपर्क का अभाव नहीं है जो दिकाब्रिस्टों की लोकदृष्टि की सबसे बड़ी कमी थी। दिकाब्रिस्टों के विचारों से भिन्न पुश्किन की सर्जना का लरमेन्तोव तथा गोगल की लोक-दृष्टि की रचना में बहुत बड़ा हाथ है।

पुश्किन के समान ग्रिबोयेदोव की भी दिकाब्रिस्टों के साथ बड़ी मित्रता थी। अपने विचारों के प्रचार के लिए दिकाब्रिस्टों ने उसकी कमदी 'चतुराई से दुःख' का व्यापक उपयोग किया क्योंकि ग्रिबोयेदोव ने इसमें दासाधिकारी स्तर पर व्यंग्य किया था और इसके विरुद्ध संघर्ष करने का संकेत दिया था। इसका मुख्य नायक चात्स्की दिकाब्रिस्टों के विचारों का अभिवक्ता है।

रीलेयेव 'उत्तरी सभा' का नेता था। निरंकुशता पर उसका पहला कुठाराघात उसका व्यंग्यात्मक ओड 'प्रिय पात्र को' था। इसमें उसने जार के प्रिय पात्र उसके अत्यन्त प्रतिक्रियावादी मंत्री अरकचेयेव की कटु व्यंग्यपूर्ण आलोचना की थी। रीलेयेव ने ऐतिहासिक विषयों पर कई कविताएँ लिखी जिनको उसने विचार कहा। इनमें से 'एरमाक की मृत्यु' लोकगीत बन गया और 'इवान सुसानिन' से प्रेरणा पाकर ग्लीन्का ने 'इवान सुसानिन' नाम का आपेरा बनाया। उसके काव्य 'नालि-

नाटकों में विदेशी पराधीनता के विरुद्ध यूक्रेन के देशभक्त नागरिकों का संघर्ष दिखाया गया है। इनके अतिरिक्त नागरिकता की उच्च भावना से पूर्ण उसके कई प्रगीत मुक्तक हैं। उसने लोकगीतों के आदर्श पर कतिपय गीतों की भी रचना की।

दिकाब्रिस्टों के विचारों की सबसे अधिक कलात्मक अभिव्यक्ति उसकी कविता 'नागरिक' में हुई है जिसे उसने दिकाब्रिस्ट क्रांति के उपारम्भ पर लिखा था। इसमें उसने निरंकुशता के विरुद्ध तथा व्यक्ति की स्वतन्त्रता के लिए संघर्ष का आह्वान किया है। दिकाब्रिस्टों के विचारानुसार साहित्य का काम नागरिकों को शिक्षा देना है और उनमें उच्च भावनाएँ जगाना है। रील्येव ने लिखा "मैं कवि नहीं नागरिक हूँ।" क्रांतिकारी देश-भक्ति, स्वतन्त्रता के आह्वान, निरंकुशता की आलोचना आदि को दिकाब्रिस्टों के गद्य तथा पद्य में पूरी अभिव्यक्ति मिलती है। इससे उन्नीसवीं शती के सन् बीस के वर्षों के उन अन्य प्रगति-शील लेखकों को भी प्रेरणा मिली जो गुप्त सभाओं के सदस्य न थे।

दिकाब्रिस्ट लेखकों तथा कवियों की रचना रूसी साहित्य की एक नयी प्रवृत्ति—रोमांटिसिज्म से संबंधित है जिसे निष्क्रिय या स्वप्निल रोमांटिसिज्म के प्रतिपक्ष में प्रगतिशील या क्रान्तिकारी रोमांटिसिज्म कहते हैं। इस प्रगतिशील रोमांटिसिज्म के समर्थकों ने क्लासिसिज्म के स्वच्छन्दता विरोधी नियमों का विरोध किया और साथ ही अभिजात वर्ग और उसकी विचारधारा का भी विरोध किया, जिससे कि क्लासिसिज्म को समर्थन प्राप्त होता था। उन्होंने निष्क्रिय रोमांटिसिज्म का भी विरोध किया जिसके समर्थक (जैसे ज़ुकोव्स्की, बत्यूश्कोव आदि) जीवन से दूर हटके, अपनी व्यक्तिगत अनुभूतियों में लीन रहस्यमय उदास मन के व्यक्तियों का चित्र प्रस्तुत करते थे।

दिकाब्रिस्टों की पराजय के बाद प्रतिक्रिया और दमन का युग शुरू हुआ जिससे जनता का हृदय निराशा के अंधकार से भर गया। इस समय केवल पुश्किन की साहसभरी आवाज़ गूँजती रही जिसमें दिकाब्रिस्टों के विचारों से अनुप्राणित स्वतन्त्रता के आह्वान का आशावादी स्वर था।

पुश्किन के जीवन के अंतिम चरण में स्वतन्त्रता के सेनानियों की नयी पीढ़ी सामने आ गयी। यह पीढ़ी क्रांतिकारी 'डिमोक्रेटों' की थी जिसे दिकाब्रिस्टों की क्रान्तिकारी परंपरा विरासत में मिली और जिसने इसे व्यापक तथा गंभीर बनाया। इसका प्रसिद्ध प्रतिनिधि बेलिंस्की है। पुश्किन के प्रभाव तथा बेलिंस्की के समर्थन से दिकाब्रिस्ट युग के बाद लेरमन्तोव तथा गोगल की प्रतिभा का विकास हुआ। लेरमन्तोव युवावस्था से ही दिकाब्रिस्ट कवियों की कविताओं से परिचित था और बाद में उनसे काकेशस में मिला था। अदोयेव्स्की से उसकी मित्रता भी थी। लेरमन्तोव की रचनाओं में दिकाब्रिस्ट भावों की अन्तिम तथा गंभीर गूँज मिलती है। बाद में पुश्किन के समान वह भी क्रांतिकारी रोमांटिसिज़्म से यथार्थवाद की ओर चला आया।

इसी प्रकार गोगल ने भी निकोलस के प्रतिक्रियावादी युग के बीच स्वतंत्रता-संघर्ष की परंपरा को बनाये रखा। अपनी कहानियों तथा नाटक 'मृत आत्मा' में उसने रूस के शासनाधिकारी स्तर की अवस्था तथा जमींदार और शासनाधिकारियों के मानसिक खोखलेपन का नग्न चित्र प्रस्तुत किया। उसकी व्यंग्यात्मक हँसी में रूस में उठती हुई उस नयी प्रगतिशील पीढ़ी की शक्ति थी जो रूढ़िवादी स्तर तथा निरंकुशता के समर्थकों को चुनौती दे रही थी।

# ९. इवान क्रीलोव

## [ १७६९–१८४४ ]

अठारहवीं शती के रूसी साहित्याकाश में क्रीलोव को महत्वपूर्ण स्थान प्राप्त है। वह विशेषतया अपने नीतिपूर्ण अत्यन्त मर्मस्पर्शी तथा अन्योक्तिपूर्ण कथात्मक काव्य के लिए प्रसिद्ध है जिसे रूसी में 'बास्न्या' कहते हैं। ये ही उसकी प्रसिद्धि के मुख्य आधार हैं किन्तु 'बास्न्या' के पहले लगभग बीस साल तक वह कमेडी, व्यंग्यात्मक लेख तथा कविताएँ लिखता रहा जिनके माध्यम से इस युवक लेखक की प्रतिभा ने अपने प्रगतिशील व्यंग्यात्मक तथा दासता-विरोधी विचारों को बड़े साहस के साथ प्रकट किया। उसका साहित्यिक कार्यकलाप अठारहवीं शती से शुरू होता है और उन्नीसवीं शती के (लगभग) मध्य तक चलता रहता है।

इवान क्रीलोव का जन्म मास्को में एक सामान्य सैनिक अफसर के परिवार में हुआ था जो अमीर न था। नौकरी के सिलसिले में बराबर स्थान-परिवर्तन के कारण बच्चों की शिक्षा-दीक्षा ठीक से न हो सकी। दस वर्ष की अवस्था में उसके पिता की मृत्यु हो गयी और परिवार दीनता में निमग्न हो गया।

बचपन में क्रीलोव अक्सर बाजार तथा मेलों में जाया करता था और सामान्य व्यक्तियों के साथ घूमा करता था। इस प्रकार इसे सामान्य रूसी जीवन से परिचय प्राप्त हुआ और उसने जन भाषा के हास-विनोद, लोकोक्तियों तथा कहावतों को आत्मसात् किया। अपनी माँ के निर्देशन में उसने लिखना-पढ़ना सीखा। बाद में आत्म-शिक्षा द्वारा वह अत्यन्त उच्च शिक्षित व्यक्ति बन गया। उसका आरम्भिक जीवन बड़ी ही कठिनाइयों के बीच बीता। चार साल तक उसने दो रूबेल महीने की नौकरी की। नाटकीय अभिनयों में उसकी आरम्भ से ही बड़ी रुचि थी।

फ़ोनवीज़िन तत्कालीन नाटक के अभिनेता दिमित्रियेव्स्की के सम्पर्क में आया और उसने नाटककार बनने का निश्चय किया।

## आरम्भिक कृतियाँ

इस बात की संभावना प्रकट की जाती है कि चौदह वर्ष के क्रीलोव ने हास्यप्रधान आपेरा 'कॉफ़ी की चक्की' लिखी जिसमें अधिकारविहीन किसानों का चित्रण तथा दासताविरोधी दृष्टिकोण प्रस्तुत किया गया था। उसकी यह कृति न छपी और न रंगमंच पर इसका प्रदर्शन हुआ।

इसके बाद उसने क्लासिकल ट्रेजडी 'फ़िलोमेला' लिखी किन्तु दिमित्रियेव्स्की द्वारा समर्थित न होने के कारण क्रीलोव ने स्वयं इसे नष्ट कर दिया।

क्रीलोव ने १७८६–८८ में दो कामिक आपेरा 'पागल परिवार' तथा 'अमरिकन' लिखे किन्तु कलात्मक दृष्टि से यह उच्च कोटि के नहीं माने जाते। फिर भी यह समकालीनों के नाटकों से खराब नहीं हैं। क्रीलोव अपनी 'कमेडियों' में अभिजात वर्ग की बुराइयों की—उनकी अज्ञानता, फ्रांसीसी वस्तु तथा विचार की गुलामी, राष्ट्रीय भावना के अभाव, फ़िज़ूलखर्ची आदि की हँसी उड़ाता है। उनमें नौकर मालिकों से अधिक बुद्धिमान् चित्रित किये गये हैं जो कि अपने मूर्ख मालिकों को बेवकूफ़ बनाते रहते हैं।

## पत्रकारिता

बीस वर्ष के इस नवयुवक लेखक ने इसके बाद पत्रकारिता आरम्भ की। चार वर्ष तक (१७८९–१७९३) वह व्यंग्यात्मक पत्रों के प्रकाशन में लगा रहा। उसके तीन पत्र 'आत्मिक डाकखाना' 'दर्शक' 'पीटर्सबुर्ग मर्करी' निकले।

'आत्मिक डाकखाना' व्यंग्य का संग्रह है जो पत्रों के रूप में है। यह पत्र पाताल, पानी और हवा में रहनेवाली आत्माओं के जादूगर 'मलिकुल्म-मुल्क' को लिखे गये पत्र हैं जो सब जगह जा सकते हैं और सब कुछ देखते हैं। इनमें व्यंग्यात्मिकपूर्ण ढंग से तत्कालीन दास प्रथानुयायी रूस तथा ज़ारशाही का चित्रण हुआ है।

'प्रेक्षक' पत्र में उसकी व्यंग्यात्मक प्रतिभा का विकास और भी देखने को मिलता है। इस पत्र में उसकी लिखी गयी कृतियों में से 'कैब' और 'बाबा का मरसिया' अत्यन्त प्रसिद्ध हैं। 'कैब' में अन्योक्तिपूर्ण कथा के माध्यम से ज़ार की निरंकुशता पर बड़ा ही मार्मिक आक्षेप किया गया है और यह दिखाया गया है कि ज़ार अपने वज़ीरों पर निर्भर रहता है और प्रजा इन वज़ीरों के अत्याचार से कराहा करती है। 'बाबा का मरसिया' में सामान्य ज़मींदारों का व्यंग्यात्मक चित्र प्रस्तुत किया गया है। रूस के व्यंग्यात्मक साहित्य में क्रीलोव की इस कृति का बड़ा उच्च स्थान है।

१७९२ में पुलिस ने उसके प्रेस की तलाशी ली। कोई पक्का सबूत न मिलने के कारण उस पर अभियोग न चलाया गया, लेकिन पुलिस उस पर निगरानी रखने लगी। बाद में यह पत्र बन्द हो गया। यह कठिन समय था। आत्म-रक्षा के लिए उसने राजधानी छोड़ दी और प्रांतों में बिना किसी साधन तथा संरक्षण के घूमने लगा। १८०० में उसने निरादृत राजकुमार सर्गोलित्सिन के परिवार में शिक्षक की नौकरी कर ली और उसने कई नाटक प्रस्तुत किये।

### बास्न्या

१८०६ से वह अन्योक्तिपूर्ण पद्यात्मक लघु कथाएँ 'बास्न्या' लिखने लगा, जिनके पात्र पशु-पक्षी हैं और जिनसे कोई-न-कोई नैतिक शिक्षा प्राप्त होती है। क्रीलोव की ये 'बास्न्या' व्यंग्यात्मक, नैतिक तथा अन्योक्तिपूर्ण हैं। इनमें उस समय के सामाजिक, राजनीतिक, साहित्यिक और घरेलू जीवन के सभी पक्ष और व्यक्ति—ज़ार, शासनाधिकारी, अभिजात वर्ग, सौदागर, किसान आदि—का स्पष्ट चित्रण है। इनमें प्रस्तुत जीवन-पर्यवेक्षण, जीवन-अभिव्यंजना, कथन-पद्धति, भाषा की सशक्तता और समास-शक्ति ने क्रीलोव की 'बास्न्या' को कला के उच्च स्तर पर पहुँचा दिया। क्रीलोव के जीवन-काल में ही से इनका व्यापक प्रचार हो गया और इन्होंने उसे विश्वख्याति प्रदान की। यूरोप की कई भाषाओं में इनका अनुवाद हुआ।

## १० जुकोव्स्की

### [ १७८३–१८५२ ]

जुकोव्स्की तूला प्रान्त के अमीर जमींदार का पुत्र था और उसकी माँ तुर्की लड़ाई की कैदी थी। जुकोव्स्की मुक्तक गीतों का प्रथम रूसी कवि माना जाता है। वह प्रेम तथा व्यक्तिगत भावनाओं का कवि है। अँगरेजी कवि ग्रे की एलेजी के सुन्दर अनुवाद से लोगों का ध्यान उसकी ओर गया। नेपोलियन के रूस पर आक्रमण के समय उसकी देश-भक्ति के गीतों का बड़ा प्रचार रहा।

बाद में वह युवराज का शिक्षक नियुक्त किया गया और उसने देश-विदेश की यात्रा की। अन्त मे वह रूस छोड़कर जर्मनी में बस गया। १८५२ में बाडन-बाडन मे उसकी मृत्यु हो गयी।

जुकोव्स्की की ख्याति का मूल आधार उसके अनुवाद हैं। उसके 'नल दमयन्ती' 'रुस्तम सोहराब' 'ओडेसी' के अनुवाद बहुत प्रसिद्ध हैं।

जुकोव्स्की मानव की अन्तरतम अनुभूतियों का कवि है। वह मनुष्य की अन्यतम भावनाओं और आत्मा की खोज को अभिव्यक्ति देता है। उसके लिए काव्य और जीवन एक हैं।

तत्कालीन आलोचकों ने उसकी बड़ी प्रशंसा की। बेलिंस्की ने लिखा कि 'जुकोव्स्की के बिना हमें पुश्किन न मिलता।

जब कि रूस में भविष्य के दिकाब्रिस्टों की 'गुप्त सभाएँ' शुरू हो गयी थीं। यद्यपि वह दिकाब्रिस्टों की सभाओं का सदस्य न था फिर भी उनके दृष्टिकोण और विचारों से उसे सहानुभूति थी। एक व्यक्तिगत घटना (द्वन्द्व युद्ध में साथी के रूप में विद्यमान रहने के कारण जिसमें एक की मृत्यु हुई) के कारण उसे राजनीतिक मिशन का सेक्रेटरी बनाकर ईरान भेज दिया गया। पीतरबुर्ग का जीवन समाप्त हो गया। इन्हीं वर्षों में उसने 'चतुराई से दुःख' कमेडी लिखने की सोची।

## 'चतुराई से दुःख' कमेडी

ईरान में रहते हुए वह तिफ़लिस प्रायः आता था। तिफ़लिस में उसने इस कमेडी के दो अंक पूरे किये और उसे अपने साथी दिकाब्रिस्ट कवि क्यूखेल बेकर को सुनाये। १८२१ में उसे छुट्टी मिली और उसने दो वर्ष पीतरबुर्ग तथा मास्को में बिताये। इस समय उसने अपनी यह कमेडी पूरी कर ली।

उसने अपनी यह कमेडी अपने मित्रों तथा परिचितों को सुनायी। थोड़े समय में इसकी हस्तलिखित प्रतियाँ सारे देश में फैल गयीं। प्राचीनता के समर्थकों को इसमें अपना व्यंग्य-चित्र मिला और उन्होंने इसे वर्जित करने की बात उठायी और दिकाब्रिस्टों ने उसका समर्थन किया क्योंकि इसमें उन्हें निरंकुशता तथा दासता विरोधी अपने विचारों की झलक मिली।

किन्तु ग्रिबोयेदोव अपने जीवनकाल में न इसका मुद्रण और न इसका रंगमंच पर अभिनय ही देख सका। सन् १८३३ में यह पहली बार छपी। इसके पहले ही ईरान में उसकी हत्या कर दी गयी।

१८२६ में उसे दिकाब्रिस्टों के साथ अभिसंधि के संदेह में गिरफ्तार कर लिया गया। उसके मित्र जेनरल येरमोलोव ने उसे गिरफ्तारी से पहले ऐसे कागजों को जला डालने का अवसर दिया। कुछ महीने बाद वह मुक्त कर दिया गया और अपनी नौकरी पर चला गया।

रूसी ईरानी युद्ध के बाद वह ईरान में रूस का राजदूत बनाकर भेजा गया। रूस की राजनीति से असंतुष्ट तेहरान के मुसलमानों ने १८२९

नवयुवकों का प्रतिनिधि है। एक प्रकार से यह ग्रिबोयेदोव का ही जीवन है। वह फामूसोव के समाज का कट्टर आलोचक है क्योंकि उस समाज के जीवन का स्तर अत्यन्त निम्न और गिरा हुआ है। इसी प्रकार वह उन दासाधिकारियों का व्यंग्यचित्र प्रस्तुत करता है जिन्होंने दास कृषकों को पशु से भी नीचा और पतित बना दिया है और जिन्हें वे पशु के समान मां को पिता से और बच्चों को माता-पिता से अलग कर बेचते हैं।

इस प्रकार यह सामाजिक कमेडी है जिसमें न केवल पात्रों की व्यक्तिगत विशेषताएँ अंकित की गयी हैं वरन् युग का सामाजिक राजनीतिक संघर्ष भी प्रस्तुत किया गया है। इसमें सन् १८१२ के युद्ध के बाद अभिजात वर्ग के प्रगतिशील विचारों का प्रादुर्भाव और प्राचीनतावादी स्तर के साथ उसकी टक्कर दिखायी गयी है। दिकाब्रिस्टों ने दास प्रथा के प्रति विरोध लक्षित किया और उन्हें इसमें रूढ़िवादी समाज की अवनतिशील दशा की व्यंग्यपूर्ण प्रखर आलोचना तथा प्रगतिशील विचारों का प्रतिपादन मिला।

इस कमेडी की सबसे बड़ी विशेषता इसकी सजीव चलती और चुभती भाषा है। इसके बारे में पुश्किन ने कहा था कि इसका आधा हिस्सा तो शीघ्र ही लोकोक्ति बन जायगा और सचमुच में इसकी बहुत सी उक्तियाँ या मुहाविरे के रूप में प्रयोग होने लगा। इसका मार्मिक व्यंग्य शक्तिशाली चुस्त बिजली-सदृश सी तरह भाषा स्वच्छन्द तथा सजीव संवाद इसकी जोरदार अभिव्यक्ति और कलात्मकता पात्रों का सजीव चित्रण इन सब ने इसे रूसी साहित्य की लोकप्रिय और अमर कृति बना दिया।

ग्रिबोयेदोव ने अपनी इस कमेडी में उन्नीसवीं सदी के सन् दस से बीस के वर्षों के रूसी जीवन की यथार्थता का चित्र अंकित किया। उसकी बुराइयों की आलोचना की ओर नायक के रूप में प्रगतिवादी व्यक्ति का यथार्थवादी एवं कलात्मक चित्र प्रस्तुत किया। इस कमेडी ने रूसी नाट्य साहित्य में एवं रंग-मंच पर यथार्थवाद को प्रतिष्ठित कर दिया।

नवयुवको का प्रतिनिधि है। एक प्रकार से वह फ़ोनविज़िन का ही जीवन है। वह फ़ामूसोव के समाज का कट्टर आलोचक है, क्योंकि उस समाज के जीवन का स्तर अत्यन्त निम्न और गिरा हुआ है। इसी प्रकार वह उन दासाधिकारियों का रूपचित्र प्रस्तुत करता है जिन्होंने दास कृषकों को पशु से भी नीचा और पतित बना दिया है और जिन्हें वे पशु के समान मां को पिता से और बच्चों को माता-पिता से अलग कर बेचते है।

इस प्रकार यह सामाजिक कमेडी है जिसमें न केवल पात्रों की व्यक्तिगत विशेषताएँ अंकित की गयी है वरन् युग का सामाजिक राजनीतिक संघर्ष भी प्रस्तुत किया गया है। इसमें सन् १८१२ के युद्ध के बाद अभिजात वर्ग के प्रगतिशील विचारो का प्रादुर्भाव और प्राचीनतावादी स्तर के साथ उसकी टक्कर दिखायी गयी है। त्रिबायेदोव ने दासप्रथा के प्रति विरोध व्यक्त किया और उन्हें इसमें रूढ़िवादी समाज की अध-पतित दशा की अत्यन्तपूर्ण प्रखर आलोचना तथा प्रगतिशील विचारो का प्रतिपादन मिला।

इस कमेडी की सबसे बड़ी विशेषता इसकी सजीव चलती और चुभती भाषा है। इसके बारे में पुश्किन ने कहा था कि इसका आधा हिस्सा तो शीघ्र ही लोकोक्ति बन जायगा और सचमुच में इसकी बहुत सी उक्तियों का मुहावरे के रूप में प्रयोग होने लगा। इसकी मार्मिक व्यंग्य शक्तिशाली चुस्त बिजली-स्पर्श की तरह भाषा स्वच्छन्द तथा सजीव संवाद इसकी बारबार अभिव्यक्ति और चमत्कृत पात्रों का अनकोखा चित्रण इन सब ने इसे रूसी साहित्य की लोकप्रिय और अमर कृति बना दिया।

त्रिबायेदोव ने अपनी इस कमेडी में उन्नीसवीं सदी के सन् दस से बीस के वर्षो के रूसी जीवन की यथार्थता का चित्र अंकित किया। उसकी बुराइयों की आलोचना की और नायक के रूप में प्रगतिवादी व्यक्ति का यथार्थवादी एवं कलात्मक चित्र प्रस्तुत किया। इस कमेडी ने रूसी नाट्य साहित्य में एवं रंग-मंच पर यथार्थवाद को प्रतिष्ठित कर दिया।

# १२ अलेक्सान्द्र सेर्गेयविच पुश्किन

[ १७९९–१८३७ ]

पुश्किन रूसी साहित्य का महानतम एवं सर्वश्रेष्ठ लेखक है। रूसी साहित्य के राष्ट्रीय कवि और समकालीन रूसी भाषा के निर्माता के रूप में उसकी ख्याति है।

## बचपन

पुश्किन का जन्म ६ जून सन् १७९९ में एक अत्यन्त प्राचीन अभिजात किन्तु अब निर्धन वंश में हुआ था। उसके पिता ने पुत्र की शिक्षा-दीक्षा की स्वयं चिन्ता न कर इसका भार गवर्नेर तथा दूसरों पर छोड़ दिया था। वह स्वयं अच्छा अभिनेता था और शौकिया नाटकों के अभिनय में हिस्सा लिया करता था।

उसकी दादी मारिया अलेक्सेयेव्ना हनीबाल ने उसे रूसी लिखना और पढ़ना सिखाया। शैशव में पुश्किन के सबसे निकट उसकी धाय अरीना रदीओनोव्ना थी जिसने इस बच्चे को कहानियाँ सुनाकर उसे लोक-साहित्य से परिचित कराया।

पुश्किन की आरम्भिक शिक्षा घर पर ही और विदेशी विशेषतया फ्रांसीसी गवर्नेसों से मिली। फ्रांसीसी भाषा पर बालक पुश्किन का खूब अधिकार था। वह रूसी के समान ही फ्रांसीसी बोलता था। उसके घर में बहुत बड़ा पुस्तकालय था और वह वहाँ घंटों पढ़ा करता था। इस प्रकार उसे कई भाषाओं और साहित्यों का अच्छा ज्ञान हो गया। उसके यहाँ बहुत से नाम आया जाया करते थे। इनमें करमज़ीन, द्मित्रियेव, बात्यूश्कोव जैसे लेखक थे। उसका चाचा (वे० एल० पुश्किन) स्वयं प्रसिद्ध कवि था।

## लीसियम

जब पुश्किन लीसियम (कालेज) में भर्ती हुआ तो उस समय तक वह लमनोसोव, देर्झाविन, करमज़ीन, ज़ुकोव्स्की तथा अठारहवीं सदी

के फ्रांसीसी लेखकों की रचनाओं से बहुत अच्छी तरह परिचित हो चुका था। लीसियम में उसने छ वर्ष बिताये और इसका उसके जीवन तथा लोकदृष्टि पर गहरा असर पड़ा। यहीं पर उसका सेना के अफ़सरों तथा भविष्य के 'दिकाब्रिस्टों' और विशेषतया चादाएव से परिचय हुआ और उसने रदीश्चेव की कृतियों को पढ़ा।

सन् १८१४ में पुश्किन ने 'त्सारस्कोये सेलो' (ज़ार का गाँव) की स्मृति' कविता लिखी जिसे उसने १८१५ में अपनी पब्लिक परीक्षा में सुनाया। देरझाविन जो परीक्षकों में था इसे सुनकर बड़ा प्रभावित हुआ। इसमें नेपोलियन से रूस के साहसपूर्ण युद्ध का वर्णन है। लीसियम में पढ़ते हुए ही वह साहित्यिक गोष्ठी 'अरज़ामस' का सदस्य बना लिया गया और यहीं उसने अपनी बड़ी कविता 'रुस्लान और ल्युद्मिला' लिखनी शुरू की।

लीसियम के बाद वह विदेश विभाग के कालेज में पढ़ने के लिए पीतरबुर्ग भेजा गया।

### प्रगीत मुक्तक (१८१७–१८१९)

सन् १८१७ से १८१९ के बीच उसने स्वतन्त्रता प्रेम से युक्त कई कविताएँ लिखीं जिनमें 'स्वतन्त्रता' 'चादाएव को' 'गाँव' प्रमुख हैं। राजनीतिक समकालीनता और क्रान्तिकारी वेग के कारण उसका प्रगीत 'स्वतन्त्रता' अभिजात वर्ग के नवयुवकों के बीच अत्यन्त लोकप्रिय हुआ।

'चादाएव को' प्रगीत में समवयस्कों को देश सेवा के लिए अपनी आत्मा अर्पित कर देने का आह्वान है। कवि का विश्वास है कि निरंकुशता का पतन होगा और रूस में स्वतन्त्रता का प्रभात होगा। इस समय उसने बहुत से ज़ार विरोधी कमीशे भी लिखे जो इतने चुस्त और तेज़ थे कि सारे समाज में वे बड़ी जल्दी व्याप्त हो गये और उन्होंने राजनीतिक चेतना को बहुत जगाया। पुश्किन की इन राजनीतिक कविताओं से ज़ार बहुत असंतुष्ट हुआ। ज़ार अलेक्सान्द्र प्रथम ने लिखा कि उसने (पुश्किन ने) सारे रूस में क्रान्तिकारी कविताओं की बाढ़ सी ला दी अतः उसे साइबेरिया निर्वासित करने का विचार किया गया। किन्तु करमज़ीन और

चुकाम्स्की के बीच में पड़ने से उसे साइबेरिया भेजने के बजाय दक्षिण भेजा गया। उस पीतरबुर्ग छोड़कर यकातेरिनोस्लाव जाने का हुक्म दिया गया। इसी समय (१८२०) उसने 'रुस्लान और ल्युदमिला' काव्य पूरा किया।

## दक्षिण का निर्वासन

यकातेरिनोस्लाव में पुश्किन अधिक समय तक न रहा। पुश्किन वहाँ बीमार था। तब कि कवि का परिचित जनरेल रएव्स्की वहाँ आया और उसे कवकाज़ ले जाने की आज्ञा प्राप्त कर ली। कवकाज़ तथा क्रीम के प्राकृतिक दृश्यों—समुद्र, झील, पहाड़ी प्रकृति आदि—का कवि पर बड़ा प्रभाव पड़ा। क्रीम में उसने गिरेई खाँ द्वारा अपनी मृत बन्दिनी प्रियतमा की स्मृति में निर्मित आँसुओं का फव्वारा देखा जिसके आधार पर उसने बाद में 'बाख्ची सराय का फव्वारा' काव्य लिखा।

इसके बाद उसे तीन साल किशीनेव में रहना पड़ा जहाँ उसका 'दिकाब्रिस्तों' की रहस्यी सभा के कई अफसरों से विशेषतया उनके नेता पस्तेल से परिचय हुआ। पुश्किन की क्रान्तिकारी मनोवृत्ति का सबूत उसकी इस समय की लिखी कविता 'खंजर' से मिलता है जिस में किसी निरंकुश के बार की हत्या के समर्थन के रूप में लिखा। उसकी 'कवकाज़ी कैदी', 'डाकू भाई', 'जिप्सी' आदि कविताएँ भी कवि के क्रान्तिकारी भावों का अंकन करती हैं। इनसे कवि के कलात्मक विकास का भी परिचय मिलता है।

## उपन्यास

सन् १८२३ में किशीनेव में कवि ने अपना पद्यात्मक 'येवगेनि अनेगिन' शुरू किया। इसका पहला अध्याय कवि ने ओदेसा में पूरा किया जहाँ वह किशीनेव से भेजा गया था। इस पूरे समय में पुलिस उसके पीछे थी। उसके पत्र पढ़े जाते थे। उसके एक ऐसे ही पत्र के आधार पर—जिसमें उसने आत्मा की अमरता के बारे में लिखा था—उसे नया निर्वासन दिया गया। उसे शहर से दूर निरे देहात मिखाइलोव्स्कोये गाँव में रहने को भेजा गया।

## मिखाइलोव्स्कोय का निर्वासन

मिखाइलोव्स्कोएसेको में पुश्किन दो साल रहा। इस समय उसका सारा परिवार यहीं था किन्तु बाद में उसका अपने पिता से झगड़ा हो गया क्योंकि वह अपने पुत्र पर जासूसी करने तथा उसके पत्रों को चुपचाप पढ़ने को तैयार हो गया था। इसके बाद उसका पिता वहाँ से चला गया और वह अपनी नर्स अरीना रडीओनोव्ना के साथ वहाँ अकेला रह गया। अपने बचपन की इस नर्स को पुश्किन सदा बड़े प्रेम से याद करता रहा और उसकी कई कविताएँ उससे सम्बन्धित हैं। इन्हीं रचनाओं में मिखाइलोव्स्काएसेको में लिखित उसकी कविता 'जाड़े की शाम' है। पुश्किन के कथनानुसार अरीना रडीओनोव्ना उसे शाम को अति सुन्दर रूसी लोक कथाएँ और गीत सुनाया करती थी।

इन वर्षों में वह अपने दास-किसानों के निकट आया। वह किसानों की बस्तियों में घूमा करता था उनकी कथाएँ, मजाक तथा गीत सुना करता था और बाजार तथा मेलों में घूमा करता था। इस प्रकार मिखाइलोव्स्कोए में उसे रूसी जन जीवन का अत्यन्त निकट से परिचय प्राप्त हुआ और उसके हृदय में रूसी जनता के प्रति सच्ची सहानुभूति प्रकट हुई और सच्चा प्रेम जगा।

यहाँ रहते हुए उसने अपने प्रसीद पुस्तक लिखा येवगेनि अन्येगिन' का तीसरा अध्याय पूरा किया 'बरीसगदूनोव दुखडी (दुखान्त नाटक) शुरू की और 'जिप्सी' कविता पूरी की। जिप्सी कविता में कवि का स्वातंत्र्य प्रेम प्रकट हुआ है।

'बरीसगदूनोव (१८२५) में कवि ने इतिहास के बीच जनता के योग दान तथा शासन और जनता के पारस्परिक संबंध के बारे में विचार अभिव्यक्त किए हैं। यह लोक-दुखान्त नाटक है जिसकी घटनाएं लम्बे समय के बीच घटती रहती हैं और कई स्थानों पर घटित होती हैं। यह कृति स्वच्छन्द छंद में लिखी गयी है।

'दिकाब्रिस्तों' की फांसी की खबर मिलने पर कवि ने मसीहा' (१८२६) कविता लिखी। पुश्किन ने इसमें कवि को मसीहा के रूप में

चित्रित किया है जो कि अपने को उच्च सामाजिक सेवा के लिए तैयार करने को रेगिस्तानों में घूमता है। इस कविता में कवि के उच्च कर्तव्य तथा स्पर्धा की व्यंजना की गयी है और यह बताया गया है कि कवि का काम अपने शब्दों द्वारा जनता के हृदय को उद्दीप्त करना है।

### दिकाब्रिस्ट क्रान्ति के बाद

सितम्बर १८२६ में वह मास्को गया और ज़ार के समक्ष उपस्थित हुआ। ज़ार के यह पूछने पर कि यदि १४ दिसम्बर के विद्रोह के दिन वह पीतरबुर्ग में होता तो वह क्या करता? पुश्किन ने साहस के साथ जवाब दिया कि मैं विद्रोहियों की पंक्ति में होता। ज़ार निकोलस ने उसे अपनी ओर करने के लिए कहा कि रूस में बड़ा सुधार करने की मेरी इच्छा है। अपनी कृपा दिखाने के लिए ज़ार ने उससे कहा कि अब से मैं तुम्हारा सेंसर बनूँगा। शीघ्र ही कवि को मालूम हो गया कि इसका मतलब हुआ सामान्य सेंसर के साथ-साथ अब अपनी कृतियाँ पुलिस चीफ़ बेकेनदोर्फ़ को भी देना और साहित्यिक कार्यकलाप पर उसका नियंत्रण मानना।

१८२७ में कवि ने साइबेरिया में कविता लिखी और दिकाब्रिस्ट निकीता मुरावियोव की पत्नी के हाथ भेजी जो स्वेच्छा से अपने पति के पास रहने के लिए साइबेरिया जा रही थी। इसमें कवि ने कहा कि वह समय शीघ्र ही आयेगा कि जब हथकड़ियाँ टूट जायेंगी, अंधकार नष्ट हो जायगा और स्वाधीनता तुम्हारा स्वागत करेगी। पुश्किन के इस संदेश पर दिकाब्रिस्ट अलेक्सान्द्र ओदोयेव्स्की ने अपनी कविता में यह विचार प्रकट किया कि दिकाब्रिस्टों की चिनगारी से जनक्रान्ति की आग भड़क उठेगी।

१८१८ में कवि ने 'अंचार' कविता लिखी जिसे सेंसर से बचाने के लिए अन्योक्ति का रूप दिया गया। अंचार एक पेड़ है जो रेगिस्तान में होता है और जिसका सार ज़हरीला होता है। राजा अपने दास को यह सार लाने के लिए भेजता है। ग़रीब दास यह ज़हरीला गोंद लाता है और मर जाता है। राजा उस ज़हर से अपने तीर बनाता है और पड़ोसी राष्ट्र को नष्ट करता है। कविता का मुख्य भाव मनुष्य द्वारा मनुष्य के उत्पीड़न का विरोध है।

इस समय उसने 'पल्तावा' कविता लिखी जिसमें पीटर प्रथम के कार्यकलापों की प्रशंसा की गयी है और उसे राष्ट्र के प्रगतिशील शासक के रूप में चित्रित किया गया है।

१८३० में पुश्किन तीन महीने बोल्दिनो गाँव में रहा। इस समय वह मास्को की सुन्दरी नतालिया निकोलाएव्ना गनचारोवा की ओर आकृष्ट हुआ और उससे विवाह किया। बोल्दिनो में उसने 'येवगेनी ओन्येगिन' पूरा किया। छोटी-छोटी दुखान्त ट्रैजडी लिखीं, बेल्किन की कहानियाँ लिखीं तथा तीस कविताएं लिखीं। इस समय उसने गद्य की ओर भी ध्यान दिया और इस क्षेत्र में भी उसकी अद्भुत प्रतिभा का प्रकाश लोगों को मिला।

बेल्किन की कहानियों में प्रान्तीय अभिजात वर्ग के जीवन के चित्र हैं तथा छोटे छोटे कर्मचारियों और गरीब कारीगरों के जीवन की झलक दिखायी गयी है। इन कहानियों में पहली बार नायक के रूप में 'छोटे आदमियों' के प्रतिनिधि रूसी साहित्य के बीच प्रकट हुये हैं। कवि ने इनमें बड़ी सहानुभूति के साथ इन दलित तथा अपमानित व्यक्तियों का चित्र अंकित किया है। इनमें कवि की मानवतावादी काव्यदृष्टि की झलक मिलती है।

इन छोटी-छोटी ट्रैजेडी—'कंजूस राजा', 'मोत्सार्ट और सेलेरी', 'पथरीला मेहमान', 'प्लेग के समय दावत' में कवि ने हृदय पर ईर्ष्या, कंजूसी आदि अनुभूतियों का चित्रण किया है। कवि ने इनमें मनोविज्ञान का गंभीर परिचय दिया है। इनका विचारात्मक वस्तु-तत्व, गंभीर मनोवैज्ञानिक विश्लेषण, कलात्मक अभिव्यंजना तथा भाषागत संक्षिप्तता इन सबने इन छोटे-छोटे नाटकीय दृश्यों को विश्व-साहित्य के बीच उच्च स्थान प्रदान किया है।

उन्नीसवीं शती के सन् तीस के वर्षों में किसान-विद्रोह हुए जिनकी ओर पुश्किन का ध्यान गया। तत्कालीन सामाजिक-राजनीतिक प्रश्नों से संबंधित पुश्किन की कई कृतियाँ हैं जिनमें किसान-जमींदार संबंध ('दुब्रोव्स्की', 'कप्तान की लड़की') तथा शासन और जनता के संबंधों

('तांबे का घुड़सवार') की समस्या का संकेत मिलता है। १८३३ में पुश्किन ने 'पुगाचोव का इतिहास' लिखा। पुगाचोव विद्रोह से संबंधित सामग्री एकत्रित करने के लिए वह कज़ान, ओरेनबर्ग आदि पुगाचोव से संबंधित कई स्थानों में गया तथा संग्रहालय में अध्ययन किया। पुगाचोव विद्रोह से संबंधित 'कप्तान की लड़की' पुश्किन के इसी विद्रोह के ऐतिहासिक अध्ययन का कलात्मक परिणाम है।

प्रसिद्ध उपन्यास 'कप्तान की लड़की' पुश्किन के गद्य की सर्वोच्च उपलब्धि मानी जाती है। इसमें पुगाचोव विद्रोह के युग की कलात्मक तस्वीर है, प्रान्तीय अभिजात परिवार (ग्रिनेव) का चित्र है। मारिया इवानोव्ना का चित्रण है और निम्न वर्ग के कमांडर कप्तान मिरोनोव का वर्णन किया गया है। सबसे महत्त्वपूर्ण इसमें पुगाचोव का चित्रण है जो कि किसान-विद्रोह का नेता है।

पुश्किन गद्य की सर्वोत्तम कलात्मक कृतियों 'कप्तान की लड़की' तथा 'हुकुम की बेगम' का रूसी गद्य के विकास पर बड़ा महत्त्वपूर्ण प्रभाव पड़ा।

इसी समय उसने लोक-कथा के रूप में मछली और मछुआ की कथा, पादरी और उसका नौकर बाल्दा और पश्चिमी स्लावों के गीत लिखे।

'तांबे का घुड़सवार' पीतर प्रथम से संबंधित पीतरबुर्ग की पद्यात्मक कथा है। पीतर प्रथम से संबंधित उसकी अन्य दो कृतियाँ 'पीतर प्रथम का गुलाम' और 'पोल्तावा' हैं। 'तांबे का घुड़सवार' रूस की शक्ति और उसकी प्रगतिशीलता का काव्य है। इस शक्ति का प्रतीक राजधानी पीतरबुर्ग है जो कि पीतर प्रथम की रचना है और जो जनता के संघर्ष और दमनता के बीच से निकली है। यह कृति पुश्किन के उत्तम काव्यों में गिनी जाती है।

## अन्तिम वर्षों के प्रगीत मुक्तक

पुश्किन के जीवन के अंतिम वर्षों के प्रगीत मुक्तकों का मुख्य विषय राजनीतिक और दार्शनिक है। सन् तीस के वर्षों में उसने कई देशभक्ति पूर्ण रचनाएँ लिखीं। ('रूस को बदनाम करने वालों को', 'पवित्र समाधि

के सामने', 'सेनापति')। इन वर्षों की कविताओं में उसने अपनी जवानी के दोस्तों को याद किया है और जीवन तथा मृत्यु के बारे में चिंतन किया गया है।

### पुश्किन की मृत्यु

पुश्किन का व्यक्तिगत वैवाहिक जीवन कुछ सुखमय न था। पति-पत्नी के मानसिक दृष्टिकोण में सामंजस्य न था। पत्नी को आमोद-विनोद, नाच आदि का जीवन पसंद था और कवि के कार्यकलाप में इससे बाधा पड़ती थी। उसकी पत्नी की ओर ज़ार का ध्यान गया और पुश्किन को दरबार से बाँधने के लिए उसने उसे सबसे छोटा (किंकर का) पद दिया जिसे कि कवि ने अपना अपमान समझा। फ्रांसीसी दान्तेस का उसकी पत्नी से कुछ घनिष्ठ परिचय था। उच्च समाज इससे संबंधित कुछ खबरें भी उड़ा रहा था। पुश्किन ने आत्मसम्मान की रक्षा में दान्तेस का द्वन्द्व युद्ध के लिए आह्वान किया। १८३७ की आठ फरवरी को यह द्वन्द्व-युद्ध हुआ जिसमें पुश्किन बुरी तरह घायल हुआ।

दो दिन बाद दस फरवरी (सन् १८३७) को पुश्किन की मृत्यु हो गयी।

जन प्रदर्शन के डर से पुलिस ने रातों रात उसका शव पीतरबुर्ग से हटा दिया। वह स्वियातोगोर्स्की के मठ में दफनाया गया।

### येव्गेनिई अन्येगिन

पुश्किन की सबसे महत्त्वपूर्ण कृति उसका पद्यात्मक उपन्यास 'येव्गेनिई अन्येगिन' है। यह रूसी का पहला यथार्थवादी उपन्यास है। इसमें उन्नीसवीं शती के सन बीस के रूसी जीवन और समाज का अंकन हुआ है।

### अन्येगिन

अन्येगिन इस उपन्यास का मुख्य पात्र है और वह उन्नीसवीं शती के सन बीस के अभिजात समाज के प्रगतिशील विचारशील पक्ष का प्रतिनिधि है। उसके माध्यम से पुश्किन ने उस व्यक्ति का चित्र प्रस्तुत किया है जिसमें कि बुद्धि और विवेक है किन्तु जो व्यर्थ है क्योंकि वह

इसका उपयोग अच्छे जीवन की उपलब्धि के लिए नहीं कर सकता। इस समाज की आलोचना करते हुए भी वह न उसे ठीक कर सकता है और न उसे छोड़ ही सकता है। इसी से उसकी बुद्धि की प्रखरता उसे और भी चुभती है। वह इस समाज से सबसे अलग हो जाता है, फलतः वह अकेला पड़ जाता है, उसका जी ऊबता है और वह निरर्थक व्यक्ति बन जाता है। वह तातियाना लारीना के प्रेम-प्रस्ताव को ठुकरा देता है। उसका अपने पड़ोसी लेन्स्की से झगड़ा हो जाता है और वह द्वन्द्व युद्ध में उसे मार डालता है। इस अप्रत्याशित हत्या का उस पर बड़ा प्रभाव पड़ता है और वह पीतरबुर्ग को छोड़कर रूस की यात्रा पर निकल पड़ता है।

### तातियाना

तातियाना के रूप में पुश्किन ने भावुक किन्तु कल्पनाशील नारी का चित्र प्रस्तुत किया है। तातियाना अन्येगिन को चाहती है और वह स्वयं प्रणय-पत्र भेजती है, अन्येगिन के रूखे उत्तर से उसे आघात लगता है फिर भी वह अपने को सँभाल लेती है। धीरे-धीरे इस भावुक बालिका का पूर्ण विकास होता है और उसका दूसरे से विवाह हो जाता है। अन्येगिन के लिए उसके हृदय में अब भी स्नेह है किन्तु वह अब पत्नी के अपना कर्तव्य समझती है और अपने पति के प्रति सच्ची रहना चाहती है।

### लेन्स्की

लेन्स्की के रूप में कवि ने आदर्शवादी स्वप्नदर्शी नवयुवक का चित्र अंकित किया है। वह सन् बीस-तीस के अभिजात वर्ग के स्वप्न देखने वाले नवयुवकों का प्रतिनिधि है।

इस उपन्यास में यथार्थवादी अंकन के साथ-साथ प्रगीतात्मक अंश भी बड़े भावपूर्ण हैं और प्रकृति का चित्रण भी बड़ा सुन्दर हुआ है। बसन्त तथा पतझड़ के प्राकृतिक दृश्य अत्यन्त मार्मिक हैं।

यह उपन्यास अपनी भाषा तथा शैली के लिए भी महत्त्वपूर्ण है। इसे पढ़ते हुए ऐसा मालूम होता है कि पाठक बराबर कवि से बात कर रहा है। पुश्किन ने इसे बातचीत की शैली में लिखा है। यदि इस

सबको अपने भाषणों प्रश्नों तथा पत्रों द्वारा अत्यन्त सजीव बनाता हुआ कथा कहता चलता है। इन सबसे इस उपन्यास को बातचीत की अत्यन्त सहज स्वाभाविक सजीव और चलती हुई शैली प्राप्त हो गयी है।

पुश्किन की सबसे बड़ी सेवा साहित्यिक रूसी (भाषा) की रचना मानी जाती है। तुर्गनेव के कथनानुसार पुश्किन ने दोहरा काम किया। रूसी भाषा की प्रतिस्थापना और साहित्य की रचना। पुश्किन ने साहित्यिक रूसी भाषा के मूल में जनता की भाषा रखी जिसमें सजीव बोलचाल की भाषा का भी रूप था और प्राचीन रूसी लोक-कथाओं और गीतों की भी भाषा थी।

रूसी रंगमंच और संगीत के विकास पर भी पुश्किन की प्रतिभा का गंभीर प्रभाव पड़ा। उसकी रचनाओं के आधार पर कई ओपेरा और बैले बनाये गये। ग्लीन्का ने 'रुसलान' और 'ल्युदमीला' का ओपेरा लिखा। दार्गोमीझ्स्की ने 'रुसाल्का' और 'मुसोर्गस्की ने 'बोरीस गुदोनोव' लिखा। चाइकोव्स्की ने 'येवगेनी अन्येगिन' मजेपा तथा 'हुकम की बेगम' का ओपेरा लिखा। इसी प्रकार ग्लीयेर ने 'तांबे का घुड़सवार' का बैले तैयार किया और असाफियेव ने 'बाख्ची सराय का फव्वारा' और 'कफकाजी कैदी' का बैले तैयार किया।

अपनी प्रतिभा और काव्य के द्वारा पुश्किन रूस का राष्ट्रीय कवि बन गया। उसके काव्य में रूसी जनता की सारी विशिष्टताएँ अभिव्यक्त हो गई हैं।

# १३ मिखाइल यूरेविच लेरमन्तोव
## [ १८१४–१८४१ ]

### बचपन

लेरमन्तोव का जन्म १४–१५ अक्तूबर १८१४ में हुआ। मातृपक्ष से वह एक प्राचीन अभिजात वर्ग से आता है। लेरमन्तोव तीन ही वर्ष का था जब कि उसकी माँ का देहान्त हो गया। उसका पालन नानी के घर में हुआ। नाना-नानी में अच्छे संबंध न होने के कारण उसे बराबर पिता वियोग सहना पड़ा जिसका उसे बड़ा दुःख रहा।

अभिजात वर्ग की तत्कालीन प्रथा के अनुसार लेरमन्तोव की शिक्षा भी विदेशी गवर्नेस तथा अभिभावकों के अधीन ही हुई। वह बचपन से फ्रांसीसी भाषा स्वच्छन्दता से बोलने लगा। लेरमन्तोव ने इस बात पर दुःख प्रकट किया कि उसके शिक्षक विदेशी थे क्योंकि इस कारण वह रूसी साहित्य से परिचित न हो सका।

### विश्वविद्यालय की पाठशाला

१८३० में लेरमन्तोव अपनी नानी के साथ मास्को आ गया और दूसरे वर्ष वह मास्को विश्वविद्यालय की पाठशाला (बोर्डिंग) में दाखिल हुआ। लेरमन्तोव को निजी तौर से पढ़ाने के लिए यूनिवर्सिटी के कतिपय प्राध्यापकों का प्रबन्ध उसकी नानी ने कर लिया।

विश्वविद्यालय की पाठशाला के अपने इस आवासकाल में उसने कई कविताएँ और 'तस्वीर' 'तुर्क की शिकायत' 'स्वच्छ पवन' लिखीं जिनसे उसके काव्य का दासता-विरोधी दृष्टिकोण तथा उसमें सहानुभूति स्पष्ट है। उस समय उसने सबसे अधिक कविताएँ लिखीं तथा कतिपय काव्य 'काकेशी कैदी' 'दैत्य' का आरम्भ भी लिखे।

सन् १८३०–३१ के बीच उसने राजनीतिक वस्तुओं पर कविताएँ लिखीं। सन् १८३० की कविता में उसने पोलिश विद्रोहियों के प्रति सहानुभूति प्रदर्शित की। १८३० में ही फ्रांस की जुलाई क्रान्ति पर भी रचना की।

रूस की सन् १८३० की किसान-हलचल से संबंधित उसकी कविता 'भविष्यवाणी' है। इसमें कवि ने एसे आनेवाले समय की भविष्यवाणी की है जब कि ज़ार का ताज गिर पड़ेगा और मौत तथा खून ही बहुतों की खुराक होगी।

## मास्को विश्वविद्यालय

सन् १८३० में लेरमन्तोव जब मास्को विश्वविद्यालय में दाखिल हुआ उस समय इस विश्वविद्यालय में बलिंस्की स्तानकेविच गेर्त्सेन गनचारोव आदि भी पढ़ते थे। लेरमन्तोव अपने विद्यार्थी-जीवन के इन वर्षों को बड़ी भावुकता के साथ 'साश्का' कविता में याद करता है।

विश्वविद्यालय के इस जीवन-काल में लेरमन्तोव ने सौ से अधिक कविताएँ, कतिपय ट्रैजेडी और काव्य लिखे। इन्हीं वर्षों में 'दैत्य' काव्य की प्रथम यावना सामने आयी और 'निर्धन' 'देवदूत' 'पाल' जैसी कविताएँ रची गयीं। 'पाल' कविता में कवि की विद्रोही प्रवृत्ति का परिचय मिलता है। इसमें उसका रोमांटिक रूप भी सामने आता है। जिस तरह कि नाव का पाल छोकर नाविक तट की शांति सुरक्षा और सुख को छोड़कर तूफान की ओर चल देता है, मानो तूफानों में ही शांति हो उसी तरह कवि भी क्रियाशीलता और संघर्ष चाहता है। इस समय वह अँगरेज़ कवि बायरन की ओर भी आकृष्ट हुआ और उससे प्रभावित हुआ। विश्वविद्यालय के कतिपय प्रोफ़ेसरों के विरुद्ध आपत्ति करने के कारण अन्य विद्यार्थियों के साथ उसे भी विश्वविद्यालय से निकाल दिया गया। पीतरबुर्ग विश्वविद्यालय में प्रवेश पाने में वह असफल रहा। इसके बाद वह सैनिक स्कूल में भर्ती हो गया। इस समय उसने हाजी अब्रेक' काव्य लिखा दैत्य' काव्य का नया रूप प्रस्तुत किया और 'वादिम' कथा का आरम्भ किया जो अपूर्ण रही।

## सैनिक स्कूल

'वादिम' कथा का नायक निर्धन किन्तु अभिजात वंश का व्यक्ति है जिसे धमीर जमींदारों ने नष्ट कर दिया है। वह अपने अपमानकर्ता की ही नौकरी करता है। बाद में वह अपने पिता की मृत्यु का बदला लेने

के लिए किसान-विद्रोह के नेता के रूप में प्रकट होता है। लेरमन्तोव की यह कथा 'दुब्रोव्स्की' से मिलती है और विद्रोह की भावना तथा जमींदारों की निरंकुशता के प्रति घृणा से परिपूर्ण है।

सैनिक स्कूल की शिक्षा समाप्त करने के बाद वह फौजी अफसर बन गया और 'हुसार' दस्ते में त्सारस्कोए सेलो भेजा गया। सन् १८३५-३६ में उसने काव्य 'बोयारिन ओर्शा' नाटक 'छद्मवेश' और कई कविताएँ लिखीं। इसी समय उसने 'राजकुमारी लिगोव्स्काया' लिखा। इसमें न केवल उच्च अभिजात वर्ग का जीवन ही चित्रित किया गया है वरन् राजधानी के छोटे-छोटे कर्मचारियों का भी अंकन हुआ है।

सन् १८३७ में कवि की महत्त्वपूर्ण रचना 'बोरोदिनो' छपी। स्वदेश-भक्ति की भावना से ओत-प्रोत इस कविता में बोरोदिनो के विख्यात युद्ध का वर्णन हुआ है। इसमें रूसी सैनिकों के साहस और दृढ़ता का गान है।

पुश्किन की (द्वन्द्व युद्ध में) मृत्यु पर लेरमन्तोव को दारुण दुःख और क्रोध हुआ क्योंकि उसने निरंकुश बादशाही को असली हत्यारा माना। पुश्किन की मृत्यु पर उसने 'कवि की मृत्यु' कविता लिखी जिसमें सारे राष्ट्र के शोक और क्रोध की व्यंजना हुई।

## पहला निर्वासन

'कवि की मृत्यु' कविता बड़ी ही जल्द प्रिय हुई और जार उतना ही असंतुष्ट हुआ। फलतः लेरमन्तोव गिरफ्तार किया गया और काकेशस की एक टुकड़ी में भेज दिया गया। यह काकेशस में उसका पहला निर्वासन हुआ। काकेशस के निवास काल में लेरमन्तोव ने स्थानीय लोक-साहित्य की ओर अपनी विशेष रुचि दिखायी। उसने अजरबाइजान की लोक-कथा 'आशिक करीब' तथा अन्य स्थानीय कथाओं को लिपिबद्ध किया जिनका कि उसने अपने काव्य 'दैत्य' तथा 'म्त्सीरी' में उपयोग किया। यहीं उसने 'सौदागर कलाशनिकोव का गीत' पूरा किया जिसे कि उसने पीतरबुर्ग में शुरू किया था।

अमरिका से लौटते हुए जहाज पर कवि ने अपनी सर्वोत्तम कृतियों में से एक कविता 'घर की ओर' पर काम शुरू किया। इसमें सोवियत जनता के साथ कवि के घनिष्ट संबंध और उसकी जिम्मेदारी की भावना की अभिव्यक्ति हुई है। यह कविता कवि की सर्जना के नये (और अन्तिम) युग की ओर संकेत करती है जब कि सोवियत समाज में कवि तथा कला के स्थान तथा महत्त्व के संबंध में उसके विचार परिपक्व और प्रकट हुए।

## मायाकोव्स्की की सर्जना का अन्तिम युग

गृह-युद्ध के बाद राष्ट्रीय आर्थिक व्यवस्था के पुनर्निर्माण का जो महान् कार्य शुरू हुआ था वह १९२६ तक बहुत कुछ पूरा हो गया। देश के औद्योगीकरण की बहुत सी कठिनाइयाँ अब दूर हो गयी थीं। नयी फ़ैक्टरियों, सवखोज, कलखोज आदि का नवीन व्यापक निर्माण विकसित हुआ। सोवियत शासन के इतिहास की इस नयी मंज़िल ने मायाकोव्स्की के सामने नए विषय-वस्तु, नये लक्ष्य और नयी संभावनाएं प्रस्तुत कीं। फलतः कवि के कार्यकलाप की व्यापकता तथा विविधता और भी बढ़ी। मायाकोव्स्की पोस्टरों के लिए विज्ञापन वाक्य भी लिखता है और 'अच्छा है' कविता भी लिखता है। नन्ही उम्र के बच्चों के लिए छोटी-मोटी किताबें भी तैयार करता है और 'पूरी आवाज़ में' कविता का भी प्रणयन करता है। अमेरिका के बारे में लेख भी प्रकाशित करता है, अखबार में काम करता है और अपने दो नाटकों 'खटमल' और 'स्नानघर' के प्रदर्शन में भाग भी लेता है। १९२९–३० के बीच उसने बहुत कुछ लिखा और उसकी प्रतिभा प्रौढ़ हुई।

व्यंग्य के क्षेत्र में प्रतिभा के उत्कृष्टतम उदाहरण उसके व्यंग्य नाटक 'खटमल' और 'स्नानघर' हैं। 'खटमल' की आधारभूत समस्या स्वयं कवि के शब्दों में आज की कूपमंडूकता का पर्दाफ़ाश करना है। मायाकोव्स्की केवल क्षुद्र बुर्जुआई जीवन पद्धति पर हँसता ही नहीं वरन् श्रमिक वर्ग पर उसका जो हानिकारक प्रभाव पड़ता है उसका चित्रण भी करता है। नायक मिनीरिन के शब्दों और कार्यों में जो अन्तर है कवि उसका दिग्दर्शन

कर उस पर व्यंग्य करता है और यह बताता है कि रूस में बुर्जुआजी का नाश अनिवार्य है।

'स्नानघर' का मुख्य राजनीतिक विचार 'ब्यूरोक्रैटिज्म' से युद्ध और समाजवादी विचारधारा का समर्थन है। इसका नायक भी ब्यूरोक्रैट है जो समय यंत्र की मशीन बनानेवाले कमसोमोल नवयुवकों के काम में अड़चनें डालता है। अन्त में यह स्पष्ट हो जाता है कि नायक जैसे व्यक्ति कम्युनिज्म के लिए बेकार हैं, इनकी कोई ज़रूरत नहीं है।

**काव्य के विषय में फ़िनिस्पैक्टर से बातचीत**

अपनी सर्जना के इस युग में काव्य के सारतत्त्व और समाजवादी समाज में लेखक के कार्य और परिस्थिति के विषय में मायाकोव्स्की पुनर्विचार करता है। कवि के कार्य के विषय में मायाकोव्स्की लिखता है कि 'प्रधान कार्य काव्य में काव्यत्व लाना है। यही मुख्य कार्य है और लेखकों को इसी के लिए आन्दोलन करना अनिवार्य है' 'सर्गेई येसेनिन' 'सर्वहारा कवियों को सन्देश' आदि रचनाएँ विशेष रूप से कला के विषय में हैं। इनसे कवि के कला संबंधी दृष्टिकोण का पता चलता है।

मायाकोव्स्की का आधारभूत विचार यह है कि काव्य परिश्रम है, कठिन तथा अनवरत परिश्रम है किन्तु इसके साथ ही आनन्दप्रद भी है। मायाकोव्स्की यह चाहता है कि समाज में कवि के परिश्रम की इज्जत हो और साथ ही कवि अपने काम की सामाजिक जिम्मेदारी को महसूस करे। कवि शोधक है। वह जीवन और मनुष्य में जो कुछ नवीन है उसका उद्घाटन करता है। काव्य अज्ञात की ओर यात्रा है।

मायाकोव्स्की काव्य से महान् सामाजिक विचार की माँग करता है। वह काव्य के सामाजिक अस्तित्व को बड़ी गंभीरता से निर्धारित करता है। काव्य अन्य कलाओं के समान जीवन का प्रतिबिम्बन है। इस कारण कागज़ी पन्ने या परिधि में समाविष्ट शताब्दी के बीच से एक पंक्ति उठा लो और समय वापस आ जायगा। एक पंक्ति समय को वापस ले आती है। इसके साथ ही सामाजिक युद्ध में काव्य शक्तिशाली शस्त्र

है और नाम कवि का अनुप्रास दुलार है और उसका नारा है संगीत और कोड़ा

मायाकोव्स्की कवि कर्म पर बड़ा ज़ोर देता है। उसका कहना है कि अपने कवि नाम को सार्थक करने के लिए यह आवश्यक है कि कवि प्रस्तुत विषय-वस्तु के उपयुक्त लय अनुप्रास उपमा आदि खोज सके। अनवरत परिश्रम कविता के काव्यत्व को उत्कर्ष प्रदान करता है और पाठकों पर उसके प्रभाव को बढ़ाता है।

मायाकोव्स्की स्वतः अपनी रचनाओं पर बड़े धैर्य के साथ परिश्रम करता था और उनको बहुत मांजता था। कवि के लिए काम का दिन आठ घंटे का नहीं वरन् अठारह घंटे का होता है।" ऐसा उसने लिखा था। मायाकोव्स्की में प्रत्येक परिस्थिति में काव्य रचना की प्रतिभा और शक्ति थी। वह सड़क पर, रेस्त्रां में बिलियर्ड खेलते हुए और बातचीत करते हुए काव्य रचना कर सकता था। फिर भी उसका कहना है कि दिन भर में मेरे काम का औसत है आठ या दस पंक्तियां' और यह इसलिए क्योंकि वह एक एक पंक्ति को कई बार बदलता था। एक साहित्यिक का कहना है कि "मायाकोव्स्की ने एक पंक्ति के साठ प्रयोग बदले और फिर भी उन्हें फेंक दिया स्वीकार न किया।"

फिर भी केवल परिश्रम से ही अच्छी कविता नहीं लिखी जा सकती यदि उसमें कवि का हृदय नहीं धड़कता यदि वह खानापूरी दर्ज करने वाला केवल उदासीन क्लर्क मात्र है यदि जनता के जीवन में भाग लेने वाला और योग देने वाला नहीं है। असली कवि वह है जो देश जनता और वर्ग की पुकार पर आगे बढ़ता है जलता है और अंगार की तरह दम-कता है। कवि जनता का गायक और उसके साथ ही जन सेवक भी है। उसके गीत और कविता बम और झंडे हैं। कवि वह है जो हमारे तीक्ष्ण वर्ग संघर्ष में अपनी कलम प्रोलितारियत को सशक्त करने के लिए शस्त्रागार को दे देता है। कवि आज का वर्णन करते हुए उसको भी देख सकता है और बता सकता है जो कि अभी भविष्य के गर्भ में है।

असली कवि अस्पष्टता की चिनगारियों के बीच से अपेक्षाकृत अस्वी ज्योतिपूर्ण ज्ञान प्रकट करता है। उसका शब्द मानवीय शक्ति का सुचारक है। काव्य का लक्ष्य उनको उठाना है जो थकता है, आकृष्ट करता है जिनकी आँखें कमज़ोर हो गयी है।

मायाकोव्स्की की सोवियत युग की कविता यही कर रही है और विशेष रूप से उसकी उत्कृष्ट कविता अच्छा है।

'अच्छा है' कविता

अच्छा है' कविता १९२७ के ग्रीष्म में पूरी हुई और अक्तूबर क्रान्ति के दसवें वार्षिकोत्सव पर प्रकाशित हुई। लूना चार्स्की ने इसे 'सोवियत-साहित्य की महत्त्वपूर्ण सम्प्राप्ति' बताया और कहा कि यह अक्तूबर क्रान्ति की मानो ताँबे की ढली मूर्ति है। वस्तुतः अक्तूबर क्रान्ति और समाजवादी देश इस कविता की विषय-वस्तु है जो इतने घुले मिले हैं कि अलग नहीं किये जा सकते। देश भक्ति का भाव यों तो रूसी साहित्य में बहुत पुराना है किन्तु अक्तूबर क्रान्ति के बाद विचारों में जो परिवर्तन आया उसने इसे और गहरा तथा व्यापक बनाया और इसे सर्वथा दूसरा नया रूप दे दिया। सोवियत देशभक्ति का आधार जातीय भावना नहीं है बरन् सभी जातियों के भाईचारे और मित्रता पर आधारित सोवियत देश के प्रति जनता का विश्वास और प्रेम है। सोवियत देश भक्ति के मूल में सोवियत संघ के सभी काम करने वालों के गहरे हित की भावना है और सोवियत व्यक्ति की दृष्टि में 'सर्वसामान्य और अपने में कोई भेद नहीं है जो सबका है वही उसका अपना है।"

इसी प्रकार "प्रत्येक का परिश्रम सबके परिश्रम में मिल जाता है और देश ऊपर उठ रहा है आगे बढ़ रहा है। कवि किसान और श्रमिक उनका परिश्रम सामूहिक जन-परिश्रम की इकाई की कड़ियाँ हैं जो कि देश की शक्ति बढ़ा रही हैं। दीवारों के पीछे

जमी हुई किताबों के ढेर में मेरा नाम कवियों की श्रेणी में है। मैं प्रसन्न हूँ कि मेरा परिश्रम अपनी इस रिपब्लिक के परिश्रम में मिल रहा है लय हो रहा है।

इस कविता में अक्तूबर क्रान्ति उसके कारण उसकी आधार भूत शक्ति और उसके बीच समर्थ करनेवाला—श्रमिक वर्ग किसान सिपाही क्रान्ति विरोधी श्वेत-गार्ड आदि को चित्रित किया गया है।

मायाकोव्स्की सोवियत रिपब्लिक को परिश्रम और युद्ध के बीच जन्मी हुई कहता है। इस प्रकार परिश्रम की विषय-वस्तु अक्तूबर क्रान्ति की विषय-वस्तु को देश की विषय-वस्तु के साथ जोड़ देता है स्वेच्छा से परिश्रम, विशेष रूप से शनिवार को अतिरिक्त परिश्रम यह समाज क्रान्ति की ही उपलब्धि है यह स्वेच्छा से एकत्रित हुए लोगों का स्वच्छन्द परिश्रम है और उसके साथ ही यह युद्ध-नष्ट देश के पुनर्निर्माण की व्यवस्था और कार्य का समारम्भ है।

हम काम करेंगे
जिससे कि जीवन
दिनों के पहियों को त्वरित गति देता हुआ
लोह की पटरियों पर हमारे जिल्लों में
स्तेप के ऊपर, हमारे ठिठुरे नगरों में
दौड़ सके।

इस प्रकार मायाकोव्स्की के लिए क्रान्ति केवल नष्ट भ्रष्ट करनेवाली आँधी ही नहीं है वरन् सर्जनात्मक शक्ति है, जिसके शीर्ष पर श्रमिक वर्ग है जिसका संचालन पार्टी कर रही है और जिसका संचालन पूर्ण रूप से लेनिन ने किया। काव्य में इन सबका परिश्रम, इन सबकी कठिनाई और इन सबकी विजय चित्रित की गयी है और यह दिखाया गया है कि सोवियत व्यक्ति का भाग्य सोवियत भूमि या देश के सामान्य भाग्य से भिन्न या अलग नहीं है। उसको वही होगा जो कि उसकी मातृभूमि का होगा।

मायाकोव्स्की ने लिखा कि 'अच्छा है' कविता को मैं उस समय का

प्रोग्राम या कार्यक्रम मानता हूँ। यह कविता मायाकोव्स्की के कलात्मक आचार्यत्व के विकास का आगे बढ़ा हुआ क़दम है उसकी सभी कविताओं में यह कविता सब से अधिक बहुमुखी और संतुलित है। इस काव्य में ऐतिहासिक और सामान्य जीवन सामग्री का जो व्यापक प्रयोग हुआ है और अनुभूतियों के अभिव्यंजन में जो पूर्णता तथा विविधता मिलती है वह इस काव्य की प्रबन्धात्मक भाषा संबंधी तथा लय संबंधी अनेकरूपता के अनुरूप है। इस कविता में प्रब न्धात्मकता और प्रगीतात्मकता दोनों ऐसे गुँथे हुए हैं जैसे कि मायाकोव्स्की के लिए सर्वसामान्य और निजी या अपना।

इस कविता में बहुत सी घटनायें और बहुत से पात्र हैं। कविता अपने कथानक में जटिल है। पात्रों का अंकन अत्यन्त संक्षिप्त है फिर भी अत्यन्त सजीव और यथार्थ है। ऐतिहासिक या वास्तविक (लेनिन देरझिन्स्की मायाकोव्स्की आदि) और कल्पित (पयोत्र आइवनूर्टेट आदि) दोनों प्रकार के पात्र अपनी अपनी विशिष्टताओं के साथ अंकित किये गये हैं। इसके साथ ही इसमें सूक्ष्म हास्य है। सजीव संवादों का व्यंग्य है जीवन-वर्णन की प्रभावात्मकता है चुभते चौतवे हैं और शान्त कथा है। पात्रों तथा घटनाओं के परिवर्तन के साथ ही कथन या वर्णन के स्वर या लहजे में भी परिवर्तन आ जाता है। दोनों में एक साथ ही परिवर्तन होता है। इस प्रकार घटनाओं और पात्रों की विविधता के समान इस कविता में स्वर या लहजे की भी अनेकरूपता है।

इस काव्य का बढ़ता हुआ भावोत्कर्ष इस कविता के शीर्षक (अच्छा है) की उपयुक्तता सिद्ध करता है। विशेषतया अन्तिम अध्याय हर्ष और उत्साह से परिपूर्ण है। उन्नीसवां अध्याय यह उस व्यक्ति का उद्गार है जो कि बड़ी मुश्किल से अपने हर्ष को रोक पाता है—

मैंने इस पृथ्वी की प्रदक्षिणा कर डाली
जीवन अच्छा
जीना अच्छा!

और यही कवि का भी निष्कर्ष है।

## पत्रकारिता

मायाकोव्स्की ने अखबारों में भी काम किया। मायाकोव्स्की की पत्रकारिता १९२२ से 'इज्वेस्तिया' से शुरू होती है। कम्सोमाल प्राव्दा पत्र का काम उसके लिए विशेष रूप से महत्त्वपूर्ण था क्योंकि वह देश के नौजवानों का पत्र था और उसके द्वारा देश का युवक वर्ग तैयार किया जा रहा था। इस पत्र में मायाकोव्स्की सहयोगी के रूप में था। वह बराबर अपनी रचनाओं में सामयिक प्रश्नों और विषय-वस्तुओं को उठाता था और युवकों को सलाह देता था तथा प्रोत्साहित करता था। इन रचनाओं को 'फ़ेल्टन' कहते हैं।

मायाकोव्स्की की समाचारपत्रों से संबंधित कविताओं में से अधिकांश व्यंग्यात्मक हैं। मायाकोव्स्की उन सबको बुरी तरह खबर लेता है जो सोवियत शासन का अहित करते हैं चाहे वे देश के अन्दर हों और चाहे बाहर। कुलक (जमींदार) गबन करनेवाला (ब्यूरोक्राट) गैरज़िम्मेदार कलाकार आदि उसके व्यंग्य के शिकार हैं। स्वयम् कामसोमोल श्रेणी की भी बुराइयों का उसने आलोचना की। इन पत्र और 'कविताओं' की उसकी व्यंग्यात्मक रचनाएं उसके यथार्थवादी कौशल के विकास की ओर संकेत करती हैं। गोगल तथा साल्तिकाव श्चेद्रिन की परंपरा में उसकी व्यंग्यात्मक कविताओं ने अनेक सजीव चोट करनेवाले चित्र प्रस्तुत किए।

१९२७–३० की मायाकोव्स्की की पत्रकारिता तथा व्यंग्यात्मक सृष्टि देश के जीवन के साथ उसके घनिष्ट संबंध को व्यक्त करती है।

## पंचवर्षीय योजना की विषय-वस्तु

प्रथम पंचवर्षीय योजना का विराट् कार्यक्रम समाजवादी औद्योगीकरण और सामूहीकरण के क्षेत्र में मायाकोव्स्की को १९२८–२९ के वर्षों में अपनी सारी शक्ति से आकृष्ट किया और उसने पंचवर्षीय योजना से संबद्ध विषय-वस्तुओं पर बहुत सी कविताएं लिखीं। इन्हीं रचनाओं के साथ सोवियत नागरिक के नये व्यक्तित्व के विकास की विषय-वस्तु भी संबद्ध है और मायाकोव्स्की के काव्य में इसके विकास की कई मंजिलें

लक्षित होती है। क्रान्ति के पूर्व मायाकोव्स्की ने कहा था कि स्वतन्त्र व्यक्ति आयेगा। उस समय यह विश्वास मात्र ही था और काव्य में इस विश्वास के साथ पूँजीवादी समाज में मनुष्य के उत्पीड़न और मनुष्य के ह्रास का ही चित्र प्रस्तुत किया गया था। क्रान्ति के प्रारम्भिक वर्षों में व्यक्ति की विषय-वस्तु जनता की विषय-वस्तु में (इवान का चित्रण) मिल गई। व्लादीमिर लेनिन का चित्र प्रथम सोवियत व्यक्ति के रूप में सामने आता है जो अत्यन्त ठोस यथार्थ और विशिष्टता से सम्पन्न है। 'साथी नेत को—जहाज और व्यक्ति को' कविता में सोवियत व्यक्तित्व और भी विकसित होता है। यह कविता उस सोवियत नायक का चित्र है जो अपने कार्य के कारण जनता की स्मृति में अमिट है।

इसी प्रकार मायाकोव्स्की ने सर्वप्रथम गीतों में सोवियत व्यक्ति का चित्र प्रस्तुत किया। यह चित्र सोवियत पासपोर्ट के विषय में कविता तथा 'इवान कोजिरयोव की कहानी' आदि में अच्छी तरह उभरता है। इस प्रकार पंचवर्षीय योजना के युग में व्यक्ति की विषय-वस्तु मायाकोव्स्की के काव्य में स्वदेश के विषय-वस्तु से गुम्फित हो जाती है।

## जीवन के अन्तिम वर्ष

मायाकोव्स्की अपने पाठकों से बराबर मिलना चाहता था और उनसे घनिष्ठ सम्बन्ध रखना चाहता था। इस लक्ष्य से उसने कई स्थानों की यात्रा की। वह चाहता था कि अधिक से अधिक लोग उसकी रचनाओं को समझ सकें। इस उद्देश्य से वह जगह जगह सभाओं में अपनी रचनाएं सुनाता था। उनकी व्याख्या करता था और उन पर बहस करता था। जनता को अपने कार्य से परिचित कराने के लिए उसने 'मायाकोव्स्की के काम के बीस वर्ष' प्रदर्शनी भी आयोजित की। इसी प्रदर्शनी में उसने अपनी हस्तलिखित रचना 'पूरी आवाज के साथ' पढ़ी जो उसकी मृत्यु के बाद छपी थी। अनवरत परिश्रम ने उसके अपने स्वास्थ्य पर बुरा प्रभाव डाला और वह शिथिल हो गया।

उसके जीवन के अन्तिम वर्ष बड़ी विषमता के बीच बीते। एक ओर तो मायाकोव्स्की बड़ा लोकप्रिय था और दूसरी ओर उसके विरोधी उसकी सभी प्रकार की कटु आलोचना कर रहे थे कि उसकी कविता सामान्य जन समाज की समझ के बाहर है। उन्होंने उसकी प्रतिमा की हँसी उड़ाई और प्रदर्शनी का 'बायकाट' किया।

व्यक्तिगत जीवन की करुण कठोर एवं दारुण परिस्थितियाँ गले की बीमारी जिससे कि वह अब जन समूह के सामने कविता पाठ नहीं कर सकता था—इन सबने उसकी मानसिक समस्थिति को नष्ट कर दिया। ऐसे ही एक क्षण में उसने (१४ अप्रैल १९३०) को आत्महत्या कर ली।

'पूरी आवाज के साथ'

मायाकोव्स्की की मृत्यु के बाद अक्तूबर पत्र का अंक निकला जिसमें मायाकोव्स्की की अंतिम कविता 'पूरी आवाज के साथ' (प्रथम काव्यात्मक भाषण) प्रकाशित हुई। यह रचना पूरी न हो सकी अधूरी ही रह गई। पूरी कविता का विषय प्रथम पंचवर्षीय योजना होता। इस कविता के दूसरे भाषण के विषय में यह अनुमान लगाया जाता है कि वह प्रेयसी के लिये लिखे गए पद्यात्मक पत्र के रूप में होता। यह कविता मायाकोव्स्की की उत्तम रचनाओं में मानी जाती है।

मायाकोव्स्की ने इस काव्य रचना का लक्ष्य बताते हुए कहा कि 'प्राय इधर का लोग मेरे साहित्यिक अखबारी कामें से असंतुष्ट हैं व यह कहते हैं कि मैं कविता लिखना भूल गया और इसके लिए आनेवाली पीढ़ी मेरी कटु आलोचना करेगी। मैं स्वयं आनेवाली पीढ़ी से बात करना चाहता हूँ और इसकी प्रतीक्षा नहीं करना चाहता कि उनका भविष्य में आलोचक मेरे बारे में बताएँ। इसलिए मैं स्वयं अपनी कविता में जिसका नाम 'पूरी आवाज के साथ' है आनेवाली पीढ़िया के साथ सीधी बात करना चाहता हूँ। इसलिए कवि इसमें आनेवाली पीढ़ियों के साथ सीधी भंगिमापूर्ण और कभी-कभी तीखी बात करता है।

यह कविता सोवियत पाठकों की विशेषतया नवयुवकों की अत्यन्त लोकप्रिय रचनाओं में से एक है और संसार की कई भाषाओं में अनूदित हो चुकी है। इस कविता में कवि भविष्य को संबोधित करता है और स्वयं अपने कार्यों का मूल्यांकन करता है। कम्यूनिस्ट पार्टी के नेतृत्व में जनता द्वारा आरम्भ किये गये विराट् कार्य की अभिव्यक्ति की घोषणा के साथ साथ इस कविता में मायाकाव्स्की काव्य क्षेत्र में किये गये अपने व्यक्तिगत कार्यों का भी आकलन करता है और भविष्य की पीढ़ियों तथा पाठकों की ओर उन्मुख होता है जिनके लिए आज के समकालीन नए जीवन का निर्माण कर रहे हैं।

इस कविता में वह भविष्य के पाठकों को बतलाता है कि वह कौन है और अपने लिए कहता है कि—

"मैं क्रान्ति द्वारा नियुक्त भिश्ती हूँ"

भिश्ती का चित्र स्पष्ट कर देता है कि उसने अपने ऊपर कठिन किन्तु महत्त्वपूर्ण काम—जीवन को स्वच्छ करने का गन्दगी को दूर करने का काम-लिया है। इस काम में अपना सारा जीवन लगाकर वह भविष्य की पीढ़ी की ओर उन्मुख होता है और कहता है कि—

तुम जो स्वस्थ और फुर्तीले हो
तुम्हारे लिए
कवि
कभी के थूक को
पोस्टरों की खुरदरी जबान से चाटता था।

मायाकाव्स्की के लिए परिश्रम ही सर्जना है और सर्जना परिश्रम है। पूरी आवाज के साथ कविता सोवियत व्यक्ति और कवि के साहस और शक्ति की काव्यात्मक अभिव्यक्ति है।

मायाकोव्स्की की सर्जना का सोवियत काव्य के लिए निश्चयात्मक तथा सैद्धान्तिक महत्त्व है। उसकी सर्जना का महत्त्व केवल इस बात में ही नहीं है कि उसने नये-नये प्रयोग कर रूसी कविता की अभिव्यंजकता

को व्यापक और समृद्ध बनाया वरन् काव्य तथा कवि के प्रति उसकी उस भावना में है जिसको कि उसने अपनी रचनाओं द्वारा पुष्ट किया और जो कि उसके बाद आने वाले सोवियत कवियों की रचनाओं में भी किसी न किसी रूप में परिलक्षित हो रहा है।

इस भावना की सबसे बड़ी विशेषता मायाकोव्स्की की निजी तथा सामाजिक प्रेम तथा श्रम के एक्य की अनुभूति है। मायाकोव्स्की की सोवियत देश प्रेम में उसके मानवतावाद की समाजवादी विशिष्टता व तथा सर्जना की उच्च विचारात्मकता में यही भावना लक्षित हो रही है। उसकी कविता में नये सोवियत व्यक्ति का चित्र उभर रहा है जो देश प्रेमी और परिश्रमी है, आशावादी है, और शत्रु से समझौता करने को तय्यार नहीं है।

मायाकोव्स्की की सर्जना जनता के प्रति सदा अपने उत्तरदायित्व का अनुभव करती रही है और नवीनता को अपनाकर उसकी कलात्मक अभिव्यक्ति के लिए सदा प्रयत्नशील रही है। पाठकों को प्रभावित करनेवाले काव्यात्मक शब्द की अभिव्यंजकता बढ़ाने में उनकी सर्जना सदैव सतर्क रही है। देश के भाग्य के साथ एक्य नये समाज के निर्माण की चाह व्याप्त निर्माणकारी परिश्रम का गुणगान क्रान्ति के शत्रुओं से घृणा—यह मायाकोव्स्की के काव्य की मुख्य विशेषताएं हैं।

ददलोव ने कहा था कि साहित्य का काम केवल जनता की माँग को पूरा करना ही नहीं है वरन् उसे जनरुचि को ऊपर उठाना चाहिए। उसे नये विचारों से समृद्ध बनाना चाहिए। जनता को आगे ले चलना चाहिए। मायाकोव्स्की की सर्जना का यही प्रगतिशील रूप रहा है। उसने बराबर यही कहा कि कवि को 'कल' के प्रकाश में 'आज' को देखना चाहिए। उस 'कल' की ओर, आगे की ओर बढ़ना चाहिए।

मायाकोव्स्की का महत्त्व इस बात में है कि उसने 'सौन्दर्य' और 'काव्य' के नवीन सोवियत मानदण्ड स्थिर किए, नवीन समाजवादी प्रगीत मुक्तक को पुष्ट किया। उसने काव्य के क्षेत्र में पार्टीवादिता को प्रतिष्ठित

किया। इसलिए सोवियत काव्य क्षेत्र में उसका बड़ा महत्व है। मायाकोव्स्की सोवियत युग का महान कवि है।

सोवियत काव्य क्षेत्र के समान विदेशों के प्रगतिशील काव्य क्षेत्र पर भी उसका बड़ा प्रभाव पड़ा है। उसकी कविताएं योरोप तथा पूर्व की तीस भाषाओं में अनूदित हो चुकी हैं। क्रान्ति का गायक मायाकोव्स्की उन सभी देशों में बड़ा प्रिय रहा है जहाँ कि युवक वर्ग पराधीनता उत्पीड़न आदि के विरुद्ध युद्ध करता रहा है। युवक वर्ग मायाकोव्स्की की सर्जना और काव्य में नये व्यक्ति का प्रगतिशील व्यक्ति का समाजवाद के व्यक्ति का चित्र देखता है।

# ४ द्वितीय महायुद्ध के पूर्व की पंचवर्षीय योजनाओं के आधार पर राष्ट्रीय आर्थिक व्यवस्था के विकास के युग का साहित्य

## [ १९२६–३६ ]

अप्रैल १९२९ में कोम्युनिस्ट पार्टी कान्फ्रेन्स में प्रथम पंच वर्षीय योजना को स्वीकार किया। देश में समाजवादी निर्माण का काम शुरू हुआ। औद्योगीकरण जोरों से चला और कृषि व्यवस्था को सामूहीकरण योजना कार्यान्वित हुई, और समाजवादी संस्कृति की चेतना विकसित हुई। गृह युद्ध तथा साम्राज्यवादी युद्ध में नष्ट राष्ट्रीय अर्थ व्यवस्था का पुनर्निर्माण कर सोवियत देश समाजवादी औद्योगीकरण के रास्ते पर चला। नयी तकनीकी प्रक्रिया के आधार पर भारी उद्योगों का निर्माण कर औद्योगिक क्षेत्र में रूस के पिछड़ेपन को जल्दी से जल्दी दूर करना अनिवार्य थी।

१९३१ में स्तालिन ने कहा था कि 'हम प्रगतिशील देशों से पचास से सौ साल तक पीछे हैं। यह फासला हमें दस साल में तय करना होगा।' इससे देश की पिछड़ी हुई स्थिति का पता चलता है।

१९३४ में सत्रहवीं पार्टी कांग्रेस में स्तालिन ने जो कहा उससे पता चलता है कि देश कितनी तीव्रता से उन्नति की ओर बढ़ रहा है। उसने कहा कि 'सोवियत संघ में इस बीच मौलिक परिवर्तन हो गया। उसने अपने मध्य युगीन बाने को उतार फेंका। कृषि प्रधान देश से यह औद्योगिक देश बन गया। छोटे-छोटे टुकड़ों में विभक्त कृषि से यह बड़े-बड़े मशीन चालित कृषि क्षेत्र में बदल गया।

इस प्रकार पंचवर्षीय योजनाओं ने देश और उस निवासियों दोनों में आमूल परिवर्तन कर दिया। सारे देश में नए निर्माण शुरू हो गए। यूक्रेन में क्रमतोर्स्की और पीरस्कीर्स्की के कारखाने उराल में मगनीतगोर्स्की

का धातु का कारखाना साइबेरिया में कुजनेत्स्की के कारखाने बने। इसके साथ ही भारी मशीन बनाने के कारखाने, मोटर के कारखाने, नेपर दैस का बिजली घर आदि तय्यार हुए। इन उद्योगों से देश का रूप-रंग ही बदलने लगा। परिस्थिति और मनोवृत्ति दोनों के परिवर्तन ने साहित्य के सामने नये प्रश्न नयी समस्याएं प्रस्तुत की। साहित्य को नया वस्तु-तत्व प्रदान किया और नयी गतिविधि दी। प्रश्न और समस्याएं समाजवादी चरित्र के निर्माण से संबंधित थीं। वस्तु-तत्व परिश्रम और शांति का था तथा नयी गतिविधि मनुष्य में नयी समाजवादी चेतना दृढ़ करने की दिशा में थी। यदि मनुष्य नये जीवन के लिये लड़ता है तो नया जीवन मनुष्य के लिए लड़ता है, उसे शिक्षा देता है और उसमें नए व्यक्तित्व का विकास करता है। सन् तीस के वर्षों के सोवियत साहित्य की बहुत सी कृतियों का यही मूल भाव है जिससे पता चलता है कि सोवियत जनता में समाजवादी चेतना का विकास किस प्रकार हो रहा था।

समाजवादी जीवन पद्धति की विजय ने लेखकों में सैद्धान्तिक ऐक्य दृढ़ किया उनके समाजवादी मतवाद को उग्र बनाया और लेखकों के सामने नयी समस्याएँ प्रस्तुत की।

## साहित्यिक कलात्मक संगठनों का पुनर्निमाण

२३ अप्रैल १९३२ में केंद्रीय कमेटी ने साहित्यिक कलात्मक संगठनों के पुनर्निर्माण का निश्चय किया। इस संबंध में कहा गया कि कुछ वर्ष पहले जब कि प्रोलितारियत लेखकों की अभी दुर्बल थी और साहित्य पर अनुकूल प्रभाव नहीं पड़ रहे थे पार्टी ने कला और साहित्य के क्षेत्र में प्रोलितारियत संगठनों के निर्माण और उनको दृढ़ करने में बड़ी मदद की। किन्तु अब सम्प्रति प्रोलितारियत कलात्मक संगठन संकीर्ण होते जा रहे हैं और गंभीर कलात्मक सर्जना की व्यापकता को रोकते हैं। केन्द्रीयकमेटी ने इसलिए प्रोलितारियत लेखकों के संगठन को समाप्त करने का निश्चय किया और सोवियत योजना या सोवियत शासन के प्लेटफ़ार्म का समर्थन करने वाले और समाजवादी निर्माण में भाग लेने वाले सभी लेखकों को

सोवियत लेखकों के एक संघ में मिलाने का निश्चय किया और उसमें (संघ में) कम्यूनिस्ट सेक्शन का संगठन किया।

फलतः 'राप' संगठन (प्रोलितारियत लेखकों का रूसी असोसिएशन) समाप्त हो गया। यह संगठन लेनिन की साहित्य में पार्टीवादिता की नीति का विरोध करता था। इसी प्रकार 'प्रोलेत्कुल्त' की विचारधारा भी साहित्य के सर्वांगीण विकास के अनुकूल न थी क्योंकि वह क्लासिकल संस्कृति के उत्तराधिकार का अस्वीकार करता था और वह प्रोलितारियतों की शक्ति द्वारा प्रोलितारियत संस्कृति का निर्माण आवश्यक और अनिवार्य बताता था। इन साहित्यिक संगठनों का दृष्टिकोण संकीर्ण हो गया था इसलिये लोगों को साहित्यिक मोर्चे पर परिवर्तन की आवश्यकता का अनुभव हुआ।

यह ऐतिहासिक निश्चय सोवियत साहित्य के विकास का महत्त्वपूर्ण चरण सिद्ध हुआ। सन् १९३२ में 'सोवियत लेखक संघ' की संगठन कमेटी बनाई गयी जिसके शीर्ष पर मैक्सिम गोर्की था। इसे सोवियत लेखकों के अखिल संघीय (अखिल रूसी) सम्मेलन बुलाने का भार सौंपा गया। इसकी कार्यकारिणी में फदेयेव वीश्नेव्स्की किर्पोतिन आदि थे। बड़ी तैयारी के बाद मास्को में १९३४ में सोवियत लेखकों का प्रथम अखिल (रूसी) संघीय अधिवेशन बड़ी धूमधाम से हुआ। यह अधिवेशन देश के जीवन की महत्त्वपूर्ण घटना है। इसमें बहुत से लोगों के भाषण हुए जिसमें साहित्य की समस्याओं सोवियत साहित्य के रूप और विशिष्टता तथा लेखकों के योगदान के विषय में बहुत कुछ कहा गया। वास्तव में सोवियत लेखकों के सर्जनात्मक विकास में इस अधिवेशन का महत्त्वपूर्ण योगदान है।

इस युग में फदेयेव (नाश) शोलोखोव (शान्त डान) ओस्त्रोव्स्की (लोहा कैसे तैयार किया गया) अ० तोल्सतोय (पीड़ा के बीच यात्रा) लिओनोव (स्कूतारेव्स्की) पाउस्तोव्स्की पावलेंको स्वेतलोव मलेयेव बग्रीत्स्की आदि की रचना का विकास हुआ और उनकी कृतियाँ लोकप्रिय हुईं।

इसी युग में मायाकोव्स्की की कविता 'अच्छा है' छपी और गोर्की की कृति 'क्लिम समगिन का जीवन' के दो भाग प्रकाशित हुए। इन लेखकों के अतिरिक्त इसी युग में पनफ्योरोव करायेवा गरबातोव स्ताव्स्की अफीनोगेनोव जैसे नये लेखक भी साहित्य के क्षेत्र में आए।

श्रमिक वर्ग तथा उसके निर्माणकारी परिश्रम की विषय-वस्तु इन लेखकों की कृतियों में पल्लवित हुई। अपना पुराना बाना फेंककर शताब्दियों की जर्जर रूढ़ियों और अन्धविश्वास को छोड़कर आगे बढ़ते हुए गाँवों के कलखोजीय जीवन का चित्रण कई लेखकों की कृतियों में हुआ। पनफ्योरोव का उपन्यास 'ब्रुस्की' तथा ईसाकोव्स्की की कविता में इसी परिवर्तन का चित्रण है।

बुद्धिजीवियों के मानसिक उद्भ्रम तथा विकास का प्रश्न इस समय का महत्त्वपूर्ण राजनीतिक प्रश्न था। इस समस्या का अंकन फदेयेव के 'नाश' लवरेन्येव के 'टूटना' त्रेन्येव के 'ल्यूबोव यरोवाया' में हुआ। बुद्धिजीवियों की अनिश्चयात्मकता और फिर क्रान्ति के पक्ष में हो जाना अलेक्सेई तोल्स्तोय की कृति 'सन् अठारह' में चित्रित है। इस समय ऐसी कृतियाँ भी प्रस्तुत की गईं जिनमें क्रान्ति के प्रति कला का सम्बन्ध व्यक्त किया गया। इनमें कुछ पर बुर्जुआ विचारधारा का प्रभाव है। पेस्तेरनाक की 'सर्जना की स्वाधीनता' और सेल्वीन्स्की की 'कवि के अधिकारों की घोषणा' ऐसी ही कृतियाँ हैं। समय के प्रवाह में यह कृतियाँ अधिक न ठहर सकीं।

ब्यूरोक्रेटिज्म तथा दफ़्तरी कारवाइयों पर व्यंग्य उन अफ़सरों तथा कर्मचारियों पर आक्षेप जो पूँजीवादी तौर-तरीका अख्तियार कर समाजवादी प्रगति को रोकते हैं इन सबका व्यंग्यात्मक चित्रण मायाकोव्स्की के व्यंग्य-प्रधान नाटकों 'खटमल' तथा 'स्नान घर' में तथा बेज़ी-मेन्स्की के नाटक 'गोली' तथा 'हमारे जीवन का दिन' काव्य में हुआ है।

महाकाव्यात्मक उपन्यासों की रचना इस युग की साहित्यिक विशेषताओं में से एक है। गोर्की का 'क्लिम समगिन का जीवन' शोलोखोव

का' शांत डान' पनफ्योरोव का 'ब्रूस्की' फदेयेव का 'उदेग से' आदि कृतियाँ इसी का संकेत दे रहे हैं। नाट्य क्षेत्र में यथार्थवादी नाटक को प्रौढ़ता प्राप्त हुई और क्लासिकल नाटकों के साथ-साथ सोवियत नाटकों का रंगमंच पर प्रदर्शन शुरू हुआ। धीरे धीरे सोवियत रंगमंच दृढ़ हो गया। साहित्य के बीच सैनिक के चित्र के साथ-साथ मजदूर नायक का अंकन और चित्र भी प्रतिष्ठित हुआ और सोवियत साहित्य वर्ग संघर्ष निर्माण-कारी परिश्रम और समाजवादी यथार्थवाद से परिपूर्ण हो गया।

## औद्योगीकरण और सामूहीकरण की विषय-वस्तु

समाजवादी निर्माण का वेग विशाल औद्योगीकरण कृषि का सामूहीकरण तथा मशीनीकरण गाँवों की बस्तियों में परिवर्तन लाया जिसमें कि देश का रूप-रंग ही बिल्कुल बदलता जा रहा था—इन सबने लेखकों के सामने नयी और कठिन समस्याएं प्रस्तुत कीं। इन कलाकारों के लिए नयी परिस्थिति की नयी प्रगति-सामग्री का सम्यक ग्रहण आवश्यक था। किन्तु जीवन ऐसी क्षिप्र गति से बदल रहा था कि कलाकार उतनी जल्दी उसकी शीघ्र परिवर्तनशील विशिष्टताओं को कलात्मक रूप नहीं दे पा रहा था। जब कि परिस्थिति या जीवन को कलाकार कलात्मक परिधान पहिनाए यह परिस्थिति ही बदल जाती थी।

ऐसी परिस्थिति में साहित्यिक प्रकार के रूप में कलात्मक निबन्धों का आविर्भाव अनायास या आकस्मिक घटना नहीं है। सन् तीस के वर्षों के आरम्भ में कलात्मक निबन्ध अत्यधिक व्यापक साहित्यिक प्रकार के रूप में क्रम में बहुत प्रचलित हुए। सन् तीस में गोर्की ने निबन्ध लिखनेवालों के लिए एक विशेष पत्र 'हमारी सम्प्राप्तियाँ' की स्थापना की।

निबन्ध की सत्ता लेखक की इस मान्यता पर आधारित है कि वह जीवन में जो सर्वसामान्य और सर्वव्यापक है उसको पहचान सके और जीवन्त तथ्यों को कलात्मक रूप या महत्व देते हुए उनकी अभिव्यक्ति कर सके। 'पहाड़ ऊँचा था' ऐसी ही निबन्ध की पुस्तक है जो गोर्की के संपादन में निकली। उसमें 'बिलोकागास्की' कारखाने के नाम से काम करने वाले सौ मजदूरों के अपने विषय में संस्मरण और कहानियाँ हैं। यह सच्ची

घटनायें हैं किन्तु इनके बीच से इस कारखाने का आरम्भ से लेकर अन्त तक का इतिहास सामने आ जाता है। 'स्तालिनग्राद ट्रैक्टर के लोग' भी इसी प्रकार के निबन्धों की पुस्तक है। इसमें इस कारखाने के बनानेवाले बत्तीस व्यक्तियों की आत्मकथा है। इन आत्मकथाओं का केवल यथार्थ तथ्य की दृष्टि से ही नहीं वरन् कलात्मक दृष्टि से भी महत्व है।

गाँवों का पुनर्निर्माण बड़ी स्पष्टता के साथ स्ताव्स्की के लेखों में दिखाया गया है। उसकी पुस्तक 'दौड़' गाँवों के सामूहीकरण के आंदोलन को प्रस्तुत करती है और यह दिखाती है कि 'कुलकों' (जमींदारों) के विरोध को नष्ट कर सोवियत गाँव किस प्रकार 'कल्खोज' में परिणत हुए। यह पुस्तक भी सच्ची घटनाओं पर आधारित है।

इसी प्रकार बीबी के लेख 'श्रमिकों के विचार, चिन्ता और कार्य' और 'नये श्रमिक' तथा शगिन्यान के आरमीनिया में भ्रमण [illegible] का बड़ा महत्व रहा। सन् तीस में निबन्ध लेखकों के रूप में अगाप्योव, सफ्कोव, मिकीतोव, गालिन, गरबातोव तथा अन्य लेखक इस क्षेत्र में आये। पावलेन्को की निबन्ध पुस्तक 'आनावबीर्द' बड़ी लोकप्रिय हुई। इसमें तुर्कमीनिया के नव जीवन का बड़ा सजीव चित्रण हुआ है।

निबन्ध महत्वपूर्ण होते हुए भी साहित्य द्वारा प्रस्तुत सभी प्रश्नों का अपने में समावेश न कर सके। इसी से निबन्धों के साथ-साथ कहानी उपन्यास जैसे विकसित साहित्यिक प्रकार भी सामने आए जिनमें उद्योगों तथा गाँवों के जीवन में पुनर्निर्माण के व्यापक चित्र प्रस्तुत किए गये। परिश्रम तथा निर्माण के नये रूपों को प्रदर्शित करती हुई ये कृतियाँ इस ओर भी ध्यान देती हैं कि स्वतः मनुष्य इन परिस्थितियों में किस प्रकार बदल रहा है और उसमें किस प्रकार संसार के प्रति समाजवादी संबंध दृढ़ हो रहा है। नये प्रकार के इस सोवियत व्यक्ति का व्यापक चित्रण इस समय के लेखकों की कृतियों में बहुत मिलता है। एम० शगिन्यान का उपन्यास 'हाइड्रा सेन्ट्रल' (१९३१) लियानोव का 'सोत (नदी)' ईल्या एरिनबुर्ग का 'दूसरा दिन' (जो लेखक की कुज्नेत्स्की के धातु कारखाने की यात्रा के बाद लिखा गया) और 'बिना साँस लिए' (१९३५) क्वाएव

का 'ग्राम की ओर' (१९५२) इसी की कृतियाँ हैं। या सोवियत देश में होनेवाले विशाल समाजवादी निर्माण का वर्णन करती हैं तथा जो साहस तथा समाजवादी आत्मबलिदान से युक्त परिश्रम के वेग से परिपूर्ण हैं और जो त्वरा की अनुभूति से इस भाव से कि सौ साल के समय को उन्हें दस साल में तय करना है, लिखा है।

लियोनोव का 'सोत (नदी) देश के जीवन की नव मंजिल— समाजवादी पुनर्निर्माण का युग का चित्रण करनेवाला महत्त्वपूर्ण उपन्यासों में से एक है। लियोनोव ने यह उपन्यास उस स्थल की यात्रा के बाद लिखा जहाँ कि औद्योगिक कारखाने का निर्माण हो रहा था। सोत नदी का यह क्षेत्र पिछड़ा हुआ प्रदेश था और वहाँ के धर्माधिकारी नवीन जीवन के विरोधी और शत्रु थे। इस प्रदेश में धीरे-धीरे विरोध के बीच समाजवादी निर्माण शुरू होता है और जनता की चेतना में परिवर्तन होता है। प्राचीन और नवीन के संघर्ष में रूढ़िग्रस्त जीवन पर नवीन समाजवादी संस्कृति की विजय होती है।

शागिन्यान के उपन्यास 'हाइड्रो सेन्ट्रल' में देश की आर्थिक व्यवस्था के समाजवादी निर्माण की विशाल भावनाओं का अभिव्यंजन हुआ है। इसमें यह बताया गया है कि यह समाजवादी भावना केवल सामान ही नहीं तय्यार करती वरन् सामान के साथ-साथ यह नया समाज भी तय्यार कर रही है जो कहीं अधिक महत्त्वपूर्ण है। देश के जीवन का आमूल परिवर्तन और उसका समाजवादी औद्योगीकरण उपन्यास में बड़ी सजीवता के साथ अभिव्यक्त हुआ है।

आगे बढ़ो उपन्यास का विषय-वस्तु समाजवादी निर्माण से संबंधित है। इसकी अलग-अलग घटनाओं में पंचवर्षीय योजना के साहसपूर्ण दिन तथा समाजवादी आर्थिक व्यवस्था का शीघ्रातिशीघ्र संपन्न करने में लगी हुई जनता के अपार परिश्रम का बड़ा मधुर अभिव्यंजन हुआ है।

ग्लदकोव का उपन्यास 'सीमेन्ट' समाजवाद के निर्माण की नयी मंजिल और इस बीच पुष्ट हुई नयी जनता से संबंधित है। इसके मूल में 'नेपर दैम' के निर्माण से संबंधित सामग्री है। इसके केन्द्र में परिश्रम और उसके

प्रति नये समाजवादी संबंधों की समस्या है। उपन्यास में जनता की संपत्ति के अपव्यय को रोकने की समस्या, पार्टी द्वारा जन शक्ति के संचालन की समस्या और नैतिकता तथा परिवार से संबंधित अनेक प्रश्नों को प्रस्तुत किया गया है।

पनफ्योरोव का उपन्यास 'ब्रुस्की' क्रान्ति के बाद के ग्रामीण जीवन से संबंधित है और अत्यंत महत्त्वपूर्ण है। यह बताता है कि गाँव का पुनर्निर्माण कैसे हो रहा है। कैसे वर्ग संघर्ष के बीच नये प्रकार के लोग जन्म ले रहे हैं और गाँवों के जीवन के नए रूप का किस प्रकार संगठन किया जा रहा है। गाँवों के जीवन से संबंधित दूसरी अत्यन्त लोकप्रिय कृति अन्ना करावायेवा का उपन्यास 'बंजर का कारखाना' है। इसमें गाँव की नयी प्रगतिशील और क्रान्तिकारी शक्ति का 'कुलकों' के साथ संघर्ष दिखाया गया है। लेखिका ने यह दिखाया है कि प्रगतिशील विचारों के प्रभाव से गाँवों में किस प्रकार नये समाजवादी संबंधों का जन्म हो रहा है। सामूहिक परिश्रम विकसित हो रहा है और किसानों की समाजवादी चेतना दृढ़ हो रही है।

शोलोखोव का उपन्यास 'अनजोती भूमि' इस क्षेत्र में सबसे अच्छा उपन्यास है। कलखोजी स्तर की विजय त्वार्दोव्स्की की कविता 'देश मुराविया' में प्रदर्शित की गई है।

ब्रुस्की के प्रथम दो भागों में सामूहीकरण की समस्या प्रस्तुत की गयी है। लेखक ने इसे व्यक्तिगत मिल्कियत की भावना के विरुद्ध युद्ध के रूप में प्रस्तुत किया है। तीसरे भाग में कुलकों तथा उन पर अवलम्बित दूसरों का सामूहीकरण के प्रति विरोध दिखाया गया है। कम्युनिस्टों के अन्दर अन्तर्गत विरोधी तत्त्वों को प्रदर्शित किया गया है। किन्तु समाजवाद की शक्ति बढ़ती है और उसकी विजय होती है। चौथे भाग का मुख्य भाव समाजवादी सर्जना है।

इस युग में ऐतिहासिक उपन्यासों का भी विकास हुआ। सोवियत लेखकों का ध्यान एक ओर तो सत्रहवीं-अठारहवीं शताब्दी के किसान विद्रोहों की ओर गया और दूसरी ओर अठारहवीं-उन्नीसवीं सदी के

क्रान्तिकारियों के कार्य कलापों की ओर आकृष्ट हुआ। इस क्रम में चपीगिन का उपन्यास 'राजिन स्तेपान' पहला सोवियत उपन्यास है जिसमे किसान विद्रोह का कलात्मक रूप प्रस्तुत किया गया है। इसमे स्तेपान राजिन का विद्रोह रूसी समाज के 'उच्च' और 'निम्न' के युद्ध के रूप मे अंकित किया गया है।

रूसी बुद्धिजीवियों का रूसी क्रान्ति और रूसी संस्कृति के विकास मे जो योगदान है उसका चित्रण ओल्गा फोर्श के उपन्यास 'समकालीन' और 'पत्थरों का पहनावा' तथा तिन्यानोव के उपन्यास 'क्यूख्ल्या' में हुआ है।

## नाटक

इस युग की नाट्य कृतियाँ बड़ी महत्त्वपूर्ण हैं। इनमें त्रेन्योव के नाटक 'ल्यूबोव यारोवाया' का अपना स्थान है। इनमें क्रान्ति के प्रति लेखक और नागरिक का संबंध स्पष्ट रूप में स्थापित किया गया है और बोल्शेविज्म तथा अक्तूबर क्रान्ति का समर्थन किया गया है।

लवरेन्योव का नाटक 'टूटना' भी सोवियत नाट्य साहित्य की महान् उपलब्धि मानी जाती है। इसके मूल में ऐतिहासिक घटनाएँ हैं क्रूजर 'अवरोरा' की घटनाएँ, जो पत्रोग्राद के युद्ध और अक्तूबर क्रान्ति से संबंधित हैं। नाटक के नायक गदून के चित्रण द्वारा बोल्शेविक मनुष्य का रूप प्रस्तुत किया गया है। जहाज का कप्तान बरसेनेव क्रान्ति के पक्ष में हो जाता है।

इवानोव की कथा पर आधारित नाटक 'ब्रोनेपोएज्द १४–६९ बख्तर से मढ़ी रेलगाड़ी १४–६९' विशेष रूप से सफल हुआ। इसका मूल विषय-वस्तु श्रमिकों का भ्रातृत्व है।

गृह-युद्ध से संबंधित नाटकों में बुल्गाकोव का नाटक 'तुरबीनों के दिन' का विशेष स्थान है। इसी प्रकार सोवियत जीवन की यथार्थताओं से संबंधित नाटकों में रमाशोव के नाटक 'क्रिवोरील्स्क का अन्त' तथा 'अग्निमय पुल' और फाइको का नाटक 'हैंडबेग वाला आदमी' विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। 'क्रिवोरील्स्क का अन्त' में नाटककार ने प्राचीन रूसी प्रान्त के अन्तिम दिनों का और कम्सोमोल युवकों द्वारा नवीन समाज

वादी नगर निर्माण कार्य को प्रदर्शित किया है। 'अभिनय युक' की मूल विषय-वस्तु बुद्धिजीवी और क्रांति है। नायिका इरीना दुर्वासिना अपने परिवार से अलग होकर पुरानी दुनिया छोड़कर समाजवाद के पक्ष में आ जाती है।

'ब्रीफकेस वाला आदमी' में बुद्धिजीवियों का जीवन प्रस्तुत किया गया है। इसमें प्राचीन वैज्ञानिकों का और कम्यूनिस्ट विद्वानों का उन लोगों से संघर्ष दिखाया गया है जो सोवियत समाज और सोवियत विज्ञान को हानि पहुँचा रहे हैं।

व्यंग्य प्रधान नाटकों के क्षेत्र का इस युग में विशेष सफलता प्राप्त हुई। मायाकोव्स्की के नाटकों—'खटमल' और 'स्नानघर' का सोवियत व्यंग्य प्रधान नाटकों के विकास पर महत्त्वपूर्ण प्रभाव पड़ा।

सन् तीस के नाट्य-साहित्य में सोवियत श्रमिक वर्ग के उत्साहपूर्ण परिश्रम और समाजवादी निर्माण की विषय वस्तु का विकास पगोदिन से संबंधित है। पगोदिन का पहला नाटक 'गति' १९२९ में प्रकाशित हुआ। उसके बाद 'कुल्हाड़ी की कविता' और 'मेरा दोस्त' नाटक प्रकाशित हुए। पगोदिन के पहले नाटक के नायक किसान मजदूर हैं जो स्तालिनग्राद ट्रैक्टर निर्माण में काम करते हुए पंचवर्षीय योजना के समर्थक बन जाते हैं और वैतन्य रूप में सक्रिय योग देते हैं। दूसरे नाटक का मुख्य प्रेरक भाव देशभक्त सोवियत जनता का सर्जनात्मक परिश्रम और कम से कम समय में समाजवादी उद्योगों का निर्माण है। कठिनाइयाँ और विरोध इन लोगों को नहीं रोक पाते क्योंकि संचालन व्यक्तिगत स्वार्थ नहीं वरन् देशप्रेम तथा समाजवादी निर्माण का उत्साह कर रहा है।

प्रथम पंचवर्षीय योजना से संबंधित महत्त्वपूर्ण नाट्य कृतियों में कताएव का नाटक 'आगे बढ़ो' तथा विस्नेव्स्की बलोत्सेवकोव्स्की का नाटक 'रूस की आवाज' उल्लेखनीय हैं। इसी प्रकार समाजवादी समारम्भ, सन् तीस के दशक के पूर्वार्द्ध के उन नाटकों के संघर्ष और समस्याओं के मूल में है जिनमें सोवियत बुद्धिजीवियों के जीवन का अभिव्यंजन हुआ

है। अफिनोगेनेव के नाटक 'अजीब आदमी' 'भय' किर्शोनोव का 'स्क्रुता-रेवस्की' रमाशान का 'योद्धा' ऐसे ही नाटक हैं।

'अजीब आदमी' नाटक का नायक बरीस गोल्गिन है जो एक छोटे से शहर में कारखाने में काम करता है। वह किसी पार्टी का सदस्य नहीं है फिर भी वह समाजवाद के निर्माण को अपनी निजी काम समझता है और इसकी विजय में उसका विश्वास है। वह बुद्धिजीवियों के उस अंश का प्रतिनिधि है जिसने क्रान्ति के बाद अपने को जनता के साथ मिला दिया और सोवियत शासन का समर्थन किया। वह उत्साही कार्यकर्ताओं का मंडल बनाता है और कारखाने की पंचवर्षीय योजना को चार वर्ष में पूरा करने की प्रेरणा देता है। नायक का ब्यूरोक्रेटिज्म के विरुद्ध जो युद्ध है वही इस नाटक के संघर्ष के मूल में है।

'भय' नाटक में विज्ञान के मोर्चे पर वर्ग-संघर्ष की समस्या की ओर ध्यान आकृष्ट किया गया है। इसमें वयोवृद्ध वैज्ञानिकों के राजनीतिक सैद्धान्तिक पुनर्शिक्षण का प्रश्न प्रस्तुत किया गया है। इसमें वैज्ञानिक क्षेत्र में पिछड़े हुए तथा हानिकारक तत्त्वों का नाश और किसानों तथा मजदूरों के बीच विज्ञानों की नयी पीढ़ी का निर्माण दिखाया गया है। नाटक का संघर्ष इंस्टिट्यूट के डाइरेक्टर बरोदिन और जवान कम्यूनिस्ट विज्ञानों के बीच होता है। बरोदिन इस प्रतिक्रियावादी सिद्धान्त से प्रेरित होता है कि मनुष्य का संचालन केवल प्रेम भूख घृणा और भय से होता है। अन्त में उसे पता चलता है कि वह जासूसों के हाथों में खेल रहा था। नाटक का अंत सोवियत विज्ञान के प्रतिनिधियों की विजय और बरोदिन की पराजय में होता है। आखिर में वह अपनी गलती स्वीकार करता है।

गृहयुद्ध से संबंधित नाटकों में विश्नेव्स्की का 'आशावादी ट्रेजेडी' महत्त्वपूर्ण है। इस नाटक में यह दिखाया गया है कि प्रोलितारियत शक्ति किस प्रकार दस्तों से सुसज्जित हुई किस प्रकार उसकी शक्ति से समृद्ध होकर पार्टी का संगठनात्मक रूप और कार्य सक्षम हुआ और किस प्रकार अराजकता के ऊपर समाजवादी अनुशासन विजयी हुआ। नाटक में

गृहयुद्ध की एक सामान्य प्रकार की घटना का चित्रण हुआ है। नौ सैनिकों की एक अराजकतावादी टुकड़ी कम्यूनिस्टों के प्रभाव से लाल सेना का नियमित सुसंगठित और अनुशासित अंग बन जाती है जो क्रीमिया में श्वेत गार्डों से विरुद्ध लड़ती है। इसकी नायिका कमिसार का चित्र अत्यन्त प्रभावोत्पादक है। नाटक के अन्त में वह शत्रु द्वारा मार डाली जाती है फिर भी वह झुकती नहीं और अंतिम क्षण तक वह पार्टी और मातृभूमि के बारे में सोचती रहती है। उसका निर्भय मत क्रान्ति सोवियत जनता और कम्युनिस्ट पार्टी की अनिवार्य विजय में उसका विश्वास दृढ़ कर रहा है। इसी से 'ट्रेजेडी' होते हुए भी यह आशावादी है।

काव्य

समाजवादी परिस्थिति का सोवियत काव्य पर गहरा प्रभाव पड़ा। इस युग म देम्यान बेदनी का अपना काव्य-सर्जन चलता रहा। देश के औद्योगीकरण के साथ उसके काव्य म सर्जनात्मक परिश्रम की विषय-वस्तु और निर्माणकारी मार्चे पर जनता क साहस और उत्साह का अंकन प्रस्तुत हुआ। प्रतिदिन के काम को अच्छी तरह पूर्ण करने वाले सामान्य सोवियत व्यक्ति को उसने नायक क रूप में प्रस्तुत किया।

सोवियत शासन के इन आरम्भिक वर्षों में पुराने कवियों के साथ कवियों की नयी पीढ़ी भी सामने आई। बेजिमेंस्की ने अपने काव्य में सोवियत नवयुवकों का मानसिक प्रस्तुत किया और उसके काव्य में उसकी व्यंग्य की प्रतिभा लक्षित हुई और उसका पार्टी प्रेम भी। उसने कहा कि "सबसे पहले मैं पार्टी का सदस्य हूँ और बाद में कवि।" हमारे जीवन के दिन म कई व्यंग्य चित्र हैं। उसका पद्य नाटक 'गोली' बड़ा लोकप्रिय हुआ।

गांव के नवयुवकों के बीच झारोव का काव्य बड़ा लोकप्रिय हुआ। 'वासन्ती दिन' 'प्रेम के गीत' आदि उसके कई संग्रह हैं। जवानी का उत्साह, मैत्रीपूर्ण परिश्रम, प्राकृतिक चित्र तथा प्रेम की विषय-वस्तु ने पाठकों का ध्यान उसकी आकृष्ट किया।

गृह-युद्ध और क्रान्ति के दिनों की संस्मृति युद्ध के बीच साहस तथा

मैत्री आदि का व्यापक चित्रण स्वेतलोव, सयानोव गलोदनी आदि की कृतियों मे मिलता है। स्वेतलोव की कविता 'ग्रनाद' (अनार) मे इसका अंकन हुआ है, जिसमें लाल सेना के सैनिक के लिए अपने देश का स्वातन्त्र्य युद्ध सारे संसार की जनता के स्वातन्त्र्य युद्ध से संबंधित है। गृहयुद्ध से संबंधित उसकी कुछ कविताएं बाद में लोकगीत के रूप में लोकप्रिय हो गई। इन्हीं वर्षों में आलीमोव का 'छापामार' बड़ा व्यापक हुआ।

इसी युग में तीखनोव की काव्य प्रतिभा उसके काव्य 'नायक की खोज' के रूप में अपना विकास मार्ग ढूंढ रही है।

एदुअर्द बग्रीत्स्की के काव्य 'अपानस के विषय में विचार' में युक्रेनीय रंग है। इसमें अपानस का चित्रण है जो क्रान्ति से विमुख होता है और बाद में शत्रु पक्ष में चला जाता है। इसमें उसके जीवन की ट्रेजडी दिखाई गयी है। कवि ने वैयक्तिक स्वामित्व की भावना की आलोचना भी की है। इसाकोव्स्की का इस समय का काव्य भी महत्त्वपूर्ण है। नये गांवों के जीवन की नई विशेषताओं का उसमें बड़ा अच्छा चित्रण हुआ है। उसका काव्य 'धूल में बिजली का तार' सोवियत काव्य के विकास का महत्त्वपूर्ण चरण माना जाता है।

इसकी कविताओं में नगर तथा गांवों को प्रतिपक्षी के रूप में न चित्रित कर किसानों तथा मजदूरों की नगर तथा गांवों की एकता का समर्थन किया गया है। इस समय की उसकी अन्य कविताओं में प्राचीन गांवों के आनन्द रहित जीवन के साथ नवीन गांवों के उत्साहपूर्ण जाग्रत जीवन की तुलना मिलती है। आगे चलकर कलखोजी गांवों की विषय-वस्तु का उसके काव्य में और भी विकास हुआ। उसने कलखोजी जीवन के बड़े सजीव चित्र प्रस्तुत किये। असेयव के राजनीतिक प्रगीतों में अब स्वतन्त्र हुई स्त्रियों के सुख सौभाग्य तथा सोवियत नवयुवकों के उत्साहपूर्ण स्वतन्त्र जीवन का अंकन हुआ है।

समाजवादी निर्माण की विषय-वस्तुओं से संबंधित सन् तीस के आरम्भिक वर्षों की कृतियों के बीच बेजिमेंस्की के काव्य 'भयंकर रात्रि'

का उल्लेख आवश्यक है। इसमें प्राचीन व्यवस्था का अनिवार्य नाश दिखाते हुए कवि ने 'नेपर गैस' (जल बिजली घर) के निर्माण को नयी समाजवादी व्यवस्था की नई शक्ति के प्रतीक के रूप में चित्रित किया है जो प्रकृति पर अधिकार प्राप्त करती हुई व्यक्ति को साहस तथा आत्मविश्वासपूर्ण कार्यों की प्रेरणा देती है।

नये साहसी और आत्मविश्वासी नायक का चित्र तिखोनोव की कविताओं (पद्य रचनाएँ) में उभरा है। इसमें कवि ने सामान्य सोवियत व्यक्तियों की उच्च नैतिक विशिष्टताओं को प्रदर्शित किया है और परिश्रम के प्रति उस नये संबंध को दिखाया है जो समाजवाद के लिए किये गये सामूहिक संघर्ष के बीच उत्पन्न और दृढ़ होता है 'नया तरीका' 'इंजीनियर' 'कानून'।

इन्हीं वर्षों में सेल्विन्स्की अलीगेर, स्मेल्याकोव्स्की आदि का काव्य प्रणयन आरम्भ होता है। इन्हीं वर्षों में सुरकोव के प्रथम काव्य संग्रह मूलमून (हम उम्र) प्रस्तुत हुए और उनमें गीतकार के लक्षण विकसित हुए।

सोवियत संघ के अन्य प्रजातन्त्रों में समाजवादी जीवन का जो नव निर्माण हो रहा था उसकी अभिव्यक्ति भी इस समय के काव्य में मिल रही है। तीखनोव के काव्य में 'मुर्गी' (जरथस्त्र के विषय में कविता) इसकी अच्छी अभिव्यक्ति हुई है। नव जीवन के निर्माताओं की दिन-प्रति दिन की कार्य तत्परता और उत्साह का वर्णन कवि का मुख्य लक्ष्य है।

तुर्कमीनिया के प्रजातन्त्र के जीवन का चित्रण लुगोव्स्कय की कविताओं में हुआ है। बोल्शेविकों की रेगिस्तान और बसन्त की विषय वस्तु समाजवादी शिक्षा और प्राचीन रूढ़ियों के विरुद्ध संघर्ष है।

अपने युग की आत्मा को सुरक्षित किये हुए परिश्रम के भावावेश से परिपूर्ण ये कृतियाँ देश के पुनर्निर्माण के प्रति उस नवीन मानवीय संबंध को प्रदर्शित करती है जो कि इन वर्षों में प्रस्तुत हुआ। इस प्रकार परिश्रमशील जनता की सर्जना का वर्णन करनेवाली इन कृतियों में सोवियत साहित्य की देशभक्ति की भावधारा तथा दिशा का अभिव्यंजन हुआ।

ये कृतियाँ यह भी प्रदर्शित करती हैं कि जिस प्रकार पंचवर्षीय योजनाओं की सफलता के साथ देश बढ़ा उसी प्रकार अपने देश के साथ बढ़नेवाले नये व्यक्ति की नयी विशिष्टताएँ भी विकसित हुईं। सोवियत लेखक मानवीय चरित्र की इन नवीन आगमुखी प्रगतिशील विशिष्टताओं को जिन्हें कि समाजवादी यथार्थता ने निर्मित किया के अंकन की ओर विशेष रूप से आकृष्ट हुए। जनता के चरित्र विकास का यह क्रमिक रूप समूह के बीच उसके चरित्र का परिवर्तन क्रान्तिकारी युद्ध में उसका योगदान इन सबकी बड़ी सुन्दर अभिव्यक्ति आस्त्रोव्स्की के उपन्यास 'लोहा कैसे तय्यार किया गया' और मकारेंको की कविता 'शिक्षात्मक कविता' में हुई।

इस प्रकार इस युग का काव्य जीवन की यथार्थताओं के अधिकाधिक निकट आता गया और उसने जीवन के प्रशिक्षण में सक्रिय भाग लिया। समाजवादी आदर्श का समर्थन और बुर्जुआ व्यक्तिगत भावनाओं के विरुद्ध संघर्ष-इस समय के काव्य की मुख्य विशेषताएँ हैं। इस समय की महत्त्वपूर्ण कृतियों के नायक मजदूर, कलखाजी किसान इंजीनियर तथा मामूली श्रमिक हैं जो समाजवादी समाज के आत्म बलिदानी निर्माता हैं और जो जीवन और परिश्रम के क्षेत्र में नये सामाजिक संबंधों को दृढ़ कर रहे हैं।

### अ० मकारेंको की शिक्षात्मक कविता

व्यक्ति की समाजवादी शिक्षा (जो कि मनुष्य को परिश्रम की ओर स्वेच्छा से प्रेरित करती है) की समस्या मकारेंको की कविता 'शिक्षात्मक कविता' में बड़ी गंभीरता के साथ प्रस्तुत की गयी है। सोवियत साहित्य की अन्य कृतियों के समान यह भी यथार्थ पर आधृत है। इस कविता के मूल में मकारेंको का वह अनुभव है जो कि उसे अनाथित बालकों के संगठन और संचालन में प्राप्त हुआ था। कठिन परिस्थितियों के बीच भी मकारेंको असामाजिक बुरी आदत सीखे हुए इन बच्चों का सफल संगठन बना सका जो आगे चल कर अच्छे डाक्टर, इंजीनियर, सैनिक आदि बने।

मकारेंको ने न केवल अपने आश्रित इन बच्चों को शिक्षा दी वरन्

इस तथ्य को कलात्मक परिणाम भी दिया जिसका परिणाम यह कविता है। यह प्रदर्शित करता है कि किस प्रकार जीवन की परिस्थितियों द्वारा भग्न इन लोगों की आत्माएं फिर से सुधरती हैं और परिश्रम तथा मनुष्य का मनुष्य में विश्वास किस प्रकार उनको समाज का सुसम्मानित सदस्य बना देता है। यह घटना अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है जिसमें संगठन के एक सदस्य (भूतपूर्व चोर) को बाजार से रुपया लाने को भेजा जाता है। उसके प्रति विश्वास के इस प्रदर्शन ने उसमें आमूल परिवर्तन उपस्थित कर दिया। उसमें मनुष्यता को जन्म दिया और उसमें उस शक्ति को उद्बुद्ध किया जिससे कि वह दूसरों के विश्वास के योग्य बना रह सके। अब वह भी अपने को इज्जतदार आदमी समझने लगा। समाजवादी शिक्षा ने इस प्रकार व्यक्ति के सामने नया व्यापक दृष्टिकोण प्रस्तुत किया। उसकी उदात्त भावनाओं को प्रबुद्ध किया और उसके *आत्मिक सौन्दर्य को उच्च स्तर पर प्रतिष्ठित किया।*

मकरेंको का योगदान इस बात में है कि वह इस छोटे से उदाहरण में सोवियत व्यक्ति की नयी विशिष्टताओं को और जीवन की उन शक्तियों को जिन्होंने इन विशिष्टताओं को पुष्ट किया—देख सका, समझ सका और प्रभावपूर्ण ढंग से प्रदर्शित कर सका।

## ५ निकोलाई अलेक्सेयेविच अस्त्रोव्स्की

[ १९०४–१९३६ ]

अस्त्रोव्स्की का जीवन अल्प किन्तु जीवन के अनुभवों एवं अनुभूतियों से परिपूर्ण है। चौदह वर्ष की वय में वह यूक्रेन में श्वेत गार्डों के विरुद्ध युद्ध में प्रवृत्त हुआ। वह यूक्रेन के कमसामोल (युवक कम्युनिस्ट लीग) संस्था के प्रथम सदस्यों में से था। वह लाल सेना में और घुड़सवारों में भी रहा।

१९२० में घायल होकर वह सेना से अलग हो गया। स्वस्थ होने पर वह देश के पुनर्निर्माण के काम में लग गया। किन्तु वह फिर बीमार हो गया और धीरे-धीरे उसके शरीर के सारे जोड़ सख्त हो गये। उसे एक प्रकार का गठिया हो गया और वह बिल्कुल अंधा हो गया।

यद्यपि उसकी शारीरिक पीड़ा अपनी पराकाष्ठा पर पहुँच गई थी और वह बिल्कुल निस्सहाय हो गया था फिर भी इस योद्धा ने आत्मसमर्पण न किया। वह अपनी अन्तिम साँस तक लड़ता रहा। वह एक पत्र में अपने मित्र को लिखता है—"मैं तीन साल से अपने जीवन के लिए युद्ध कर रहा हूँ। यदि मेरे जीवन के मूल में आखिरी सम्भावना तक लड़ते रहने का सिद्धान्त न होता तो मैंने न जाने कब अपने को गोली मार दी होती।"

चरित्र की यह दृढ़ता उसे इस चीज से मिली कि उसने अपने जीवन को सर्व सामान्य की जीवन गति में मिला दिया। उसने लिखा कि वह सेवी या अहं भाव वाला व्यक्ति सबसे पहले नष्ट होता है। वह अपने में और केवल अपने लिए जीवित रहता है। यदि उसका यह अहं टूट जाता है तो फिर उसके पास जीने के लिए कुछ नहीं रह जाता। किन्तु जब व्यक्ति अपने लिए नहीं जीता वरन् सामाजिकता के बीच निर्मित और विकसित होता रहता है तो उसे मारना कठिन है—तब उसे मारने के लिए सारे वातावरण को सारे देश को सारे जीवन को नष्ट करना आवश्यक है।

यदि व्यक्ति में व्यक्तिगत या निजी हित वृहद् स्थान ले लेता है और सामाजिक हित का स्थान अल्पस्थ होता है तो व्यक्तिगत जीवन का नाश उसके लिए सर्वनाश हो जाता है। तब उसके सामने प्रश्न उठता है कि किसलिए जिया जाय ?

अस्त्रोव्स्की के सामने यह प्रश्न कभी नहीं उठा क्योंकि उसे जीवन में युद्ध करने की शक्ति व्यक्तिगत या निजी लाभ की भावना से नहीं मिली वरन् उसे यह शक्ति उसकी पार्टीभावित और देश तथा जनता की अन्तिम साँस तक सेवा करते रहने की प्रबल इच्छा देती रही।

अपनी पार्टी जनता तथा देश की सेवा करने की दृढ़ इच्छा ने ही उसमें लेखक बनने की भावना जगाई। हर प्रकार से पंगु हो जाने पर भी जब न वह देख सकता था और न किसी को दोहरा सकता था—वह लेखक बना और बोल-बोल कर दूसरों को अपने भाव विचार तथा अनुभूतियाँ लिखाता रहा जिससे कि सोवियत जनता उनसे लाभ उठा सके।

उसकी इस दृढ़ता का परिणाम है उसकी कृति 'कैसे लोहा तय्यार किया गया'। इसका प्रकाशन अस्त्रोव्स्की की विजय थी। उसके लिए जीवन के द्वार फिर से खुल गये। उसने लिखा 'जीवन के द्वार मेरे सामने पूरे खुल गये। (जीवन) युद्ध में पूरा-पूरा भाग लेने का मेरा स्वप्न पूर्ण हो गया। अब काम की ओर विकास की ओर, संप्राप्ति की ओर।'[१]

लेखक के रूप में समाजवाद का समर्थन करते हुए वह लेखक की जिम्मेदारी अच्छी तरह समझता था। उसने कहा कि "लेखक होने का मतलब सब से पहले समाजवाद का निर्माण होना। वह (लेखक) योद्धा है, शिक्षक है, न्यायात्मा है। वह कहता है कि "श्रमिक वर्ग का पार्टी का वफ़ादार पुत्र बनने से बड़ा कोई आनन्द नहीं है।" पार्टी के महत्त्व को वह पूर्ण रूप में स्वीकार करता है। मैं नदी की छोटी बूंद हूँ जिसमें पार्टी का सूर्य प्रतिबिम्बित हो रहा है। वह चाहता है कि उसकी रचना पढ़ते समय पाठक महान् पार्टी के प्रति वफ़ादारी की भावना से अभिभूत हो जाय।

१ रूस्काया सावेत्स्काया लितेरातूरा सं० र० ठिमाफेयेव, पृ० २७०।

'लोहा कैसे तय्यार किया गया'

उसे अपने इस पहले ही उपन्यास में बड़ी सफलता मिली क्योंकि इसकी सर्जना के मूल में उच्च आदर्श था । इसमें अस्त्रोव्स्की ने यथार्थ घटनाओं की सामग्री के आधार पर नवीन व्यक्ति की समस्या उसकी सहनशीलता की शक्ति के बीच प्रस्तुत की और उसका अपना जीवन स्वत वह मूलस्रोत बन गया जिसकी यथार्थ घटनाओं का चयन कर उसके उपन्यास की रचना हुई । उसका जीवन स्वतः आदर्शों से इतना अनुप्राणित और संचालित था और आन्तरिक सौन्दर्य से इतना प्रदीप्त था कि वह स्वयं इस युग की कलात्मक कृति बन गया ।

यह उपन्यास मूल रूप में उसके जीवन की ही कथा है और इसका नायक पावेल कर्चागिन अस्त्रोव्स्की की ही प्रतिमूर्ति है । दोनों का भाग्य बहुत कुछ एक सा है । समता के साथ ऐक्य लेखक और उपन्यास के नायक दोनों के विकास और सौन्दर्य के मूल में है । दोनों में दृष्टि और ध्येय की बड़ी व्यापकता है और दोनों में चरित्र की दृढ़ता है । पावेल कहता है कि "मनुष्य के लिए सबसे प्यारी चीज ज़िन्दगी है । यह मनुष्य को एक ही बार दी जाती है । इसलिए इस तरह जीना चाहिए कि बाद में यह पछतावा न हो कि इतने वर्ष उद्देश्यहीन बीत गये और मरते हुए कह सकें कि सारा जीवन और सारी शक्ति संसार में सबसे सु दर—मानवता की मुक्ति के युद्ध—के प्रति अर्पित कर दी गयी ।"

पावेल अपना जीवन इसी प्रकार बिताता है । वह गृह युद्ध के वर्षों में लाल सेना की प्रथम पंक्तियों में है और समाजवाद निर्माण के वर्षों में श्रमिकों की अगली पंक्ति में । जब वह सब प्रकार से रोगी और अंधा होकर गतिहीन होकर बिस्तर पर पड़ जाता है तो वह सोचता है कि क्या आत्मघात कर लूं । तब उसका विवेक कहता है कि क्या तुम जीवन पर विजय पाने की चेष्टा की ? क्या तुमने सब कर लिया कि अब इसे (जीवन) फेंक दें ? रिवाल्वर छिपा और अब इसकी चर्चा किसी से न करना । उस समय जीने की शक्ति रख जब जीवन असह्य हो जाय । जीवन को हितकारी बना ।

चरित्र की यह दृढ़ता जिसकी शिक्षा उसे अपनी पार्टी से मिली—उसे अपनी दुर्बलता पर विजय पाने की शक्ति देती है और वह उद्देश्य या व्यापक लक्ष्य प्रदान करती है, जिससे उसका जीवन उपयोगी बन जाता है। जब वह सब प्रकार से पंगु और बेबस हो जाता है तो वह उस साधन का उपयोग करता है जो अभी तक बचा है और वह शब्द है। वह शब्दों का प्रयोग करता है और लेखक बन जाता है। उसकी कृति से पाठकों को यह शिक्षा मिलती है कि कभी आत्मसमर्पण न करना चाहिए। कभी हिम्मत न हारनी चाहिए और अपने में सदा शक्ति खोजनी चाहिए जिससे कि युद्ध में खड़ा रहा जा सके।

इस उपन्यास में नकारात्मक नायक का नहीं वरन् गुण संपन्न दृढ़ नायक का चित्र अंकित किया गया है। इसके केन्द्र में कम्यूनिस्ट नायक है जो अपने चरित्र की विशेषताओं में पूर्णतया अनेक रूपात्मक है। अस्त्रोव्स्की का उद्देश्य ऐसे ही युवक नायक का चित्र प्रस्तुत करना था जिससे देश के नवजवान प्रेरणा पा सकें और युद्ध तथा शांति दोनों के मोर्चों पर डट कर काम कर सकें और आगे बढ़ सकें।

'तूफानों से जन्मे'

यही लक्ष्य उसने अपने दूसरे अपूर्ण उपन्यास 'तूफानों से जन्मे' के लिए रखा था। 'यह कृति सोवियत युवक वर्ग को लक्षित करके लिखी गयी है। 'जवानों में यह चेतना भरनी चाहिए कि एक योद्धा बेबसी की परिस्थिति में भी साहस द्वारा शत्रुओं को अपार हानि पहुँचा सकता है। अन्तिम संभावना तक लड़ते रहने के लिए साहस और दृढ़ता की शिक्षा देनी चाहिए। ऐसे साहस का तर्क और तर्क के विरुद्ध है कभी कभी आवश्यक है। यह प्रमाणित करता है कि बेबसी की परिस्थिति नहीं होती है साहसपूर्ण प्रतिरोध सब कुछ नष्ट कर देता है, इसी से अस्त्रोव्स्की और उसके उपन्यास का नायक सभी प्रकार की कठिनाइयों पर विजय पा सके। जीने का आनन्द उनको कष्ट के बीच भी इसलिए मिल सका क्योंकि उनके सामने देश सेवा का उदार लक्ष्य था जो कि उन्हें बराबर प्रेरणा देता रहा।

जनता को तैयार रहना परमावश्यक है। ऐतिहासिक विषय-वस्तु को लेकर सीमनोव ने 'बर्फीली हत्या' और 'सुवोरोव' में रूस के सम्मानित सेनापति का चित्र प्रस्तुत किया है जिसका रूसी जनता की शक्ति और विजय में अडिग विश्वास था।

वेरा इन्बर की 'सफरी डायरी' में जार्जिया की संस्कृति का चित्र प्रस्तुत किया गया है। इसके साथ ही इसमें सोवियत व्यक्ति का भी चित्र है जो अपने समाजवादी देश के प्रति वफादार है और दूसरी जातियों की संस्कृति का भी आदर करता है। असयेव का 'व्लादीमिर मायाकोव्स्की' मायाकोव्स्की के जीवन से संबंधित काव्य है। इसमें मायाकोव्स्की के बहुमुखी जीवन का अत्यन्त सजीव चित्र प्रस्तुत किया गया है।

इस युग के काव्य में व्यंग्य-काव्य का अच्छा विकास न हो सका। साहित्य के कतिपय अन्य अंगों के समान काव्यक्षेत्र में भी 'फार्मलिज़्म' तथा अन्य बूर्जुआ सिद्धान्तों का विरोध हुआ। 'प्राव्दा' के विचारों तथा गोर्की के लेखों ने एक ओर इनका विरोध किया और दूसरी ओर, क्लासिकल साहित्य की समृद्ध विरासत को अपनाने की सलाह दी। सोवियत काव्य के विचारात्मक कलात्मक स्तर को ऊँचा उठाने में इनका बड़ा महत्त्व है।

इस युग में इन नवयुवक लेखकों के साथ-साथ साहित्यकारों की पुरानी पीढ़ी भी साहित्य सर्जन में लगी हुई है। इन्हीं वर्षों में अलेक्सी तालस्तोय की 'पीड़ा के बीच यात्रा' तथा शोलोखोव की 'शांत डान' जैसी सोवियत साहित्य की महत्त्वपूर्ण कृतियाँ पूरी हुईं।

### ऐतिहासिक उपन्यास का विकास

सोवियत साहित्य जिस प्रकार वर्तमान के अंकन में लीन है उसी प्रकार वह अतीत के महत्त्व को भी समझता है। इसी से सोवियत लेखक देश के अतीत जीवन के महत्त्वपूर्ण क्षणों तथा व्यक्तियों का बराबर अंकन करते रहते हैं और उनका अपनी दृष्टि से मूल्यांकन करते हैं। साथ ही वे

यह भी प्रदर्शित करते हैं कि रूसी व्यक्ति का जातीय चरित्र ऐतिहासिक विकास के बीच किस प्रकार गठित हुआ ।

सोवियत साहित्य में ऐतिहासिक उपन्यासों का विशिष्ट स्थान है । यथार्थवादी लेखक की तुलना में ऐतिहासिक उपन्यासकार के सामने दूसरी समस्याएं होती हैं । उसका उस अतीत युग से काम रहता है जो समय तथा उसके आदर्श दोनों की दृष्टि से उससे दूर रहता है । एक ओर तो उसे उस युग की विशिष्टताओं का सच्चा-सच्चा अंकन करना रहता है और दूसरी ओर उसे उस युग की ऐसी विशिष्टताओं को ग्रहण करना होता है जो आज के पाठक की भावनाओं को विकसित करने में उसकी सहायता कर सकें । उसे अतीत को समकालीनता के आदर्शों से संबंधित करना होता है । सोवियत ऐतिहासिक उपन्यासकार ऐसा ही कर रहे हैं । वे देश के जीवन के उन तथ्यों का चित्रण करते हैं जिनका आज के युग के आदर्श के लिए तथा समकालीन पाठक की देशभक्ति की भावना के विकास के लिए भी महत्त्व है ।

ये ऐतिहासिक कृतियां देश के उन महान् व्यक्तियों से संबंधित हैं जो कि स्वतन्त्रता के सेनानी रहे हैं । स्तालिन ने अपनी बातचीत के सिलसिले में कहा था कि 'हम बोल्शेविकों को बोलोत्निकोव, राजिन, पुगाचोव जैसे ऐतिहासिक व्यक्तियों में सदा दिलचस्पी रही है । इन लोगों के कार्यकलाप में हमें पीड़ित वर्ग के आरम्भिक उद्गार की झलक मिलती है । किसान विद्रोहों के आरम्भिक प्रयत्नों के इतिहास का अध्ययन हम लोगों के लिए बड़ा रुचिकर रहा है ।' सोवियत साहित्य की कई कृतियां बोलोत्निकोव, पुगाचोव (व्याचेस्लाव शिशकोव का उपन्यास एमेल्यान पुगाचोव) तथा राजिन (चपीगिन का 'स्तेपान राजिन') से संबंधित हैं । रूसी संस्कृति का महान प्रतिनिधि लोमोनोसोव बहुत से लेखकों का ध्यान अपनी ओर आकृष्ट करता है ।

गृह-युद्ध की विषय-वस्तु ने बहुत से लेखकों को आकृष्ट किया । गृह-युद्ध के बाद देश की जो उन्नति हुई उसमें स्वतन्त्रता के इस युद्ध तथा इसमें भाग लेने वालों की देशभक्ति तथा बलिदान का स्वरूप स्पष्ट है ।

इवानोव की कहानी 'पारखोमेन्को' तथा अलेक्सेई तोलस्तोय की कृति 'रोटी' और 'पीड़ा के बीच यात्रा' में गृह युद्ध के नायकों का चित्रण हुआ है।

ऐतिहासिक विषय-वस्तुओं की ओर उन्मुख होते हुए ये लेखक सबसे पहले उन घटनाओं की ओर आकृष्ट हुए थे जो रूसी जनता के अपने स्वातन्त्र्य युद्ध से सम्बन्धित हैं। सोवियत लेखकों ने रूस के प्राचीन इतिहास की साहसपूर्ण घटनाओं के आधार पर रूसी जातीय चरित्र की उन विशिष्टताओं को प्रदर्शित किया जिन्होंने अपने भयंकर शत्रुओं को नष्ट करने में सहायता की और सुवोरोव, कुतुज़ोव जैसे प्रतिभाशाली सेनापतियों को प्रस्तुत किया। मोस्माकोर्व का उपन्यास 'रवीवस्येव' भी बड़ा लोकप्रिय रहा।

तातारी आक्रमण वे० यान के उपन्यास 'चंगेज़ खाँ' और 'बातू' तातारों से मुक्ति सोबरोदिन का 'दिमित्री दोन्स्कोय' 'कुलिकोव क्षेत्र पर' अलेक्सान्द्र नेव्स्की द्वारा जर्मनों का नाश (कोस्तिलेव का 'अर्नोल्डी' हत्या।) पीतर प्रथम के समय का साहस (अ० तोल्स्तोय का 'पीतर प्रथम') नेपोलियन पर विजय, सस्सोव का 'स्मोलेन्स्क क्षेत्र' मार्शल कुतुज़ोव सोविकोव प्रिबोय की लोकप्रिय कृति 'सेवास्तोपल की रक्षा' सर्गेयेव-त्सेन्स्की का सेवास्तोपोल का परिश्रम—इन सब घटनाओं को सोवियत लेखकों ने रूसी जनता की महानता, युद्ध के बीच प्रदर्शित उसके साहस तथा युद्ध में प्राप्त उसके यश के ऐतिहासिक कलात्मक चित्रों में परिणत कर दिया। और जब जर्मन फासिस्ट देश की सीमा पर युद्ध के बादल गरजे तो उनके उत्तर में इन कृतियों की देशभक्ति का स्वर सारे देश में गूँज उठा।

सन् १९४१ की २२ जून को जर्मन सेनाओं ने सोवियत संघ पर आक्रमण कर दिया। शांतिमय निर्माण का युग सहसा समाप्त हो गया और युद्ध का युग शुरू हुआ।

## ९. युद्धकालीन साहित्य

### [ १९४१-४५ ]

द्वितीय महायुद्ध सोवियत रूस के जीवन में महत्त्वपूर्ण मोड़ साबित हुआ। शांति का युग समाप्त हो गया और जर्मन फ़ासिस्ट आक्रमणकारियों से देश को मुक्त करने का युग शुरू हुआ। सारी सोवियत जनता देश की रक्षा के लिए तैयार हुई।

स्तालिन ने सन् ४५ में कहा कि "युद्ध केवल अभिशाप ही न था। वह इसके साथ शिक्षा का बहुत बड़ा स्कूल तथा जनता की सारी शक्तियों की कसौटी था। युद्ध सचमुच में सोवियत शासन तथा संस्कृति में पली हुई जनता की परीक्षा थी और जनता उस परीक्षा में सफल हुई।

फ़ासिस्टों के ऊपर सोवियत विजय ने यह प्रमाणित कर दिया कि समाजवादी संस्कृति के बीच विकसित सोवियत जनता की परिश्रम तथा संगठन की शक्ति कितनी विकसित और बढ़ी चढ़ी थी और उसका देश प्रेम कितना ऊँचा था जिसने सारी जनता को एक सूत्र में बाँधकर उसे देश के स्वातन्त्र्य के लिए सब कुछ न्योछावर करने की शक्ति दी। युद्ध व्यक्तियों की नैतिक शक्ति की कसौटी बन गया जिसमें वे खरे उतरे।

साहित्य ने रूसी जनता की उन्हीं विशिष्टताओं का चित्रण किया जिन्होंने उसे इस महायुद्ध में विजयी बनाया। सोवियत लेखकों ने युद्ध के नायकों के चित्रों में रूसी जनता की उन्हीं विशिष्टताओं—तीक्ष्ण बुद्धि चरित्र की दृढ़ता अपूर्व सहनशीलता आदि का अंकन किया। युद्ध उन सर्जनात्मक साहित्यिक सिद्धान्तों की भी परीक्षा थी जिनकी अभिव्यक्ति अभी तक सोवियत लेखकों की श्रेष्ठ कृतियाँ में हुई थी। युद्ध-क्षेत्र में वे ही विशिष्टताएं सामने आईं जिनका अंकन सोवियत लेखक अपने नायकों के चित्रों में कर रहे थे तथा जिनकी प्रेरणा और शिक्षा वे अपने पाठकों में भर रहे थे। सोवियत सैनिकों के साहसपूर्ण कार्यों ने लोगों को उनके

लोकप्रिय नायकों चपाएव, कर्चागिन तथा अन्य की ही भाँति मिली क्योंकि वे (नायक) स्वयं सोवियत लेखकों की कोरी कल्पना न थे, वरन् स्वतः जीवन से चुने गये थे। इस प्रकार चूँकि सोवियत साहित्य जीवन से अविच्छिन्न रूप से संबंधित था इसी से वह उन प्रश्नों का बड़ी व्यापकता तथा विस्तार के साथ उत्तर दे सका जिनको कि जीवन ने युद्ध के वर्षों में प्रस्तुत किया।

युद्ध ने लेखकों के सामने कई सर्जनात्मक समस्याएँ प्रस्तुत कीं। लेखकों के लिए यह आवश्यक था कि वह कलात्मक ढंग से सोवियत जनता की भावनाओं को उभार सकें और उसमें देशप्रेम के उत्कर्ष का, विजय के लिए हर प्रकार की तत्परता और सन्नद्धता को तथा अपनी विजय में उसके अडिग विश्वास को अभिव्यक्ति कर सकें। उनके लिए यह भी आवश्यक था कि वे अपनी कृतियों में उन सभी घटनाओं का चयन कर सकें जो कि युद्ध क्षेत्र में हो रही थीं और वे सोवियत जनता के साहसपूर्ण कार्यों की कथा कह सकें। अन्त में उनके लिए यह भी अत्यावश्यक था कि वे सारे संसार के सामने फ़ासिज़्म की बर्बरता का पूरा-पूरा चित्र प्रस्तुत कर सकें और 'घृणा का विज्ञान' रच सकें जिससे सोवियत जनता तथा संसार जान जाय कि फ़ासिज़्म का असली रूप कितना नृशंस तथा बर्बरता से पूर्ण है। एक हज़ार से अधिक लेखक (सोवियत लेखक संघ के एक तिहाई से अधिक) सेना में भर्ती हुए और बहुत से (यूरी क्रीमोव पेत्रोव स्ताव्स्की) वापस न लौटे और युद्ध भूमि में सदा के लिए सो गए।

गृह-युद्ध के वर्षों के समान युद्ध के इन वर्षों में भी साहित्य के वे रूप या प्रकार सामने आए जिनमें घटनाओं की प्रतिक्रिया जल्दी से जल्दी अभिव्यक्त की जा सकती थी—प्रगीत मुक्तक कविताओं के साथ पोस्टर छोटी कहानियाँ प्रचारात्मक लेख घटनाश्रित लेख आदि। मायाकोव्स्की की 'रोस्ता की खिड़की' की परंपरा फिर से जीवित हुई। मास्को तथा अन्य शहरों में 'तास की खिड़की' के पोस्टर छपने लगे। युद्ध के मोर्चे पर होने वाली घटनाओं से संबंधित जल्दी से जल्दी लिखे गए प्रचारात्मक लेख हवाई जहाज से भेजे जाते थे और तत्क्षण पत्रों में छपते थे जिनमें वीरता का आह्वान रहता था और सोवियत सेना के साहसपूर्ण कार्यों की चर्चा

रही थी। अलेक्सेइ तोल्स्तोय ने युद्ध के वर्षों के साहित्य को 'जनता की और आत्मा की आवाज' ठीक ही कहा है। इस समय प्रचारात्मक लेख बहुत ही लोक व्यापक हुए। प्रचारात्मक लेखों के साथ में अलेक्सेइ तोल्स्तोय, सिमोनोव, शोलोखोव, सीमनोव, फदेयेव, तीखनोव, रुडकोव, योशमन, नरवाटोव, स्वस्ताव्स्की जैसे प्रसिद्ध लेखकों ने काम किया१। इन लेखों में सबसे पहले सोवियत देशभक्तों के साहसपूर्ण कार्यों का अभि-व्यंजन हुआ तथा फ़ासिस्ट बर्बरों के विरुद्ध युद्ध में सोवियत जनता की जो हानि हुई, जो दुख उसे उठाना पड़ा और जो बलिदान उसने दिए, उनका वर्णन हुआ है।

युद्ध के वर्षों में सोवियत लेखकों ने कलापूर्ण प्रगीत मुक्तक गद्य नाटक आदि की सृष्टि की। इनमें से कई कृतियाँ स्तालिन पुरस्कार से पुरस्कृत हुईं।

प्रगीत मुक्तक के क्षेत्र में तीखनोव, सीमोनोव, त्वरदोव्स्की, सुरकोव, ईसाकोव्स्की तथा अन्य सोवियत कवि अपनी कृतियों में सोवियत व्यक्ति की आंतरिक अनुभूतियों की बड़ी व्यापक और गहरी अभिव्यक्ति प्रस्तुत कर रहे हैं। इन वर्षों की प्रधान विषय-वस्तु है देश के प्रति प्रेम। सुरकोव को समर्पित अपनी कविता में सीमिनोव ने लिखा 'मोर्चियाँ मुझे कभी तक माफ करती जाती हैं, बचाती जाती हैं फिर भी मैं जानता हूँ कि जीवन समाप्त हो गया है। फिर भी मुझे रूसी भूमि का घमंड है, जहाँ मैं पैदा हुआ, इसका गर्व है कि इसके लिए कड़वा पैदी विरासत है।

बहुत से कवि लेनिन की ओर संकेत करते हुए जनता का आह्वान करते हैं और यह कहते हैं कि "इस महायुद्ध में हम अक्तूबर क्रान्ति की परंपराओं तथा संप्राप्तियों की ही रक्षा करते हैं। सोवियत जनता इस युद्ध में लेनिन के झंडे को ऊँचा फहरा रही है।" इसके साथ ही (स्तालिन से संबंधित तथा अन्य बहुतसी) रचनाओं में कम्युनिस्ट पार्टी तथा जनता के

---

१—सोवियेत दस्तावेज रूस्कोय सोवेत्स्कोया लितेरातूरी भाग दूसरा, पृ० ११४–११५।

ऐक्य का भाव प्रकट किया गया है। सोवियत संघ में रहनेवाली अनेक जातियों के ऐक्य तथा भ्रातृत्व भाव की अभिव्यंजना भी युद्धकालीन काव्य में बहुत हुई है। सोवियत संघ का गीत' अनेक जातियों को एक में गूँथने वाले रूसी समाजवादी राष्ट्र को समर्पित है। युद्धकालीन सोवियत काव्य का औचित्य और उसकी कलात्मक शक्ति इस बात से निर्धारित है कि वक्ता और उनके भावकों का स्वार्थ उनके विचार और अनुभूतियाँ तथा स्वतः उनका भाग्य एक दूसरे से अविभक्त था। १

युद्ध के वर्षों में व्यंग्यात्मक कविताओं के अनेक प्रकार बहुत प्रचलित हुए। व्यंग्यात्मक कविताओं और वस्तुचित्रों में फ़ासिस्टों के प्रति जनता का क्रोध तथा जनता की घृणा अभिव्यक्त हुई। व्यंग्यात्मक कविताएँ, बाल्या पोस्तर व्यंग्यचित्र पैम्फ्लेट एपिग्राम आदि का प्रयोग बेदेनी, मर्शाक मिखाल्कोव लेबेदेव कुमाच बसीलेव आदि ने किया।

शत्रु के प्रति घृणा का भाव भी सोवियत लेखकों की रचनाओं में बड़े ज़ोरदार शब्दों में व्यक्त हुआ है। सुरकोव ने अपनी एक कविता का शीर्षक 'मैं घृणा का गीत गाता' रखा। जनता के साथ युद्ध की कठिनाइयों को झेलता हुआ तथा देश की रक्षा करता हुआ साहस से पूर्ण सैनिक ही उसकी कविताओं का नायक है।

सीमोनोव ने यह बड़ी अच्छी तरह प्रदर्शित किया है कि अपने निकटस्थों या संबंधियों का भाव किस प्रकार सैनिक का उत्साह से भर देता है और कठिन परिस्थितियों के बीच उसे यह विचार-शक्ति देता है कि घर पर लोग उसकी विजयी के रूप में प्रतीक्षा कर रहे हैं। इसी भाव को पल्लवित करती हुई उसकी कविता 'मेरी प्रतीक्षा करो' सैनिकों के बीच बड़ी लोकप्रिय हुई और सैनिकों के अनेक पत्रों में उसके उद्धरण दिये गये। इसमें कवि ने प्रेमी के प्रति प्रेम के भाव का युद्ध में विजय के विश्वास के साथ गुंथा दिया।

सिमोनोव ने उस व्यक्ति की अनुभूतियों की तीव्रता का बड़ा सुन्दर

१—ओचर्की इस्तोरिई रुस्कोय सोवेत्स्कोया लितेरातूरी भाग दूसरा पृ० १४८।

अभिव्यंजन किया है जो उस सबकी रक्षा के लिए, जो कि उसे परम प्रिय है अपना जीवन होम कर देता है और अपने निकटस्थों से उस आत्मिक या नैतिक सहायता की आशा करता है जो कि उसमें दृढ़ता और साहस भर दे। वह शब्दों तथा लय की पुनरावृत्ति द्वारा ऐसी सजीव वाणी की सर्जना करता है जिसमें अनुभूतियों का अभिव्यंजन तथा कलात्मक विश्वसनीयता रहती है।

सोवियत व्यक्ति के आंतरिक भावों तथा अनुभूतियों के अभिव्यंजन की क्षमता ईसाकोव्स्की के प्रगीत मुक्तकों की बहुत बड़ी विशेषता है। इन गीतों में वीर सैनिक तथा पार्टिजन का चित्र प्रस्तुत किया गया है और इसके साथ ही देशवासियों पर जनता के क्षोभ तथा फ़ासिस्टों के प्रति क्रोध का भाव प्रकट हुआ है। ईसाकोव्स्की के गीतों के मुख्य भाव में छिपती हुई जवानी निर्मल प्रेम प्रेमी या प्रेमिका के प्रति विश्वास और देशप्रेम है।

प्रबन्ध काव्य

जीवन के साथ घनिष्ट संबंध ने सोवियत कवियों को प्रगीत मुक्तकों के साथ-साथ ऐसे प्रबन्ध या आख्यान काव्यों के प्रणयन का भी अवसर दिया जिनमें बड़ी व्यापकता के साथ युद्ध की घटनाओं तथा लोगों के चरित्र की अभिव्यक्ति हुई। युद्ध के वर्षों में काव्य के इस प्रकार की ओर लोगों का ध्यान स्वभावतया गया जिसमें युद्ध में भाग लेनेवालों के शक्तिशाली रूप तथा आत्मिक उत्कर्ष का और सोवियत जनता की सर्वसामान्य भावनाओं का वर्णन किया गया था। १९४१ के अन्त में तीखनोव का (आख्यान) काव्य हमारे साथ कीरोव प्रकाशित हुआ (स्तालिन पुरस्कार द्वारा पुरस्कृत)। यह कविता लेनिनग्राद के घेरे के विषय में है। "सड़कों पर प्रतिरोध हैं और फाटक पर खाइयाँ खुदी हैं। सेर्गेइ मिरोनोविच कीरोव रात में इस शहर में घूमता है। मानो बाल्शेविकों की न झुकनेवाली लौह इच्छा सभी जनता की अपराजेय दृढ़ता शहर का चक्कर लगा रही है। साहस तथा विजय के विश्वास से पूर्ण तीखनोव का यह काव्य युद्धकालीन महत्त्वपूर्ण साहित्यिक कृतियों में से एक है।

शत्रु द्वारा घिरे हुए लेनिनग्राद के (तथा मास्को के) वीरतापूर्ण युद्ध ने बहुत-सी साहित्यिक कृतियों को जन्म दिया। तीखनोव ने रात्रि में लेनिनग्राद का रोमांटिक चित्र प्रस्तुत किया जो कि हर प्रकार की कठिनाइयों को सहने को तैयार है। दूसरे काव्य यथार्थवादी स्तर पर हैं और उन महान् कठिनाइयों का चित्रण करते हैं जिनको कि इस शहर ने झेला फिर भी आत्मसमर्पण नहीं किया। (अन्काव) वेरा 'फरवरी की डायरी' में ओ० बेरगोल्त्स गर्व के साथ उन अनुभूतियों के बारे में कहती है जो लेनिनग्राद के रक्षकों के हृदय में सर्वोपरि थीं जिनसे प्रेरित वे भाव शोक-मूलक कीचड़ के बीच स्वत्वों की रक्षा कर रहे थे जिससे कि प्रवीण उनसे ईर्ष्या करें। 'पुल्कोवस्की मेरीडियन' में वेरा इन्बार लेनिनग्राद का वर्णन उसके अत्यन्त कठिन दिनों तथा विजय के दिनों के बीच करती है और कविता अन्तर की रचना से परिपूर्ण है। इसमें अभिव्यंजित क्रोध का भाव आक्रमणकारी के प्रति सारी जनता के क्रोध के भाव का अभिव्यंजक है।

अलीगेर की कविता 'जोया कस्मोदेम्यान्स्काया' के साहसपूर्ण कार्यों से संबंधित है, सोवियत जनता की इस नायिका का बड़ा ही प्रगीतात्मक चित्र प्रस्तुत किया गया है। कविता की रचना काव्य की नायिका से कवि की बातचीत के रूप में हुई है। इसमें कवयित्री ने इस जन नायिका के व्यक्तित्व के सौन्दर्य, उसकी नम्रता और उसकी अनुभूतियों का अभिव्यंजन किया है।

पावेल अन्तकोल्स्की ने अपनी कविता 'बेटा' मोर्चे पर मरे अपने पुत्र की स्मृति में लिखी है। इसमें युद्ध के आरम्भ करुण पक्ष—नवयुवक सिपाहियों की मृत्यु और पिता के शोक का चित्रण हुआ है।

ट्रेजेडी या करुणा की भावना मानव जीवन की आशाहीन अपराजेय विषमता से संबद्ध है जिसमें मुक्ति पाने का कोई रास्ता नहीं है। प्राचीन ट्रेजडी भाग्य के विरुद्ध नायक का युद्ध और उसका नाश चित्रित करती थी नायक का ऐसा भाग्य जो पहले से ही निश्चित है जो अपरिवर्तनीय है और जिसमें कोई हेरफेर नहीं हो सकता। अपने भाग्य के

विरुद्ध उस युद्ध में नायक का नाश होता है। नायक की निराश-आशा में ही अन्त में ट्रेजेडी का करुण भाव निहित है।

यह ट्रेजेडी तभी तक अनिवार्य तथा अत्यन्त करुण प्रतीत होती है जब तक कि हम इसे अलग-अलग व्यक्तिगत जीवन के घेरे में या व्यक्तिगत स्तर पर देखते हैं। हमें यह जानना चाहिए कि व्यक्ति में ही सब कुछ नहीं समाप्त हो जाता। व्यक्ति ही सब कुछ नहीं है। उसके पीछे उसका वर्ग है उसकी जनता है। यदि हम कुछ व्यापक लोकदृष्टि या सामाजिक दृष्टि को बनाए रहें तो देखेंगे कि व्यक्ति का अन्त कितना ही करुण क्यों न हो फिर भी सब कुछ समाप्त नहीं हो जाता। यदि मनुष्य यह समझता है कि वह किसी व्यापक लक्ष्य के लिए अपनी जान दे रहा है वह मर कर अपने प्रियजनों को बचा रहा है तो उसके अन्तिम क्षणों के इस आनन्द में मृत्यु पर उसकी विजय है। इस व्यापक लक्ष्य के कारण ही उसका व्यक्तिगत अन्त सर्वनाश या सर्वान्त नहीं है। इसीलिए उसके व्यक्तिगत अन्त के करुण अन्धकार से आशा की किरण फूटती है और ट्रेजेडी पूर्ण ट्रेजेडी नहीं रह जाती।

युद्ध के पूर्व से ही सोवियत साहित्य में प्रचलित 'आशापूर्ण ट्रेजेडी' पदावली का यही अर्थ है। ट्रेजेडी केवल व्यक्तिगत स्तर पर ही ट्रेजेडी रहती है। मनुष्य अपराजेय बाधाओं से युद्ध में नष्ट हो जाता है। किन्तु यदि मरता हुआ वह यह जानता है कि वह लक्ष्य या कार्य जिसे पूरा करने के लिए वह जी-जान सब कुछ अर्पित कर रहा है सफल होगा और वह अपनी मृत्यु द्वारा उन सबको नाश से बचा रहा है जो कि उसे अत्यन्त प्रिय हैं तो यह निराशा की गहन तमिस्रा में मुक्त पूर्ण ट्रेजेडी नहीं है—ऐसे व्यक्ति के अंत पर पूर्ण निराशा या आत्मभेदी की वेदना कभी नहीं छाती और न उसका अन्त ऐसे शोक को जन्म देता है कि जिसका शमन न हो सके। अन्तोकोल्स्की के अपने काव्य में स्वजन के अन्त की ट्रेजेडी का जो शोक है उसका उपशमन इसी प्रकार होता है। इस आशा के साथ वह अपनी कविता समाप्त करता है—

'इस अनन्त युद्ध में त्रास और मैं मौन अजय में तुम्हें दफ्न मनाने

का कोई अधिकार नहीं है। बड़े महान् सत्य के नाम पर, जो कि तुमसे कहीं अधिक बड़ा है, दूसरों के प्रिय बेटे प्रिय बेटों की जगह मरने जा रहे हैं। युद्ध के अन्तिम वर्षों की कृतियाँ जीत आने वाली ,विजय के उल्लास से परिपूर्ण हैं। यदि १९४१ ४२ की कृतियों में शत्रु द्वारा ध्वस्त भूमि का चित्र है तो अब फिर से इस समय की रचनाओं में नये जीवन का चित्र उभर रहा है जो मानो उदय होनेवाले सूर्य या बसन्त के समान है (इन्बर की कविता 'बसन्त' सुवकोव की रचना 'हमारी प्रतिष्ठा की बहन—बसन्त')।

वसीली त्योर्किन

यदि तीखनोव ने कीरोव के माध्यम से लेनिनग्राद का प्रतीकात्मक रोमांटिक चित्र प्रस्तुत किया और बर्गोल्ट्स तथा अन्तोकोल्स्की ने कविता की प्रगीतात्मकता पर जोर दिया जिसके मूल में जीवन के यथार्थवादी तथ्य थे तो त्वार्दोव्स्की ने अपनी कविता 'वसीली त्योर्किन' में रूसी सैनिक का सामान्य यथार्थ चित्र प्रस्तुत किया। त्योर्किन सामान्य सिपाही है जिसमें रूसी सैनिक की सामान्य विशेषताएँ बड़े स्वाभाविक ढंग से प्रकट होती हैं। उसमें साहस बलिदान की भावना स्वदेश प्रेम तथा हास्य-व्यंग्य की रुचि है। युद्ध की चमत्कारमय परिस्थितियों के बीच उसका चित्रण किया गया है और उसमें वे विशेषताएँ दिखाई गयी हैं जिनके कारण सोवियत सेना अजय है। वह जानता है कि प्रत्येक सैनिक के साथ सारा देश है वह अकेला नहीं है। कविता अनेक घटनाओं से निर्मित है जिसमें त्योर्किन का युद्ध का जीवन चित्रित किया गया है। शत्रु की गोलियों की बौछार के बीच दलदल में पड़ा हुआ वह हिम्मत नहीं हारता, वह नदी तैर कर अपना काम पूरा करता है और शत्रु का हवाई जहाज गिराता है तथा अपने प्लाटून के साथ आक्रमण करता है। बुरी तरह घायल हो जाने पर भी वह अपनी जगह ड्यूटी पर लौट आता है। यही उसका जीवन है और यही सोवियत सेना का भी जीवन है। अपनी विजय में अडिग विश्वास उसे अतुलित शक्ति देता है और वह सब काम सफलता से संपन्न करता है। यदि वे त्योर्किन के माध्यम से बड़ी कलात्मकता से

साथ समकालीन नायक का चित्र प्रस्तुत किया है और त्योंकिन जैसे सामान्य सैनिक के रूप में सारी जनता के युद्ध को प्रस्तुत किया है।

कवि ने सोवियत सेना की पृष्ठ-भूमि में अपने नायक का चित्र प्रस्तुत किया है। कवि अपनी सामग्री—फ़ौज का रहन-सहन उसके मनोविज्ञान उसकी भाषा से बहुत अच्छी तरह परिचित है। भाषा हल्के व्यंग्य से उत्तम है। युद्ध के दिनों में यह कविता बड़ी लोकप्रिय हुई। नायक के चित्र की महत्ता के कारण युद्ध के अनेक पक्षों के चित्रण के कारण और प्रगीतात्मक तथा संवेदनशील भावों की गहराई के कारण युद्धकालीन काव्यों के बीच त्वारदोव्स्की का यह काव्य सर्वोच्च स्थान प्राप्त करता है। युद्ध के वर्षों में इससे लोगों को बड़ी प्रेरणा मिली और आज भी इसका विचारात्मक तथा कलात्मक महत्त्व है।

गद्य

युद्ध के वर्षों में सोवियत गद्यकारों ने कई दिशाओं में काम किया। इनमें युद्ध की घटनाओं का चित्रण करने वाले लेख बहुत व्यापक हुए। इन लेखों में ऐतिहासिक महत्त्व की बहुत अधिक सामग्री इन लेखकों द्वारा एकत्रित हुई। इनमें युद्ध के वे सभी युग सभी परिस्थितियाँ चित्रित हुईं जिनके बीच से यह युद्ध चला। इनमें भविष्य की पीढ़ियों को प्रेरणा देनेवाली सोवियत नायकों की देशोद्धार की अभूतपूर्व साहस तथा बलिदान की गाथा सुरक्षित है। देश प्रेम को उद्बोधित करनेवाले तथा शत्रु के प्रति घृणा भड़कानेवाले इन कलात्मक प्रचारात्मक लेखों ने देश की जनता को युद्ध के लिए सन्नद्ध कर बहुत बड़ा काम किया। अलक्सेन्द्र तोलस्तोय की लेखों की पुस्तक 'स्वदेश', एरेनबुर्ग की पुस्तक 'युद्ध' तथा अन्य कृतियों का सैनिकों तथा नागरिकों सभी पर बड़ा प्रभाव पड़ा। युद्धकालीन इन प्रचारात्मक लेखकों का बड़ा सामाजिक शिक्षात्मक महत्त्व था। आगे चल कर यह लेख इन लेखकों के सर्जनात्मक मार्ग में महत्त्वपूर्ण, चरण बन गये और इनके आधार पर लेखकों ने सीमनोव गरबातोव एम्मोल इस युद्ध के संबंध में बड़ी महाकाव्यात्मक कृतियाँ प्रस्तुत कीं।

युद्ध की गतिविधि के साथ लोगों का अनुभव तथा पर्यवेक्षण भी बढ़ा

और लेखों तथा छोटी कहानियों के साथ अधिक व्यापक वस्तु विधान वाली कृतियाँ—बड़ी कहानियाँ तथा उपन्यास—भी सामने आईं। वांदा वसिलव्स्कया का 'इन्द्र धनुष' गरबातोव का 'अजित' ग्रोसमन का 'अमर जनता' सीनोनोव का 'दिन और रात'। इन कृतियों ने युद्ध के अनेक पक्षों का चित्रण किया और देश की रक्षा करनेवाले सोवियत व्यक्ति की नयी-नयी विशिष्टताओं को प्रदर्शित किया। इसमें उन प्रदेशों की सोवियत जनता की देश के प्रति वफ़ादारी चित्रित की गयी है जहाँ जर्मनों का अधिकार था (अजित)। इतिहास म असम्य स्तालिनग्राद की रक्षा की दृढ़ता का चित्र है (दिन और रात) फ़ासिस्टों की बर्बरता प्रदर्शित है (इन्द्रधनुष) तथा सोवियत जनता की राजनैतिक नैतिक एकता तथा आत्मिक महानता का चित्रण है (फदेयेव का 'जवान गार्ड' या 'युवक रक्षक')। इन सभी कृतियों में महायुद्ध के युग की छाप है।

ल० सोबलेव की कहानियाँ 'समुद्री आत्मा' में प्रत्येक नायक कर्तव्य साहस तथा दृढ़ता की भावना से युक्त है। स्टीमर के तीन चालक सैनिकों के बीच घायल हो जाने पर भी अपना स्टीमर का नहीं छोड़ते और उसे चलाते रहते हैं। मधुर नाटकीयता रोमांटिक रंग तथा कथन का सारगर्भी ढंग सोबलेव की शैली की अपनी विशेषता है।

अलक्सेई तोलस्तोय की कृति 'इवान सुदरयोव की कहानियाँ' की विषय-वस्तु रूसी जातीय चरित्र है। इन कहानियों में लेखक ने इस प्रश्न का उत्तर दिया है कि इस युद्ध म रूसी क्या विजयी हुए।

१९४८ में वसीली ग्रोसमन की कृति 'अमर जनता' प्रकाशित हुई। इसमें जनता को एतिहासिक शक्ति की प्रगति के रूप में चित्रित किया गया है और सोवियत सेना का जन रक्षक रूप प्रदर्शित किया गया है। साथ ही जनता और कम्यूनिस्ट पार्टी का एक्य दिखाया गया है जो कि फ़ासिज्म पर उसकी विजय का मूल कारण है।

वांदा वसीलव्स्काया के उपन्यास 'इन्द्रधनुष' में जनता द्वारा विरोध की शक्ति का प्रदर्शित किया गया है और उस रोष की रूसी जनता

का जीवन और युद्ध चित्रित किया गया है जहाँ पर फ़ासिस्टों का अधिकार था। यह पुस्तक यह प्रदर्शित करती है कि किस प्रकार रूसी जनता माताएँ और यहाँ तक कि बच्चे फासिज्म के अत्याचार के बीच देश की स्वतन्त्रता के सेनानी बन गये। इसका शीर्षक स्वयं जनता की आने वाली विजय का प्रतीक है। सोवियत जनता की अपराजेयता और शत्रु द्वारा अधिकृत क्षेत्र म उसके युद्ध सहन तथा युद्ध की विषय-वस्तु का उद्घाटन गारबाटोव की कृति 'अजित' म हुआ है। इसका मुख्य भाव यह है कि जो शत्रु का आत्म-समर्पण नही करते जिनकी आत्मा अजित है, विजय उन्ही की है।

'रात और दिन' मे युद्ध के बीच स्तालिनग्राद के दिनों और रातों का वातावरण प्रस्तुत किया गया है जब कि केवल सड़क के लिए ही नही वरन् प्रत्येक मंजिल और मजिल की प्रत्येक सीढ़ी के लिए लड़ाई हो रही थी। 'रात और दिन' म सीमानोव ने स्तालिनग्राद के युद्ध म सोवियत सैनिकों के साहस और दृढ़ता का चित्र प्रस्तुत किया है। युद्ध के सामान्य सैनिक के रूप में कथा के केन्द्र म कप्तान सबूरोव है जो बटालियन का कमांडर है। उसके युद्ध के कार्य-कलाप द्वारा पाठकों के सामने स्तालिनग्राद का चित्र प्रस्तुत होता है। कथा म वर्णित घटनाएँ सबूरोव के सैनिकों द्वारा अधिकृत एक टूटे-फूटे मकान के चारों ओर केन्द्रित है जिसकी सोवियत सैनिक रक्षा कर रहे है और जिसे जर्मन सैनिक अपने अधिकार मे चाहते है। जर्मन फ़ासिस्टों से इस मकान की रक्षा उन कार्य-कलापों का आधार है जो कि इस कथा म विकसित होती है। इसकी मकान की रक्षा म सबूरोव और सोवियत सैनिक अपूर्व दृढ़ता साहस तथा आन्तरिक शक्ति प्रदर्शित करते हैं। डिवीजन कमांडर प्रोत्सेंको कप्तान सबूरोव उसकी प्रियतमा उसके युद्ध के साथी यह सभी लोग एसे हैं जिनका सारा आचरण, कार्य-कलाप इस तथ्य और लक्ष्य से प्रेरित है कि उन्होंने अपने को पूर्णतया स्वदेश रक्षा के लिए समर्पित कर दिया है और प्रत्येक क्षण अपना जीवन होम करने को तय्यार हैं। जब भी एक क्षण का विश्राम संभव प्रतीत होता है उस समय कप्तान सबूरोव आक्रमण का प्रस्ताव रखता है और अपनी

बटालियन के साथ जर्मनों पर आक्रमण कर देता है। इसमें सोवियत जनता की अपराजेयता और असीम देश प्रेम का निदर्शन है जो कि उसे व्यक्तिगत स्वार्थों और सभी प्रकार की कठिनाइयों पर विजय पाने की शक्ति देता है।

सीमनोव की इस कथा का महत्व इस बात में है कि उसने युद्ध के संघर्ष तथा असीम कठिनाइयों का पूर्ण चित्र प्रस्तुत किया और उन सोवियत देशभक्तों को चित्रित किया जिन्होंने इन बाधाओं के होते हुए भी स्वाभिमान की रक्षा की और विजय प्राप्त की। अत्यन्त कठिन परिस्थितियों के बीच प्रदर्शित सोवियत देशप्रेम के स्वरूप और स्वभाव का गंभीर उद्‌घाटन सीमनोव की इस कथा का विशेष गुण है।

क्रिमोनोव की कृति 'बेलोकोव्सक पर अधिकार' की घटनाएँ नीपर नदी के पश्चिम सोवियत सेना के आक्रमणों से संबंधित है। कथा के नायक टैंक चालक हैं। उनके माध्यम से सोवियत सेना की उच्च कर्तव्य भावना और साहस का चित्रण किया गया है जो उसकी अपराजेयता का मूल स्रोत है। इसके साथ ही नायक इस भावना से ओत प्रोत हैं कि वे युद्ध द्वारा संसार का भविष्य निर्मित कर रहे हैं और उनकी दृढ़ता तथा उनके साहस पर जनता तथा मानवता का उद्धार निर्भर है।

पोलोस्कोव की कृति 'वे मातृभूमि के लिए लड़े' में दान के स्तेपों में युद्ध का वर्णन है। इसके नायकों के साहसपूर्ण कार्यों का उद्‌घाटन सोवियत व्यक्ति की मूलभूत देश प्रेम की चेतना की अभिव्यंजना के रूप में हुआ है। शालोखोव के नायक शांति प्रेमी परिश्रमी व्यक्ति के रूप में चित्रित हुए हैं जो कि शांतिमय समय को फिर से वापस लाने के लिए युद्ध कर रहे हैं। शत्रु के प्रति उनके हृदय में घृणा है क्योंकि उसने उनके शांतिमय निर्माण का काम रोक दिया। देश के प्रति अगाध प्रेम साहस एक दूसरे के प्रति उत्तरदायित्व की भावना—यह इन नायकों की विशेषताएँ हैं।

यहाँ यह कहना आवश्यक है कि यद्यपि १९४१–४५ के साहित्य में युद्ध के बीच जनता के साहसपूर्ण कार्यों का वर्णन हुआ है फिर भी मोर्चे के पीछे जनता के युद्ध को जारी रखने का जो कार्य और प्रयत्न है उसका

विषय बड़ा दुर्बल है। बेलोत्सकोव्स्कोयेसोवे (बलोत्सकोव्स्कोये सवक) वासिल्यान का 'नक्षा मे उदास' पनफुयोरोव का 'शान्ति के लिए युद्ध' ग्रेवेन्स्तेव की 'परीक्षा' करवाएवा की 'अग्नि' गलद्कोव की 'प्रतिज्ञा' आदि कृतियाँ इसी विषय-वस्तु को लेकर लिखी गई हैं फिर भी आलोचकों के विचार से इन कृतियों को ऐसा कलात्मक रूप नहीं प्राप्त हो सका है जैसा कि होना चाहिए। युद्ध के अंतिम वर्षों की कृति 'मोर्चे से मकान में' सैनिकों की भावनाओं का चित्रण हुआ है जो शत्रु पर विजय प्राप्त कर भविष्य के शांतिमय निर्माणकारी कार्यों के विषय में सोचने लगे हैं जिससे कि सोवियत जनता का जीवन युद्ध के पूर्व की अपेक्षा और भी अच्छा हो जाय। फिर भी शांतिमय निर्माणकारी परिश्रम की विषय-वस्तु युद्धोत्तर काल में पूर्णतया अंकित हो सकी।

नाटक

युद्ध के वर्षों में नाटकों का बड़ा विकास हुआ। सोवियत देश भक्तों के आचरण और अनुभूतियों की महत्ता को प्रदर्शित करने के लिए सभी नाट्य लेखक युद्ध के दिनों में साहित्य के इस रूप की ओर उन्मुख हुए।

रूसी जनता

युद्ध के दिनों में जनता को उद्बुद्ध तथा सचेत करने में तथा उसमें स्फूर्ति भरने में सोवियत रंगमंच का बड़ा महत्त्वपूर्ण योग है। युद्ध के वर्षों में कलाकारों के बहुत से मंडल (११८५) युद्ध के मोर्चे पर गये और वहाँ कलात्मक प्रदर्शन प्रस्तुत किये।

युद्धकालीन नाटकों के सामान्य भाव का द्योतक लेखक विश्नेव्स्की का यह लेख है जिसे उसने फासिस्टों के आक्रमण के चार दिन बाद 'प्राव्दा' के लिए लिखा था। इसमें उसने कहा कि आज के सोवियत साहित्य का लक्ष्य है अपनी सारी प्रतिभा और प्रेरणा का इस बात के लिए प्रयोग कि जनता की अनुभूतियाँ उसके क्रोध देश के प्रति उनके उद्दीप्त प्रेम तथा साहस की व्यंजना हो सके और न केवल इनका अभिव्यंजन हो वरन् युद्ध में उसे विजय की प्रेरणा तथा भावना से भरे।"

फ़ासिस्टों के विरुद्ध सोवियत जनता के 'पार्टिज़न' (छापामार) युद्ध की विषय-वस्तु युद्धकालीन नाटकों में प्रधान रहा है। इसकी अभिव्यक्ति लियोनोव के नाटकों 'आक्रमण' तथा 'ल्योमुश्का' कर्निचुक के 'यूक्रेन के स्तेपों में छापामार' अन्धकार से मिलन' 'मार्लीगर के सत्य के बारे में कथा' आदि नाटकों में हुआ है। इसके साथ ही रमाशोव के 'प्रसिद्ध वंश' क्रोन के 'प्योत्र क्रिमोव' स्तनीम्स्की के 'उत्तरवासी' नाटकों में सोवियत श्रमिकों और कमसोमोलियों के उन साहसपूर्ण कार्यों का प्रदर्शन हुआ है जिनके सहारे यह देश इतना बड़ा युद्ध इतने समय तक चला सका।

युद्धकालीन नाट्य साहित्य की सबसे बड़ी सफलता १९४२-४३ में हुई जब एक के बाद एक उच्च कोटि के नाटक जनता के सामने आये। इनमें सीमनोव के 'रूसी जनता' लियोनोव के 'आक्रमण' कर्निचुक के 'मोर्चे' अलक्सेई तोल्स्तोय के 'भयंकर तूफ़ान' सोवियत साहित्य की महत्त्वपूर्ण कृति के रूप में माने जाते हैं।

जब सीमोनोव का नाटक 'रूसी जनता' प्रकाशित हुआ तो तार द्वारा वह पूरा नाटक अमेरिका भेजा गया। उस समय फ़ासिस्टों के विरुद्ध रूसी जनता के साहस की कथा कहनेवाली कृतियों का विदेश में इतनी बेताबी से इन्तज़ार हो रहा था।

इस नाटक के नायक सामान्य रूसी स्त्री-पुरुष हैं जिन्हें हर जगह देखा जा सकता है। भूतपूर्व मोटर चलानेवाला शोफ़र और अब सोवियत सेना का अफ़सर सफ़ोनोव, उसकी प्रेयसी शोफ़र वाल्या, बूढ़ा रूसी अफ़सर वासिन जो अपनी अवशिष्ट शक्ति से शत्रु से लड़ने के लिए सोवियत सेना में दाखिल हुआ है तथा ग्लोबा ये सामान्य सोवियत जनता से भिन्न नहीं हैं। इनमें वही मूलभूत गुण हैं जिनसे कि सामान्य जनता निर्मित है। कर्तव्य की भावना, दृढ़ता, देश के लिए सब कुछ सहन की तत्परता—इनके चरित्र की मुख्य विशेषताएँ हैं।

कमाण्डर सफ़ोनोव की टुकड़ी एक छोटे से शहर में जर्मनों द्वारा घिरी है। कमाण्डर से लेकर सामान्य सैनिक तक यह जानता है कि मृत्यु निश्चित

## फ्रंट या मोर्चा

रूसी जनता के समान कोर्नेइचुक का नाटक 'मोर्चा' भी प्राव्दा में छपा था। कोर्नेइचुक एक यूक्रेनीय लेखक है किन्तु उसके नाटक ने ऐसे प्रश्न को उठाया जिसका कि सारे देश से सम्बन्ध था। इसलिए वह केवल यूक्रेनियों की ही चीज नहीं वरन् सोवियत साहित्य की कृति बन गयी।

यह नाटक १९४२ की ग्रीष्म के संकटापन्न दिनों में प्रकाशित हुआ जब कि जर्मन फ़ासिस्ट स्तेपी को पार कर गये थे। काकेशस खतरे में था और जर्मन स्तालिनग्राद तक पहुँच गये थे।

देश के ऐसे संकटापन्न दिनों में कोर्नेइचुक ने बड़े साहस के साथ उन सेनाधिपतियों का चित्र खींचा जो आत्म-सन्तुष्ट थे और जो अपने प्राचीन अनुभवों पर निश्चिन्त बैठ युद्ध की नवीन वैज्ञानिक प्रक्रियाओं से बेख़बर थे। आज का युद्ध-विज्ञान कमाण्डरों के सामने नयी माँगें प्रस्तुत कर रहा है। इनको न समझने का अर्थ है पराजय तथा नाश। जनरल गोर्लोव एक ऐसा ही सेनाधिपति है जो गृह-युद्ध के समय ऊपर उठा और जिसका बड़ा प्रभाव है। किन्तु वह नये युद्ध-विज्ञान की आवश्यकताओं को न समझता है और न उनके लिए तय्यार है। चापलूसियों से घिरा हुआ वह स्पष्ट स्वतन्त्र सम्मतियों को दबा देता है। इसका परिणाम होता है युद्ध में असफलता और देश की मूल्यवान निधि सोवियत जनता का नाश। गोर्लोव का चरित्र यह प्रकट करता है कि युद्ध में विफलता शत्रु की बड़ी बड़ी शक्ति के कारण नहीं होती वरन् इसलिए होती है कि जिन लोगों को देश की रक्षा का भार सौंपा गया है वे युद्ध के नवीन विज्ञान से परिचित नहीं हैं। गोर्लोव के विपरीत कोर्नेइचुक जेनरल ओग्नेव का चित्रण करता है जो युद्ध के अनुभवों से पुष्ट है और शत्रु से भी सीखने को तैयार है और फिर उसे सबक सिखाने को तय्यार है।

इस नाटक ने इस प्रकार कमाण्डरों को आत्मालोचना के लिए विवश किया और उनको हर क्षण युद्ध की नयी बातें सीखने और तत्पर रहने को प्रेरित किया जिससे कि उनमें जेनरल गोर्लोव के संस्कार न आ जायें। इसके साथ ही इस नाटक ने देश के विजय में उस आत्म-विश्वास को भी

प्रकट किया जिससे कि वह सामयिक असफलताओं के बावजूद युद्ध का संचालन कर रहा था। इस नाटक में त्रुटि स्वीकार और आत्म-भक्ति दोनों का प्रदर्शन किया गया है। कर्निचूक के इस नाटक का महत्त्व इस बात में है कि इसमें साहित्य के नकारात्मक नायक के चित्रण का उदाहरण प्रस्तुत किया गया है। साहित्य का एक लक्ष्य जीवन में अद्यापि अविजित त्रुटियों का प्रदर्शन तथा लोगों की बुराइयों की आलोचना भी है। 'मोर्चा' नाटक इसी नव्य जीवन के विकास में बाधा डालने वाली सभी त्रुटियों की पुष्टि युद्ध करता है।

### आक्रमण

सीमनोव ने सामान्य सैनिकों का देश प्रेम प्रदर्शित किया। कर्निचूक ने उनके सेनापतियों का और लियोनोव ने देश प्रेम की शक्ति का और यह दिखाया कि देश-प्रेम किस प्रकार व्यक्ति को अपनी तुच्छ भावनाओं स्वार्थपरता तथा अन्य व्यक्तियों से अपनी भिन्नता की भावना पर विजय प्राप्त करने में सहायता देता है। लियोनोव के नाटक का नायक फ्योदोर ऐसे समय अपने शहर में वापस लौटता है जब कि जर्मन उसमें प्रवेश करने वाले हैं। वह न उनके साथ सहमत है जो कि शहर छोड़ कर जाना चाहते हैं और न उनके साथ जो छापेमार रूप से जर्मनों से लड़ना चाहते हैं। वह अभी-अभी कई वर्ष जेल में बिता कर लौटा है। वह स्वयं लोगों से अलग रहा है। इसलिए लोग उसका ऐसे महत्त्वपूर्ण क्षण में विश्वास नहीं कर पाते। एकाकी, अन्दर ही अन्दर उसमें बड़ा मानसिक संघर्ष होता है।

लियोनोव यह प्रदर्शित करता है कि किस प्रकार फ्योदोर में देश भक्ति का भाव पुष्ट होता है और बाधाओं के होते हुए भी अपमान शोक और अपने अहं पर विजय प्राप्त करता है। फ्योदोर म अच्छी भावनाओं का पुनर्जन्म होता है। वह इस युद्ध में भाग लेता है और देस्तापों या वूक्रिया के आदमी को मार डालता है। जर्मन वूक्रिया को धोखे में डाल कर वह अपने को पार्टिजन या छापामारों का कमांडर बताता है। इस प्रकार वह असली कमांडर को बचा लेता है और वीर की तरह मरता है।

इस नाटक का मुख्य भाव यह है कि देशप्रेम का भाव सभी रूसियों को एक धागे में पिरो देता है उनकी तुच्छ स्वार्थ भावनाओं को नष्ट कर देता है और उन्हें देश के युद्ध में सच्चा बलिदानी योद्धा बना देता है। इस नाटक में सोवियत सेना की अपराजेयता तथा शत्रु की तुलना में उसकी कहीं अधिक नैतिक श्रेष्ठता की भावना को व्यंग्य से समन्वित सामाजिक मनोवैज्ञानिक नाटक के रूप में अभिव्यक्ति मिली।

रूसी जनता' 'आक्रमण' और 'मार्चा' का समस्त युद्धकालीन नाट्य साहित्य पर बड़ा व्यापक प्रभाव पड़ा। सीमोनोव कोर्नियूक तथा लिओनोव ये नाटक स्तालिन पुरस्कार द्वारा पुरस्कृत हुए।

युद्ध के अन्तिम वर्षों में ऐसी नाट्य कृतियाँ सामने आईं जिनमें विजय की ओर बढ़ती हुई सोवियत जनता के फ़ासिज्म के विरुद्ध साहसपूर्ण कृत्यों को अमर बनाने का प्रयत्न लक्षित होता है। विश्नेव्स्की का नाटक लेनिनग्राद की दीवालों के पास लेनिनग्राद की रक्षा व सबधित नाटक है। चेपूरिन का नाटक स्तालिनग्राद वाले' स्तालिनग्राद की रक्षा के साहसपूर्ण कृत्यों का चित्रण करता है। सेवस्तोपोल के नाविकों का साहसपूर्ण चित्र लवरेनेव के नाटक 'काला सागर का गीत' में सुरक्षित है। इन नाटकों के रचयिताओं ने इतिहास ध्वंसक का घटनाओं की विशालता और उनके ऐतिहासिक महत्त्व को प्रस्तुत किया है। कान के 'जहाजी बेड़ा का अफ़सर नाटक में सोवियत नौसेना के आदर्श अफसर का चित्र है।

इस प्रकार युद्धकालीन नाटकों ने सन् २०-३० के नाटकों की परंपरा को आगे बढ़ाते हुए उसे नवीन ऐतिहासिक विषय-वस्तु प्रदान किया और इस परंपरा को समृद्ध बनाते हुए अपना महत्त्वपूर्ण योगदान दिया।

## ऐतिहासिक उपन्यास

युद्ध के वर्षों में ऐतिहासिक कथावस्तु का सोवियत साहित्य के बीच महत्त्वपूर्ण उद्भावन हुआ। जनता अपने उन महान् पूर्वजों का अलेक्सान्द्र नेव्स्की दिमित्री दोन्स्कोय अलेक्सान्द्र सुवोरोव मिखाईल कुतुज़ोव आदि का बराबर स्मरण करती रही जो कि रूस के सम्मान और उसकी

स्वाधीनता के लिए लड़े। सुवोरोव कुतुज़ोव उषाकोव नख़ीमोव आदि के चित्र सैनिकों को युद्ध में बराबर प्रेरणा और स्फूर्ति देते रहे।

युद्धकालीन ऐतिहासिक कृतियों की कथावस्तु मुख्यतया उन युगों से संबंधित है जब कि रूसी राष्ट्र की एकता और जातीय स्वतन्त्रता के लिए प्रबल प्रयत्न हुए। इवान भयंकर के युग ने बहुत से लेखकों का ध्यान अपनी ओर आकृष्ट किया क्योंकि यह रूसी राष्ट्र के केन्द्रीकरण के इतिहास का महत्त्वपूर्ण समय माना जाता है।

युद्ध के वर्षों में इवान भयंकर से संबंधित कई कृतियाँ सामने आईं — अलेक्सेई तोलस्तोय के नाटक, सेल्वीन्स्की तथा सोलोव्येव के नाटक 'लिवोनियाई युद्ध' और 'महान् शासक' और कस्तिल्योव का उपन्यास 'इवान भयंकर'। कस्तिल्योव के उपन्यास 'इवान भयंकर' में इवान के शासन संबंधी कार्यों को इस मुख्य विचार से प्रेरित किया गया है कि इवान रूस की एकता और राष्ट्र का केन्द्रीकरण चाहता है और रूस की अन्तर्राष्ट्रीय स्थिति मज़बूत बनाना चाहता है। लेखक सोलहवीं शताब्दी के रूसी समाज तथा जनता के जीवन का चित्र प्रस्तुत कर रहा है जिसमें सभी स्तर और सभी वर्ग बयार, सौदागर, किसान आदि चित्रित किये गये हैं। आलोचकों का कहना है कि लेखक ने इसमें इवान की वैदेशिक नीति पर अधिक ध्यान दिया है और उसकी गृहनीति पर, सोलहवीं शती के रूस के सामाजिक संघर्ष और जन-जीवन पर कम। उनकी दृष्टि में यह इस उपन्यास की त्रुटि है।

भिन्योव का नाटक 'सेनानायक' और गोलुबव की कथा 'बग्रातिओन' इतिहास के दूसरे युग से संबंधित हैं। इनमें सन् १८१२ में नेपोलियन के विरुद्ध जनता का देशप्रेम, नेपोलियन की सेना का नाश तथा पार्टिज़नों का छापामार युद्ध दिखाया गया है। गोलुबव की इस कथा की कमी यह मानी जाती है कि 'बग्रातिओन' के चित्रण में लेखक ने केवल उसके सेनानायक के रूप को उभारा है। फलतः उसके जीवन और चरित्र के अन्य पक्ष धूमिल पड़ गये और उसका चित्र अच्छी तरह से निखर न सका।

स्तेपानोव के उपन्यास 'पोर्ट आर्थर' का मुख्य विषय है जनता का साहस, युद्ध कला की समस्या और युद्ध का मनोविज्ञान। यह उपन्यास बड़ा लोकप्रिय हुआ। इसमें (१९०४–१९०५) के रूसी-जापानी युद्ध में इस किले की रक्षा तथा उसके पतन का इतिहास चित्रित है। फिर भी इसमें १९०५ की क्रान्ति के निकट देश की जो सामान्य स्थिति थी और देश का जैसा वातावरण था उससे युद्ध की घटनाओं का जो राजनीतिक तथा सामाजिक संबंध था उसका पूरा-पूरा उद्घाटन नहीं हो सका।

सोवियत आलोचकों की दृष्टि से युद्धकालीन कई ऐतिहासिक कथा-वस्तु वाली साहित्यिक कृतियों में देश के इतिहास की महत्त्वपूर्ण घटनाओं के चित्रण में कुछ सैद्धान्तिक राजनीतिक गलतियाँ रह गयी थीं। कतिपय कृतियों जैसे सर्गेयेव के 'बिसाती' यरतुश्तोवा के 'जहाज समुद्र में जा रहे हैं' में अतीत का आदर्शीकरण हुआ है। प्रभु वर्ग के कई लोगों को बड़ा आकर्षक चित्रित किया गया है और रूसी राष्ट्र के वर्ग प्रधान रूप को भुला दिया गया है। इसी प्रकार प्रथम महायुद्ध से संबंधित कुछ कृतियों में रूसी सैनिक का साहस तो चित्रित किया गया है किन्तु यह नहीं बताया गया है कि कम्यूनिस्ट पार्टी इस युद्ध में ज़ार की पराजय चाहती थी और ज़ारशाही को नष्ट करने के लिए इस युद्ध को गृह-युद्ध में परिवर्तित करना चाहती थी। उनके मतानुसार ऐतिहासिक घटनाओं के बुर्जुआ लिबरल विकृतीकरण ने इन कृतियों के कलात्मक स्तर को नीचा कर दिया।

कुछ है केवल यही नहीं वरन् यह भी कि उसमें प्रौढ़ हो रहा है उसके चित्रण की क्षमता यथार्थता का क्रान्तिकारी विकास के बीच चित्रण यह सब बताते हैं कि इस उपन्यास में समाजवादी यथार्थवाद का पूरा-पूरा समावेश हुआ है। फ़देयेव उपन्यास के पात्रों के विभिन्न पक्षों को प्रदर्शित करता है, उनकी अनुभूतियों की गहराइयों में पाठकों को ले जाता है उनके चारों ओर के वातावरण को बड़े विस्तार से चित्रित करता है जिससे कि उनके व्यक्तित्व का बड़ा ठोस और स्पष्ट चित्र उभरता है।

उपन्यास के केन्द्र में लेविन्सन है उसके माध्यम से बोल्शेविक का नेता का तथा संगठनकर्ता का चित्र प्रस्तुत किया गया है। फ़देयेव बड़े कौशल से यह प्रदर्शित करता है कि किस प्रकार अपनी मानवीय दुर्बलताओं पर विजय प्राप्त कर अपनी व्यक्तिगत इच्छाओं को व्यापक सामाजिक लक्ष्य के अधीन कर, वह अपनी सारी शक्ति क्रान्ति की सेवा में लगा देता है और उन लोगों का संगठन करता है जो उसका विश्वास कर मौत के मुँह में भी जाने को तैयार हैं। मानवता के आनन्द का जो स्वप्न वह देखता है वह उसे कठिन क्षणों में नवीन शक्ति देता है और जीवन में उसका विश्वास बना रहता है। वह संगठनकर्ता भी बहुत बड़ा है और अपनी टुकड़ी में अनुशासन रखता है। अनुशासन भंग करनेवालों को वह तिरस्कार से समझाता है और जानबूझ [illegible] मरोज़्का को न्याय के हवाले कर देता है। सब जानते हैं कि वह केवल आदेश ही नहीं देता वरन् उसकी स्वयं की कार्यस्थिति भी होती है। इसी से सब उसके अनुशासन में रहते हैं। बोल्शेविक विचारों की आन्तरिक शक्ति से ही वह टुकड़ी को अपने अनुशासन में रखता है।

मरोज़्का चोरी भी करता है और शराब भी पीता है फिर भी वह देशसेवा के लिए तय्यार है और वह इस काम में देश के लिए बिना हिचकिचाहट के अपनी बलि दे देता है।

इस उपन्यास के मूल में समाजवाद का विचार है। लेखक गृहयुद्ध की घटनाओं को समाजवाद की दृष्टि से देखता है। वह समाजवाद के इस युद्ध को देशभक्ति के जन-आन्दोलन के रूप में चित्रित करता है।

इसका संचालन बोल्शेविक पार्टी कर रही है जिसका प्रतिनिधि छेबिसोव है और जो स्वयं पार्टी नेतृत्व से निर्देशन प्राप्त करता है। इस प्रकार समाजवाद का विचार सारे उपन्यास का संगठन करता है। वह उस उच्च आदर्श के रूप में प्रकट होता है जो लोगों को उदात्त बनाता है उनको नैतिक उच्चता प्रदान करता है और उनको मानव की स्वतन्त्रता तथा दस सेवा के भाव की शक्ति से भर देता है। जितना ही मनुष्य इस आदर्श के निकट और इसमें विलय है उतना ही ऊँचा और महत्वपूर्ण उसका नैतिक रूप होता है और इसके उल्टा जितना ही मनुष्य इससे दूर जाता है वह अपने नैतिक गुणों को खो देता है। र्विमोव इस आदर्श का मूर्तिमान रूप है और मचिक इसका विपरीत।

उपन्यास इस प्रकार समाजवादी यथार्थवाद का उदाहरण प्रस्तुत करता है। कलात्मकता इसकी विशेषता है। समाजवादी आदर्श विशिष्ट सपन्न नायक का विकास क्रान्तिकारी विकास के बीच जीवन का चित्रण कलात्मकता—इन सबका इस उपन्यास में बड़ा गहरा और व्यापक समन्वय हुआ है।

'उदेगे से आँखिरी'

यह उपन्यास बहुत बड़ा है। इसका तीसरा भाग बहुत महत्वपूर्ण है और 'नाश' से मिलता-जुलता है। इसमें भी साइबेरिया के पार्टिजन (छापामारों) का युद्ध है और बोल्शेविकों का चित्र है। इसकी नयी घटनाओं में से एक यह है कि इवान गोरों के हाथ में अमित इम्मात साएंको (जिसको मास्का कहते हैं) पड़ जाता है। उसे बहुत सताया जाता है जिससे कि वह अपने गुप्तिया साथियों का पता दे दे। वह सब प्रकार की यातना सहता है और मर जाता है लेकिन भेद नहीं देता।

इस उपन्यास का सर्वप्रथम उद्देश्य गतकालीन समाज का पूँजीवादी व्यवस्था से निकलकर प्रोलितारियत् क्रान्ति के माध्यम से समाजवाद में विकास प्रदर्शित करना है। गृहयुद्ध के युग का वर्णन करते हुए लेखक प्रायः पूँजीवादी संसार का चित्रण करता है और यह संकेत करता है कि यद्यपि यह पूँजीवादी व्यवस्था अब अतीत की वस्तु हो गयी, फिर भी इसके

समर्थक अभी जीवित हैं और क्रान्ति के विरुद्ध लड़ रहे हैं। उनका यह युद्ध केवल उनका पागलपन है। सामाजिक ऐतिहासिक घटनाओं के वैज्ञानिक संचालन के विचार की इस उपन्यास में बड़ी स्पष्ट अभिव्यक्ति हुई है।

द्वितीय युद्ध के पहले के फ़ादेयेव के उपन्यासों ने सोवियत साहित्य के विकास में बड़ा योग दिया। युद्धोत्तर की विषय-वस्तु के चित्रण में उसके उपन्यासों ने नवीनता का समावेश किया।

### जवान गार्ड या युवक प्रहरी

द्वितीय महायुद्ध की घटनाओं के आधार पर फ़ादेयेव ने 'जवान गार्ड' या 'युवक प्रहरी' उपन्यास की रचना की। इस उपन्यास में सोवियत जनता का गंभीर चित्रण हुआ और युद्ध के दिनों में प्रकट होने वाली उसकी महत्त्वपूर्ण विशेषताओं को बड़ी स्पष्टता से प्रस्तुत किया गया।

### उपन्यास का घटनात्मक आधार

यह उपन्यास युद्ध की यथार्थ घटनाओं पर आधारित है। २० जुलाई १९४२ में जर्मनों ने दनबास के एक शहर 'क्रास्नोदोन' पर अधिकार कर लिया। जनता पर उनका अत्याचार शुरू हुआ। शहर के जो नवयुवक बाहर न जा सके थे उनके लिए यह अत्याचार सहन-सीमा से बाहर हो गया। सोलह वर्ष के अनेक नवयुवकों ने सितम्बर में 'युवक प्रहरी' के रूप में अपना गुप्त संगठन किया। अक्टूबर तक उसमें १०३ युवक आ गये और कोशेवोय इस गुप्त संगठन का कमिसार बना। युवक प्रहरी संगठन ने चार महीने काम किया। जर्मन सैनिकों तथा पुलिस को नष्ट किया और लाल सेना के आने के समय विद्रोह करने के लिए शस्त्र इकट्ठे किये। किन्तु लाल सेना द्वारा नगर उद्धार से पहले ही जनवरी में जर्मनों को इस संगठन का पता लग गया और इस संगठन के १०३ व्यक्तियों में से कुल आठ बचे। १९ मार्च १९४३ में अनेकों के शव का पता लगा जिन पर क्रूर अत्याचार के चिह्न थे।

लेखक ने इस युवक प्रहरी संगठन के सारे कार्यकर्ताओं को, बिना एक को भी छोड़े, चित्रित करने का तथा युवक प्रहरियों के चरित्रों को

सत्यता के साथ उद्घाटित करने का लक्ष्य अपने सामने रखा। इस उद्देश्य से लेखक ने घटनास्थल पर जाकर खुफिया संगठन के जीवन की बहुमूल्य सामग्री एकत्रित की। संबंधित कागजों से परिचित हुआ और नायकों के संबंधियों तथा निकटस्थों से पूछताछ की। 'युवक प्रहरी' उपन्यास इसी का परिणाम है। यथातथ्य वर्णन के प्रयत्न के साथ साथ इसमें कल्पना का भी योग है। स्तखोविच सफानोव तथा मन-वीली अरसोवक के चित्र कल्पना प्रसूत हैं। फिर भी उपन्यास मूल रूप में यथातथ्य घटनाओं पर आश्रित है।

**उपन्यास का महत्त्व**

इस उपन्यास का महत्त्व केवल इस बात में नहीं है कि इसमें युद्ध की एक महत्त्वपूर्ण घटना की स्मृति आगे की पीढ़ी के लिए यत्न से सुरक्षित है वरन् इस ऐतिहासिक घटना के माध्यम से नये सोवियत युग के नवयुवकों की सामान्य विशिष्टताएँ प्रदर्शित की गयी हैं जो सोवियत समाज में और नवयुवकों में पुष्ट हुईं जिनका पोषण सोवियत साहित्य कर रहा है। फदेयेव का योगदान इस बात में है कि युवक वर्ग इन पात्रों के रूपों में स्वदेश सेवा का आदर्श देखता है और इनके उदाहरणों पर अपने को ढालना चाहता है और इस बात में कि उसने उपन्यास की मूल-भूत घटनाओं को युग के राजनीतिक, सामाजिक तथा दार्शनिक प्रश्नों से समन्वित कर दिया। उपन्यास की यह घटना द्वितीय युद्ध की केवल विशिष्ट घटना के रूप में नहीं चित्रित है वरन् उसका सम्बन्ध व्यापक 'जातीय या राष्ट्रीय विचार से जोड़ दिया गया है और क्रास्नोदोन के नवयुवकों की विशिष्टताएँ नयी सोवियत पीढ़ी की विशिष्टताओं के रूप में प्रदर्शित की गई हैं।

उपन्यास में सोवियत जनता की पिता-पुत्र की दो पीढ़ियाँ चित्रित हैं—वे लोग जिन्होंने गृहयुद्ध में लड़कर देश के लिए स्वतन्त्रता प्राप्त की और वे जिनको आज विदेशी आक्रमण के विरुद्ध में अपनी परीक्षा देनी है और यह प्रमाणित करना है कि वे देशभक्त पिता की देशभक्त संतान हैं।

## पुरानी पीढ़ी

पुरानी पीढ़ी कम्यूनिस्टों के रूप में चित्रित की गयी है। फ़िलिप पेत्रोविच ल्यूतिकोव, इवान फ़्योदोरोविच प्रोत्सेंको, निकोलाइ प्योत्रोविच बाराकोव, पोलीना गिओर्गियेव्ना सोकोलोवा तथा अन्य यह लोग बड़े अनुभवी हैं और शत्रु के विरुद्ध षड्यंत्र रचते हैं। ल्यूतिकोव तथा बाराकोव उसका भेद लेने के लिए जर्मनों के साथ काम करते हैं और अपने मित्रों के संदेह तथा घृणा के पात्र बनते हैं। ल्यूतिकोव के संचालन में क्रास्नोदान के नवयुवक शत्रु के विरुद्ध खुफ़िया काम करते हैं।

फ़देयेव ने ल्यूतिकोव का चित्रण बड़े विस्तार से किया है और उसकी दृढ़ता तथा उसके संकोचशील स्वभाव को प्रदर्शित किया है। उसके रूप में पार्टी के संचालक का चित्र प्रस्तुत किया गया है जो खुफ़िया रूप में शत्रु के पीछे काम करने के लिए वहाँ रुक जाता है और जनता को शत्रु के विरुद्ध युद्ध करने के लिए संगठित कर लेता है।

यह उपन्यास बतलाता है कि सब कुछ बहादुरी या आत्मविश्वास में ही नहीं है बल्कि उन आदर्शों के चेतन ज्ञान में है जिनके लिए वह शत्रु से लड़ रहा है और जो उसे इतना ऊँचा उठा देते हैं और उसमें इतना साहस भर देते हैं। साथ ही यह साहस किसी व्यक्ति विशिष्ट का नहीं है वरन् सामूहिक साहस है जनता का साहस है। सोवियत व्यक्ति की आत्मिक उच्चता इस भावना पर आधारित है कि उसका जनता के साथ अविच्छिन्न संबंध है। वह इस बात का अनुभव करता है कि जनता उसके साथ है और यही चेतना उसे अप्रतिम शक्ति देती है। इसी शक्ति से पुष्ट कोम्सोमोलों का चित्रण इस उपन्यास में हुआ है और वे जनता के साथ उसी ऐक्य को लिया नयी पीढ़ी को दे रहे हैं।

## नयी पीढ़ी

सोवियत लोक दृष्टि की यह आधारभूत विशेषता जो सोवियत शासन में जनमी और पार्टी ने जिसकी शिक्षा दी नयी पीढ़ी में पूरी-पूरी विद्यमान है। इस नयी पीढ़ी के लिए अपने व्यक्तिगत भाग्य को जनता तथा देश

